४५४ । उञ्छति ४।४।३२। बदराण्युञ्छति बादरिकः ।

४५५ । रक्षति ४।४।३३। समाजं रक्षति सामाजिकः ।

४५६ । शब्ददर्दुरं करोति ४।४।३४। शब्दं करोति शाब्दिकः। दर्दुरं करोति दार्दुरिकः ।

---

४५४. उञ्छति—द्वितीयान्त पद से 'चुनता है' (उञ्छति) इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—भूमि पर पड़े हुए अनाज आदि के एक एक दाने का चुनना उञ्छ कहलाता है ।

बादरिकः—बदराणि उञ्छति (बेरों को चुनने वाला) इस अर्थ में बदर शब्द से ठक् प्रत्यय होकर बदर+ठक्→बदर+इक→आदिवृद्धि, अन्त्य अ का लोप—बादरिकः ।

४५५. रक्षति इति—द्वितीयान्त से रक्षति (रक्षा करता है)—इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है ।

सामाजिकः—समाज रक्षति (समाज की रक्षा करता है, रक्षा करने वाला)—समाज+ठक्→ठ को इक, आदिवृद्धि तथा अन्त्य 'अ' का लोप होकर समाज+इक→सामाजिकः ।

४५६ शब्ददर्दुरमिति—द्वितीयान्त 'शब्द' तथा दर्दुर' शब्द से करोति (करता है) इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है ।

शाब्दिक—शब्द करोति, प्रकृतिप्रत्ययविभागेन व्युत्पादयति (शब्द को करता है अर्थात् प्रकृति और प्रत्यय के विभाग से शब्दव्युत्पत्ति करता है, वैयाकरण) इस विग्रह में शब्द+ठक्→शब्द+इक→आदिवृद्धि, अन्त्य अकार का लोप—शाब्द+इक→शाब्दिक. ।

दार्दुरिक—दर्दुर करोति (दर्दुर नामक भाण्ड को बनाता है)—इस विग्रह में दर्दुर+ठक्→दार्दुरिकः[1] ।

---

१. यहाँ दर्दुर शब्द का अर्थ है, वाद्य-विशेष या भाण्ड-विशेष । उसे बनाने वाला 'दार्दुरिक' कहलाता है, कुम्भकार आदि ।

४५७। धर्मं चरति ४।४।४१ धार्मिकः। (वा) अधर्माच्चेति-वक्तव्यम्॥ आधर्मिकः।

४५८। शिल्पम् ४।४।५५ मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य मार्दङ्गिकः।

४५९। प्रहरणम् ४।४।५७ तदस्येत्येव। असिः प्रहरणमस्य आसिकः। धानुष्कः।

---

४५७ धर्ममिति—द्वितीयान्त धर्म शब्द से चरति (आचरण करता है) इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है।

धार्मिक—धर्मं चरति (धर्म का सदा आचरण करने वाला)—धर्म +ठक्→धर्म+इक→धार्मिकः।

अधर्मादिति (वा)—द्वितीयान्त अधर्म शब्द से भी 'चरति' अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है, यह कहना चाहिये।

आधर्मिकः—अधर्मं चरति (अधर्म का आचरण करने वाला)—अधर्म +ठक्→अधर्म+इक→आदि वृद्धि आधर्मिकः।

टिप्पणी—(१) 'चरति' शब्द यहाँ 'तत्पर होना' या 'सदा आचरण करना' अर्थ में है इसलिये यदि कोई दुर्वृत्त व्यक्ति कहीं धर्म में प्रवृत्त हो जाये तो वह धार्मिक नहीं कहा जायेगा। (तत्त्वबोधिनी)

(२) अधार्मिकः शब्द का भी प्रयोग देखा जाता है, वहाँ धार्मिक के साथ नञ् समास है। न धार्मिकः, अधार्मिकः।

४५८. शिल्पमिति—प्रथमान्त शब्द से "इसका यह शिल्प (कौशल, व्यवसाय) है" इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है।

मार्दङ्गिकः—मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य (मृदङ्ग बजाना है कौशल इसका, वह)—इस विग्रह में मृदङ्ग शब्द से ठक् प्रत्यय होता है। मृदङ्ग+ठक्→ मृदङ्ग+इक, आदिवृद्धि ऋ को आर् तथा अन्त्य अकार का लोप मार्दङ्ग +इक→मार्दङ्गिकः।

४५९. प्रहरणमिति—प्रथमान्त शब्द से 'इसका यह शस्त्र है' इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है।

न स्यात् ।धुर्यः, धौरेयः।

४६६ । नौवयोधर्मविषमूलमूलसीतातुलाभ्यस्तार्यतुल्यप्राप्यवध्यानाम्यसमसमितसम्मितेषु ४।४।९१। नावा तार्यं नाव्य जलम् । वयसा तुल्यो वयस्यः। धर्मेण प्राप्यं धर्म्यम्। विषेण वध्यो

---

धुर्यः—धुरं वहति (धुरा को धारण करता है)—धुर्+यत्→इस दशा में 'उ' को दीर्घ प्राप्त होता है तथा प्रस्तुत सूत्र से निषेध हो जाता है, धुर्+य=धुर्यः।

धौरेयः—धुरं वहति इति (धुरा को वहन करने वाला)—धुर्+ढक् ढक्→धुर्+एय→आदिवृद्धि[1] उ को औ-धौर्+एय→धौरेयः।

टिप्पणी—रथ आदि के अग्रभाग को धुर् कहा जाता है[2] धुर् को वहन करने वाला घोड़ा आदि 'धौरेयः' कहलाता है। इसी आधार पर कोई अग्रगामी या उत्तरदायित्व को संभालने वाला व्यक्ति भी धौरेयः आदि कहा जाता है।

६६६. नौवय इति—नौ, वयस्, धर्म, विष, मूल, मूल सीता और तुला—इन (आठ) तृतीयान्त शब्दों से क्रमशः तार्य, (तरने योग्य) तुल्य (समान) प्राप्य (प्राप्त करने योग्य) वध्य (मारने योग्य), आनाम्य (लाभ नामक अंश), सम, समित (समीकृत इकसार किया हुआ) संमित (समान, मापा हुआ)—इन आठ अर्थों में यत् प्रत्यय होता है।

नाव्यम् जलम्—नावा तार्यम् (नाव से तरने योग्य)—इस विग्रह में 'नौ' शब्द से यत् प्रत्यय होता है । नौ+यत्→यकारादि प्रत्यय परे होने से औ को आव्[3] होकर नाव्+य→नाव्यम्

वयस्यः—वयसा तुल्यः (आयु में समान, मित्र)—वयस्+यत्।

धर्म्यम्—धर्मेण प्राप्यम् (धर्म से प्राप्त होने वाला)—धर्म+यत्→

१. किति च ७।२।११८। २. 'धूः स्त्री क्लीबे यानमुखम्' (अमरकोष)। ३. वान्तो यि प्रत्यये ६।१।७९।

विष्यः। मूलेन आनाम्यं मूल्यम्। मूलेन समो मूल्यः। सीतया समितं सीत्यं क्षेत्रम्। तुलया समितं तुल्यम्।

४६७। तत्र साधुः ४।४।९८। अग्रे साधुः अग्र्यः। सामसु साधुः सामन्यः। ये चाभावकर्मणोरिति प्रकृतिभावः। कर्मण्यः। शरण्यः।

---

अन्त्य अकार का लोप–अग्र्यम्।

विष्यः—विषेण वध्यः (विष से मारा जाने योग्य)—विष + यत् → विष् + य → विष्यः।

मूल्यम्—मूलेन आनाम्यम् (मूल, 'लागत' के द्वारा बचने वाला धन)—मूल + यत् → मूल् + य → मूल्यम्।

टिप्पणी—मूल शब्द का अर्थ है–मूलधन (लागत) और मूल्य' का अर्थ है—उसे प्राप्त किया जाने वाला धन अर्थात् लाभ', किन्तु जितने धन में वस्तु मिलती है। उसके लिये 'मूल्य' शब्द रूढ हो गया है।

मूल्य —मूलेन समः (मूल के बराबर)—मूल + यत् → मूल्यः।

टिप्पणी—वस्त्र आदि के उत्पत्ति के कारण (सूत आदि को भी मूल कहते हैं। मूल (सूत) के बराबर जो पट होगा वह 'मूल्यः पटः' कहलायेगा। उपादानेन समानफलः इत्यर्थः (उपादान के समान—यह भाव है)—काशिका।

सीत्यम्—सीतया समितम् [सीता का अर्थ है–हल द्वारा खोदी हुई रेखा (कूड) उससे समीकृत अथवा कृष्ट]—सीता + यत् → सीत् + य → सीत्यम्।

तुल्यम—तुलया सम्मितम् (तराजू से तोला गया)—तुला + यत = तुल्यम्। तुल्य शब्द सदृश का पर्याय है।

४६७, तत्रेति—सप्तम्यन्त से "उसमें प्रवीण या योग्य है" (साधु) इस अर्थ में यत् प्रत्यय होता है।

अग्र्यः—अग्रे साधुः (आगे रहने में योग्य)—अग्र + यत् = अन्त्य अकार का लोप–अग्र्यः।

सामन्यः—सामसु साधुः (साम-गान में प्रवीण)—सामन् + यत् इस दशा में 'नस्तद्धिते' ६।४।१४४। से 'अन्' का लोप प्राप्त होता है किन्तु "ये चाऽभा-

४६८ । सभाया यः ४।४।१०५। सभ्यः ।

इति यतोऽविधिः । (प्राग्हितीयाः) ॥८॥

---

## अथ छयतोरधिकारः ॥९॥

४६९ । प्राक् क्रीताच्छः ५।१।१। तेन क्रीतमित्यतः प्रा
छोऽधिक्रियते ।

४७० । उगवादिभ्यो यत् ५।१।२। प्राक् क्रीतादित्येव । उवर्णा
न्ताद् गवादिभ्यश्च यत स्यात् । छस्यापवादः । शङ्कवे हित शङ्
दारु ।

---

यकर्मणोः ६।४।१६८" से प्रकृतिभाव होकर सामन्+य→सामान्यः इसी प्रक
"कर्मणि साधुः" कर्मण्य, कर्मन्+यत् ।

शरण्यः—शरणे साधुः (शरण देने में प्रवीण)—शरण+यत्→अन
अकार लोप शरण्+य=शरण्यः ।

४६८. सभाया इति—सप्तम्यन्त सभा शब्द से 'तत्र साधुः' अर्थ में य प्रत्य
होता है । (य और यत् के स्वर में भेद है) ।

सभ्यः—सभाया साधुः (सभा में प्रवीण या योग्य)—सभा+य→अन्त्य
आकार का लोप सभ्+य→सभ्यः । इति यत् प्रत्यय ॥८॥

अथ छयतोरधिकारः—यहाँ से छ और यत् प्रत्यय का अधिकार है ।

४६९. प्राक् क्रीतादिति—तेन क्रीतम् ५।१।३७। से पहले तक 'छ' का
अधिकार है ।

४७०. उगवादिभ्य इति—जिनके अन्त मे उकार है, उनसे तथा गो आदि
शब्दों से यत् प्रत्यय होता है 'तेन क्रीतम्' से पहले आने वाले अर्थों मे यह
'यत्' प्रत्यय 'छ' का अपवाद है ।

शङ्कव्यम्—शङ्कवे हितम् (शङ्कु के लिये उपयोगी, काष्ठ)—इस विग्रह
में शङ्कु+यत्→उ को गुण[1] ओ तथा ओ को अव्[2] होकर शङ्क्+अव्+य

---

1. ओर्गुणः ६।४।१४६। 2. वान्तो यि प्रत्यये ६।१।७९।

गव्यम् । ✱ (ग० सू०) नाभि नभं च ॥ नभ्योऽक्षः । नभ्यमञ्जनम् ।

४७१ । तस्मै हितम् ५।१।५। वत्सेभ्यो हितो वत्सीयो गोधुक् ।

---

→शङ्कव्य→शङ्कव्यम् दारु ।

टिप्पणी—शङ्कु का अर्थ बाण का अग्रभाग या कीलक (खूँटा) होता है ।

गव्यम्—गोभ्यो हितम् (गायों के लिये हितकारी)—गो+यत्→गो को अव्→गव्यं घास आदि ।

नाभीति—(ग० सू०)—नाभि शब्द से हित अर्थ में यत् प्रत्यय होता है और इसे 'नभ' आदेश हो जाता है ।

नभ्योऽक्षः—नाभये हितः (नाभि के लिये हितकारी)—नाभि+यत्→नाभि को नभ होकर नभ+य→अन्त्य अकार का लोप नभ्+य→नभ्य→नभ्योऽक्षः ।

रथ के पहिये के मध्य भाग को नाभि कहते हैं उसके लिए हितकर अक्ष नामक काष्ठ विशेष यह अर्थ है ।

इसी प्रकार 'नभ्यम् अञ्जनम्' (रथ नाभि के लिए हितकर तैलाभ्यङ्ग अर्थात् तेल डालना) ।

विशेष—यहाँ रथ चक्र की 'नाभि' का ही ग्रहण है मनुष्य की नाभि का नहीं । उससे तो 'नाभ्यं' नाम्य तैलम्-'शरीरावयवाद्यत्' होता है । उस यत् के परे रहते नाभि को 'नभ' आदेश नहीं होता ।

४७१. तस्मै हितम्—चतुर्थ्यन्त शब्द से 'उसके लिए हितकर' (हितम्) इस अर्थ में छ प्रत्यय होता है ।

वत्सीयो गोधुक्—वत्सेभ्यो हितः (बछड़ों के लिए हितकारी, गाय दोहने वाला)—वत्स+छ→छ को ईय वत्स+ईय→अन्त्य अकार का लोप-वत्सीय→वत्सीयो गोधुक् ।

४७२ । शरीरावयवाद्यत् ५।१।६।

दन्त्यम् । कण्ठ्यम् । नस्यम् ।

• ४७३ । आत्मन्विश्वजनभोगोत्तरपदात् खः ५।१।६।

४७४ । आत्माध्वानौ खे ६।४।१६६। एतौ खे प्रकृत्या स्त
आत्मने हितम् । आत्मनीनम् । विश्वजनीनम् । मातृभोगीणः ।
इति छयतोः पूर्णोऽवधिः (प्राक्क्रीतीयाः) ॥६॥

---

४७२. शरीरेति—शरीर के अवयववाची चतुर्थ्यन्त शब्द से 'हित' अर्थ यत् प्रत्यय होता है ।

दन्त्यम्—दन्तेभ्यो हितम् (दाँतों के लिये हितकारी)—दन्त+यत्→दन्त्यम् इसी प्रकार 'कण्ठाय हितम्' कण्ठ्यम् ।

नस्यम्—नासिकायै हितम् (नासिका के लिए हितकारी)—नासिका+यत् →नासिका को नस् आदेश[1] होकर नस्+य→नस्यम् ।

४७३. आत्मन् इति – चतुर्थ्यन्त आत्मन्, विश्वजन और ऐसे शब्दों से जिनमें 'भोग' उत्तरपद हो ख प्रत्यय होता है 'हित' अर्थ में ।

४७४. आत्मेति—आत्मन् और अध्वन् शब्द को 'ख' प्रत्यय परे होने पर प्रकृति भाव होता है । प्रकृत्यैकाच् ६।४।१६३। से 'प्रकृत्या' शब्द की अनुवृत्ति होती है ।

आत्मनीनम्—आत्मने हितम् (अपने लिये हितकारी)—आत्मन्+ख→ख को ईन आदेश होकर आत्मन्+ईन (यहाँ नस्तद्धिते ६।४।१४४ से (टि) ,अन्' का लोप प्राप्त था उसका ऊपर के सूत्र से बाध हो जाता है) आत्मनीनम् ।

विश्वजनीनम्—विश्वजनाय हितम् (सब जनों के लिये हितकर)–विश्वजन +ख→विश्वजन+ईन→अन्त्य अकार का लोप विश्वजन्+ईन्→विश्वजनीनम् ।

मातृभोगीणः—मातृभोगाय हितः (माता के शरीर के लिए हितकर)—मातृभोग+ख→मातृभोग+ईन→मातृभोग+ईन→नकार को णकार[2] मातृभोगीणः । इति छयतोरवधिः ॥६॥

---

१. पद्दन्नोमास्० ६।१।६३।     २. कुमति च ८।४।१३।

सर्वभूमेरीश्वरः सार्वभौमः । पार्थिवः ।

४७९। पङ्क्तिविंशतित्रिंशच्चत्वारिंशत्पञ्चाशत्षष्टिसप्त
शीतिनवतिशतम् ५।१। ५९।

---

४७८. अनुशतिकादीनामिति—णित, ञित् और कित् प्रत्यय परे होने अनुशतिक आदि (गणपठित) शब्दों के उभयपद को आदि वृद्धि होती (द्र० ऊपर सू० ४२७)

सार्वभौमः—सर्वभूमेः ईश्वरः (समस्त भूमि का स्वामी)—सर्वभूमि+ +उभयपद को आदिवृद्धि, अन्त्य इ का लोप होकर सार्व भौम्+अण्→ भौमः ।

पार्थिवः—पृथिव्याः ईश्वरः (पृथिवी का स्वामी)—पृथिवी+अञ् आ वृद्धि[1] ऋ को आर् तथा अन्त्य ई का लोप, पार्थिवः ।

४७९. पङ्क्तित इति—पङ्क्ति, विंशति, त्रिंशत्, चत्वारिंशत्, पञ्चाश षष्टि, सप्तति, अशीति, नवति तथा शतम्—इन रूढि शब्दों का निपातन कि गया है ।

टिप्पणी—ये सब रूढि शब्द हैं । सर्वत्र ही इनके अवयवार्थ की संग नहीं बैठती । किसी प्रकार प्रकृति प्रत्यय तथा अन्य कार्यों का सूत्र में निपात किया गया है । काशिका वृत्ति के अनुसार सिद्धि निम्न प्रकार से होती है—

पङ्क्तिः—पञ्च परिमाणमस्य (पाँच पद हैं परिमाण इसके)—पञ्चन्+ ति+अन् (टि) लोप—पञ्च्+ति→च् को क् तथा अकार को अनुस्वा परसवर्ण ङ् होकर पङ्क्तिः छन्द. (पङ्क्ति नाम का छन्द) । पङ्क्ति शब्द 'आव आदि अर्थों में रूढ है ।

O विंशतिः—द्वौ दशतौ परिमाणम् अस्य संघस्य (दो दशक हैं परिमाण इस संघ का अर्थात् बीस)—द्विदशन् + शतिच्→द्विदशन् को विन् आदेश विन्+ शति→न को अनुस्वार विंशतिः ।

---

१. तद्धितेष्वचामादेः ७।२।११७।

एते रूढिशब्दा निपात्यन्ते ।

४८० । तदर्हति ५।१।६३। लब्धुं योग्यो भवतीत्यर्थे द्वितीया-

---

टिप्पणी—'दशत्' शब्द का अर्थ है दस का समूह (वर्ग) 'पञ्चद् दशतौ वर्गे वा ५।१।६०।'

त्रिंशत्—त्रयो दशतः परिमाणम् अस्य (तीन दशक हैं परिमाण इसका तीस—त्रिदशत+शत्→त्रिदशत् को त्रिन् आदेश होकर त्रिंशत् ।

चत्वारिंशत्—चत्वारो दशतः परिमाणम् अस्य (चार दशक हैं परिमाण इसका)—चतुर्दशत्+शत्→प्रकृति को चत्वारिन् आदेश होकर चत्वारिंशत् ।

पञ्चाशत्—पञ्च दशतः परिमाणम् अस्य (पचास)—पञ्चदशत्+शत्→प्रकृति को पञ्चा आदेश होकर पञ्चाशत् ।

षष्टिः—षड् दशतः परिमाणमस्य (साठ)—षड्दशत्+ति→प्रकृति को षष् आदेश षष्+ति→षष्टिः ।

सप्ततिः—सप्त दशतः परिमाणम् अस्य (सत्तर)—सप्तदशत्+ति प्रकृति को सप्त आदेश होकर सप्त+ति→सप्ततिः ।

अशीतिः—अष्टौ दशतः परिमाणम् अस्य (अस्सी)—अष्टदशत्+ति→प्रकृति को अशी आदेश-अशी+ति→अशीतिः ।

नवतिः—नवदशतः परिमाणम् अस्य (नब्बे)—नवदशत्+ति→प्रकृति को नव आदेश-नव+ति→नवतिः ।

शतम्—दश दशतः परिमाणम् अस्य (सौ)—दशदशत्+त→प्रकृति को 'श' आदेश होकर श+त→शतम् ।

विशेष—विंशति से लेकर नवति तक के शब्द नित्य एकवचन और स्त्रीलिंग में होते हैं। शत' शब्द नपुंसक लिङ्ग में होता है। ये संख्या और संख्येय दोनों के लिये आते है तथा इस प्रकार प्रयोग होता है—"मनुष्याणां विंशतिः" (संख्या अर्थ में)—"विंशतिः मनुष्याः" (संख्येय अर्थ में)।

४८०. तदर्हतीति—'उसको प्राप्त करने योग्य' इस अर्थ में द्वितीयान्त

न्ताद्वृत्तादयः स्युः श्वेतच्छत्रमर्हति श्वेतच्छत्रिकः ।

४८१ । दण्डादिभ्यो यत् ५।१।६६। एभ्यो यत् स्यात् । मर्हति दण्ड्यः । अर्घ्यः । वध्यः ।

४८२ । तेन निर्वृत्तम् ५।१।७६। अह्ना निर्वृत्तम् आह्निकम् इति ठञोऽवधिः । (आर्हीयाः) ॥१०॥

---

अथ त्वतलोरधिकारः ॥११॥

४८३ । तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः ५।१।११५। ब्राह्मणेन

---

शब्द से ठञ् आदि प्रत्यय होते हैं।

श्वेतच्छत्रिकः—श्वेतच्छत्रम् अर्हति (श्वेतच्छत्र को प्राप्त करने है—श्वेतच्छत्रम्+ठक्→ठ को इक→आदिवृद्धि ए को ऐ अन्त्य अकार लोप—श्वैतच्छत्र्+इक→श्वैतच्छत्रिकः ।

*दण्डादिभ्य इति—द्वितीयान्त दण्ड आदि शब्दों से 'अर्हति' अर्थ में* प्रत्यय होता है ।

दण्ड्यः—दण्डम् अर्हति (दण्ड प्राप्त करने योग्य)—दण्ड+यत्→अ अ का लोप दण्ड्यः । इसी प्रकार अर्घमर्हति (मूल्य या पूजा विधि के यो अर्घ+यत् अर्घ्यः । वधमर्हति (वध के योग्य) वध+यत्→वध्यः ।

४८२ तेनेति—तृतीयान्त से 'सिद्ध हुआ' (निर्वृत्तम्=निष्पन्नम्) अर्थ में ठञ् प्रत्यय होता है ।

आह्निकम्—अह्ना निर्वृत्तम् (एक दिन में सिद्ध होने वाला)—अ +ठञ्→अहन्+इक→अन् के अ का लोप (अल्लोपोऽनः) आदिवृद्धि आ +इक आह्निकम् । इति ठञोऽवधिः ॥१०॥

अथ त्वतलोरधिकारः—अब त्व और तल् का अधिकार है ।

४८३. तेन तुल्यमिति—तृतीयान्त से तुल्य अर्थ में वति प्रत्यय होता है जो तुल्य है यदि वह क्रिया हो ।

वति में इकार इत्संज्ञक है । 'वत्' शेष रहता है ।

ब्राह्मणवत् अधीते। क्रिया चेदिति किम्? गुणतुल्ये मा भूत्। पुत्रेण तुल्यः स्थूलः।

४८४। तत्र तस्येव ५।१।११६। मथुरायामिव मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः। चैत्रस्येव चैत्रवन्मैत्रस्य गावः।

४८५। तस्य भावस्त्वतलौ ५।१।११६। प्रकृतिजन्यबोधे प्रकारो भावः। गोर्भावो गोत्वम्। गोता। त्वान्त क्लीवम्।

---

ब्राह्मणवद् अधीते— ब्राह्मणेन तुल्यम् (ब्राह्मण के तुल्य)—यहाँ अध्ययन क्रिया समान है अतः 'ब्राह्मण' शब्द से वति प्रत्यय होकर ब्राह्मण+वति → ब्राह्मण+वत् → ब्राह्मणवत्। वत् प्रत्ययान्त शब्द अव्यय होता है और इसका प्रयोग क्रिया विशेषण के रूप में होता है।

क्रिया चेदिति—ऐसा क्यों कहा कि 'यदि तुल्य क्रिया हो'? इसलिए कि गुण की समानता होने पर वति प्रत्यय नहीं होता, जैसे—"पुत्रेण तुल्यः स्थूलः" यहाँ स्थूलता रूप गुण की समानता है, अतएव वति प्रत्यय नहीं होता।

४८४. तत्रेति—सप्तम्यन्त और षष्ठ्यन्त से समानता अर्थ (इव अर्थ) में वति प्रत्यय होता है। यहाँ 'क्रिया चेत्' की अनुवृत्ति नहीं होती अतः द्रव्य आदि की समानता में यह 'वति' प्रत्यय होता है।

मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः—मथुरायाम् इव (मथुरा के समान)—मथुरा+वति→मथुरावत्। स्रुघ्न और मथुरा के 'प्राकार' समान हैं।

चैत्रवत् मैत्रस्य गावः—चैत्रस्य इव (चैत्र के समान)—चैत्र+वति→चैत्र+वत्। चैत्र तथा मैत्र की गायें समान हैं।

४८५. तस्य भाव इति—षष्ठ्यन्त से भाव अर्थ में त्व और तल् प्रत्यय होते हैं।

प्रकृति इति—प्रकृति द्वारा उत्पन्न होने वाले ज्ञान में जो विशेषण होता है वह भाव कहलाता है।

अभिप्राय यह है कि जिससे प्रत्यय का विधान किया जाता है वह प्रकृति कहलाती है, जैसे गो आदि शब्द। गो शब्द से गो व्यक्ति का बोध होना है जिसे दूसरे शब्दों में कह सकते हैं—"गोत्व-विशिष्ट गो व्यक्ति" यहाँ गो

तलन्तं स्त्रियाम् ।

४८६ । आ च त्वात् ५।१।१२० ब्रह्मणस्त्व इत्यतः त्वतलावधिक्रियेते । अपवादैः सह समावेशार्थमिदम् । चकारो नञ्स्नञ्भ्यामपि समावेशार्थः । स्त्रियाः भावः स्त्रैणम्, स्त्रीत्वम्, स्त्रीता । पौंस्नम्, पुंस्त्वम्, पुंस्ता ।

४८७ । पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा ५।१।१२२।

---

व्यक्ति विशेष्य है और 'गोत्व' धर्म विशेषण या प्रकार है। यही कहलाता है, जो प्रकृति से उत्पन्न होने वाले ज्ञान में विशेषण है।

गोत्वम्, गोता—गोर्भावः (गो का भाव)—गो+त्व→नपुं० प्र० एकवचन में गोत्वम् । गो+तल्→गो+त→स्त्रीलिङ्ग होने से गोत+टाप्[1] गोत+आ→गोता ।

त्वान्तमिति—(लि०) त्व प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं ।

तलन्तमिति—(लि०) तलन्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं ।

४८६ आचेति—"ब्रह्मणस्त्व ५।१।१३६" से पहले तक त्व और तल् प्रत्यय का अधिकार है ।

अपवादैरिति—'पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा' इत्यादि अपवादों के साथ त्व और तल् प्रत्यय का समावेश करने के लिये यह अधिकार किया गया है। इसका फल यह होता है कि 'इमनिच्' आदि प्रत्यय त्व और तल् के बाधक नहीं होते तथा 'पृथु' से पृथुता, पृथुत्व शब्द भी बन जाते हैं ।

चकार इति—'सूत्र में च' (और, भी) नञ् और स्नञ् (स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात् ४।१।८७) के साथ भी त्व और तल् का समावेश करने लिये है । इसलिये स्त्री शब्द से भाव में नञ् (स्त्रैणम्), त्व (स्त्रीत्वम्), और तल् (स्त्रीता) प्रत्यय होते हैं तथा पुंस् शब्द से स्नञ् (पौंस्नम्), त्व (पुंस्त्वम्) और तल् (पुंस्ता) ।

४८७. पृथ्वादिभ्य इति—षष्ठ्यन्त पृथु आदि शब्दों से भाव में

---

१. अजाद्यतष्टाप् ४।१।४।

वावचनमणादिसमावेशार्थम् ।

४८८ । र ऋतो हलादेर्लघोः ६।४।१६१। हलादेर्लघोर्ऋकारस्य रः स्यात् इष्ठेमेयस्सु परतः ।

४८९ टेः ६।४।१५५। भस्य टेर्लोपः स्यात् इष्ठेमेयस्सु । (वा) पृथुमृदुभृशकृशदृढपरिवृढानामेव रत्वम् । पृथोर्भावः प्रथिमा ।

४८८ । (क) इगन्ताच्च लघुपूर्वात् ५।१।१३१। इगन्ताल्ल-

---

में विकल्प से 'इमनिच्' प्रत्यय होता है । इमनिच् में इमन शेष रहता है ।

वावचनमिति—अण् आदि प्रत्यय के समावेश के लिये 'वा' (विकल्प से) कहा गया है ।

४८८. र ऋत इति—जिसके आदि में हल् (व्यञ्जन) हो, ऐसे लघु ऋकार को र् आदेश होता है, इष्ठन्, इमनिच् और ईयसुन् प्रत्यय परे होने पर ।

४८९. टेरिति—भसंज्ञक की टि का लोप हो जाता है । इष्ठन्, इमनिच् ईयसुन् प्रत्यय परे होने पर ।

पृथु इति (वा)—पृथु, मृदु, भृश, कृश, दृढ और परिवृढ शब्दों के ऋ को ही यह र् होता है, (अन्य को नहीं); जैसे—

प्रथिमा—पृथोर्भावः (पृथु का भाव–विस्तीर्णता;—इस विग्रह में पृथु शब्द से इमनिच् प्रत्यय होकर पृथु + इमन् → ऋ को र् तथा टि (उ) का लोप प्रथ् + इमन् → प्रथिमन् → प्र० एक० में प्रथिमा ।

टिप्पणी – इमनिच् प्रत्ययान्त शब्द पुंल्लिङ्ग होते हैं ।

४८९. (क) इगन्ताच्चेति[1]—इगन्त (जिसके अन्त में इक् अर्थात् इ, उ, ऋ है) लघुपूर्वक (जिस इक् से पहले लघु स्वर है) प्रातिपदिक से अण् प्रत्यय होता है ।

पार्थवम्—पृथोर्भावः—पृथु शब्द के अन्त में उ (इक्) है और उ से पहला

---

1. यह सूत्र चौखम्भा आदि संस्करणों में नहीं है । गीता प्रेस सं० में है ।

घुपूर्वात् प्रातिपदिकाद् भावेऽण् प्रत्ययः । पार्थवम् प्रथिमा । मार्द

४९० । वर्णदृढादिभ्यः ष्यञ्च ५।१।१२३। चादिमनि

शौक्ल्यम्, शुक्लिमा । दार्ढ्यम्, द्रढिमा ।

४९१ । गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च ५।१।१

चाद्भावे । जडस्य भावः कर्म वा जाड्यम्

---

स्वर लघु है। इसलिए इमनिच् के विकल्प में पृथु शब्द से अण् प्रत्यय हुं है। पृथु+अण्→आदिवृद्धि[1] ऋ को आर् तथा उ को गुण[2] ओ होकर पा +अ→ओ को अव् पार्थव्+अ→पार्थवम् ।

इसी प्रकार मृदोर्भावः (मृदु का भाव, कोमलता) मृदु+इमनिच्→म्रदि मृदु+अण्→मार्दवम् ।

४९०. वर्ण इति—षष्ठ्यन्त वर्णविशेषवाची शब्द से तथा दृढ आदि शब्द से भाव अर्थ में ष्यञ् प्रत्यय होता है।

चादिति—च कहने से इमनिच् भी।

शौक्ल्यम्, शुक्लिमा—शुक्लस्य भावः (शुक्ल का भाव, शुक्लता)—वर्ण विशेषवाची शुक्ल शब्द से ष्यञ् प्रत्यय होकर शुक्ल+ष्यञ्→शुक्ल+य→ आदिवृद्धि उ को औ तथा अन्त्य अकार का लोप, शौक्ल्+य→शौक्ल्यम् । पक्ष में शुक्ल+इमनिच्→शुक्ल्+इमन्→शुक्लिमा ।

दार्ढ्यम्, द्रढिमा—दृढस्य भावः (दृढ का भाव, दृढता)—दृढ+ष्यञ्→ आदिवृद्धि ऋ को आर् तथा अन्त्य अ का लोप दार्ढ्+य→दार्ढ्यम् । पक्ष में दृढ+इमनिच्—ऋ को र द्रढिमा ।

४९१. गुणवचनेति—षष्ठ्यन्त गुणवाची शब्द और ब्राह्मण आदि शब्दों से भाव तथा कर्म अर्थ में ष्यञ् प्रत्यय होता है।

चादिति—च कहने से भाव में भी होता है।

जाड्यम्—जडस्य भावः कर्म वा (मूर्ख का भाव या कर्म, मूर्खता)—जड

---

१. तद्धितेष्वचामादेः ७।२।११७। २. ओर्गुणः ६।४।१४६।

मूढस्य भावः कर्म वा मौढ्यम् । ब्राह्मण्यम् । आकृतिगणोऽ

४६२ । सख्युर्यः ५।१।१२६। सख्युर्भावः कर्म वा सख्यम् ।

४६३ । कपिज्ञात्योर्ढक् ५।१।१२७। कापेयम् । ज्ञातेयम् ।

४६४ । पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक् ५।१।१२८।

---

+ष्यञ्→आदिवृद्धि (अ को आ) तथा अन्त्य अकार का लोप होकर जाड्+य→जाड्यम् । इसी प्रकार—

मौढ्यम्—मूढस्य भावः कर्म वा (मूढ का भाव या कर्म)—मूढ+य→मौढ्यम् ।

ब्राह्मण्यम्—ब्राह्मणस्य भावः कर्म वा (ब्राह्मण का भाव या कर्म)—ब्राह्मण+ष्यञ्→ब्राह्मण्यम् ।

आकृतीति—यह ब्राह्मण आदि आकृति गण है ।

४६२. सख्युरिति—षष्ठ्यन्त सखि शब्द से भाव और कर्म, में य प्रत्यय होता है ।

सख्यम्—सख्युर्भावः कर्म वा (सखा का भाव या कर्म, मित्रता) सखि+य→अन्त्य इकार का लोप[1] सख्+य→सख्यम् ।

४६३. कपिज्ञात्योरिति—षष्ठ्यन्त कपि और ज्ञाति शब्द से भाव तथा कर्म में ढक् प्रत्यय होता है ।

कापेयम्—कपेर्भावः कर्म वा (कपि का भाव या कर्म)—कपि+ढक्→ढ को एय-कपि+एय=आदिवृद्धि तथा अन्त्य इ का लोप होकर काप्+एय→कापेयम् । इसी प्रकार ज्ञातेर्भावः कर्म वा (सम्बन्धी का भाव या कर्म) ज्ञाति+ढक्→ज्ञातेयम् ।

४६४ पत्यन्तेति—जिनके अन्त में पति शब्द है ऐसे शब्दों से तथा 'पुरोहित' आदि से भाव और कर्म में यक् प्रत्यय होता है ।

---

१. यस्येति च ६।४।१४८।

सैनापत्यम् । पौरोहितम् । इति त्वतलोरधिकारः ॥११॥

अथ भवनाद्यर्थकाः ॥१२॥

४९५ । धान्यानां भवने क्षेत्रे खञ् ५।२।१। भवन्त्यस्मिन्निति भवनम् । मुद्गानां भवनं क्षेत्रं मौद्गीनम् ।

४९६ । व्रीहिशाल्योर्ढक् ५।२।२। ग्रैहेयम् । शालेयम् ।

सैनापत्यम् - सेनापतेः भावः कर्म वा (सेनापति का भाव या कर्म)- सेनापति+यक्→आदिवृद्धि[1] ए को ऐ तथा प्रत्यय इ का लोप सैनापत्+य- सैनापत्यम् ।

पौरोहितम् - पुरोहितस्य भावः कर्म वा (पुरोहित का भाव या कार्य)- पुरोहित+यक्→पौरोहितम् । इति त्वतलोरधिकारः ॥११॥

अथ भवनाद्यर्थकाः—अब भवन (होने का स्थान)—अर्थ वाले प्रत्य आरम्भ होते हैं ।

४९५. धान्यानामिति—षष्ठ्यन्त धान्यविशेषवाची शब्दों से 'भवनं क्षेत्रम् (होने का स्थान, खेत)—अर्थ में खञ् प्रत्यय होता है ।

भवतीति – जिसमें होता है उसे भवन कहते हैं (होने का स्थान) ।

मौद्गीनम्—मुद्गानां भवनं क्षेत्रम् (जिसमें मूंग होती है ऐसा खेत)— मुद्ग+खञ्→ख को ईन—मुद्ग+ईन→आदिवृद्धि[2] उ को औ तथा अन्त्य अ का लोप होकर मौद्ग्+ईन→मौद्गीनं क्षेत्रम ।

४९६. व्रीहीति—षष्ठ्यन्त व्रीहि और शालि शब्दों से 'भवनं क्षेत्रम्' अर्थ में ढक् प्रत्यय होता है ।

ग्रैहेयम्– व्रीहीणां भवनं क्षेत्रम् (जिसमें व्रीहि होती हैं ऐसा खेत)—व्रीहि +ढक्→ढ को एय होकर व्रीहि+एय=आदिवृद्धि ई को ऐ तथा प्रत्यय इकार का लोप–ग्रैह्+एय→ग्रैहेयम् । इसी प्रकार 'शालीनां भवनं क्षेत्रम्' शाली+ ढक्→शालेयम् ।

१. किति च ७।२।११८। २. तद्धितेष्वचामादेः ७।२।११७।

४९७। हैयङ्गवीनं संज्ञायाम् ५।२।२३। ह्योगोदोहशब्दस्य हियङ्गुरादेशः विकारार्थे खञ्च निपात्यते । दुह्यत इति दोहः क्षीरम् । ह्योगोदोहस्य विकारः हैयङ्गवीनं नवनीतम् ।

४९८। तदस्य सञ्जातं तारकादिभ्य इतच् ५।२।३६। तारकाः सञ्जाता अस्य तारकितं नभः । पण्डितः । आकृतिगणोऽयम् ।

---

४९७. हैयङ्गवीनम् इति—ह्यो गोदोहः (पहले दिन का दुहा हुआ दूध)—शब्द को 'हियङ्गु' आदेश और विकार अर्थ में खञ् प्रत्यय का निपातन किया गया है, संज्ञा में ।

दुह्यत इति जिसको दुहा जाता है (दुह्यते-कर्मवाच्य)—यह 'दोह' कहलाता है अर्थात् दूध ।

हैयङ्गवीनम्—ह्योगोदोहस्य विकारः (कल के दुहे दूध से बना हुआ या निकला हुआ, नवनी घृत)—ह्योगोदोह+खञ्→प्रकृति को हियङ्गु आदेश तथा ख को ईन होकर हियङ्गु+ईन→आदिवृद्धि इ को ऐ तथा अन्त्य उ को गुण (ओर्गुणः) हैयङ्गो+ईन→ओ को अव् होकर हैयङ्गवीन नवनीतम् ।

४९८. तदस्येति—प्रथमान्त तारका आदि शब्दों से "ये इसके हो गये" (अस्य सञातम्) इस अर्थ में इतच् प्रत्यय होता है ।

तारकितं नभः—तारकाः संजाता अस्य (इसके तारे हो गये या निकल [illegible]

४९९। प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रचः ५।२।३७।
वर्तते। ऊरू प्रमाणमस्य ऊरुद्वयसम्। ऊरुदघ्नम्। ऊरुमात्र

५००। यत्तदेतेभ्यः परिमाणे वतुप् ५।२।३९। य
णमस्य यावान्। तावान्। एतावान्।

५०१। किमिदंभ्यां वो घः ५।२।४०। आभ्यां वतु
वकारस्य घश्च।

५०२। इदंकिमोरीश्की ६।३।९०। दृग्दृशवतुप्

---

४९९. प्रमाण इति—प्रमाण विशेष के अर्थ में विद्यमान प्रथमान्त
"यह इसका प्रमाण है" इस अर्थ में द्वयसच्, दघ्नच् और मात्रच् प्रत्यय
(तीनों प्रत्ययों में से च् का लोप हो जाता है।)

ऊरुद्वयसम्, ऊरुदघ्नम्, ऊरुमात्रम् उरु प्रमाणस्य (जङ्घा है
इसका अर्थात् जङ्घा तक जल आदि)—ऊरु + द्वयसच् → ऊरुद्वयसम्,
दघ्नच् → ऊरुदघ्नम् ऊरु + मात्रच → ऊरुमात्रम्।

५००. यत्तदिति—प्रथमान्त यत्, तत, एतत् शब्दों से 'यह इसका प
है" इस अर्थ में वतुप् प्रत्यय होता है। वतुप् में 'वत्' शेष रहता है।

यावान—यत्परिमाणम् अस्य (जो है परिमाण इसका, जितना,
यत् + वतुप → यत् + वत् → यत के त् को आ (आ सर्वनाम्नः ६।३।९
होकर या + वत् → यावत् → पुंल्लिङ्ग प्रथमा एकवचन में यावान्।
प्रकार तत्परिमाणमस्य (वह है परिमाण इसका, उतना) तत् + वतुप्
तावत् + तावान्।

एतत् परिमाणमस्य—(यह है परिमाण इसका, इतना)—एतत् + वतुप्
एतावत् → एतावान्।

५०१. किमिदंभ्यामिति—प्रथमान्त 'किम्' और 'इदम्' शब्द से परिमाण
अर्थ में वतुप् प्रत्यय होता है तथा वतुप् के व् को घ् हो जाता है।

५०२. इदमिति—दृग्, दृश और वतुप् परे होने पर 'इदम्' को ईश्

५०५। उभादुदात्तो नित्यम् ५।२।४४ उभशब्दात् स्यात् स चाद्युदात्तः उभयम्।

५०६। तस्य पूरणे डट् ५।२।४८। एकादशानां पूरणः

५०७। नान्तादसङ्ख्यादेर्मट् ५।२।४९। डटो म पञ्चानां पूरणः पञ्चमः। नान्तात्किम् ?

---

५०५. उभादिति—उभ शब्द से परे तयप् को नित्य अयच् हो वह आद्युदात्त होता है।

उभयम्—उभौ अवयवौ अस्य (दो अवयव हैं इसके अवय समुदाय)—उभ+अयच्→अन्त्य अकार का लोप उभ्+अय→उभय

५०६. तस्येति—षष्ठयन्त संख्याविशेषवाची शब्द से पूरण प्रत्यय होता है। डट् में अ शेष रहता है।

टिप्पणी—पूरणार्थ प्रत्ययान्त शब्दों को संस्कृत में पूरण कहते हैं। हिन्दी में ये क्रमवाचक सख्यावाचक विशेषण (( कहलाते हैं।

एकादशः—एकादशानां पूरणः (ग्यारह संख्या को पूरा कर ग्यारहवां)—एकादशन्+डट्→एकादशन् अ→डट् प्रत्यय के डित् हो (टि) का लोप होकर एकादश्+अ→(रामवत्) एकादशः।

५०७. नान्तादिति—जिसके आदि में कोई संख्या न हो ऐसे संख्यावाचक शब्द से परे डट् का मट् का आगम हो जाता है। मट् मे रहता है। टित् होने से 'मट्' (आगम) डट् के आदि में आता है म +प्रत्यय=म्+अ (डट्)=म।

पञ्चमः—पञ्चानां पूरणः (पाँच संख्या को पूरा करने वाला, पञ्चन्+डट्→मट् का आगम होकर पञ्चन्+म्+अ→न् का लोप[1] पञ्च+म→पञ्चमः।

नान्तादिति—नकारान्त से परे डट को मट् का आगम हो

---

१. नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८।२।७॥

५०८। ति विंशतेर्डिति ६।४।१४२। विंशतेर्भस्य तिशब्दस्य
पः स्यात् डिति परे। विंशः। असंख्यादेः किम्? एकादशः।

५०९। षट्कतिकतिपयचतुरां थुक् ५।२।५१। एषां थुगागमः
डुटि। षण्णां पूरणः षष्ठः। कतिथः। कतिपयशब्दस्यासंख्यात्वे-

---

? इसलिये कि विंशति आदि (अनकारान्त) से परे मट् का आगम नहीं
ा। जैसे—

५०८. ति विंशतेरिति—भसंज्ञक विंशति के ति शब्द का लोप होता है,
् परे होने पर।

विंशः—विंशतेः पूरणः (बीस संख्या को पूरा करने वाला, बीसवाँ)—विंशति
डट्→ऊपर के सूत्र से ति लोप होकर विंश+अ इस दशा में श् से आगे
े अकार को पररूप (अतो गुणे) हो जाता है—विंश+अ+अ→विंश+
→विंशः।

असंख्यादेः किमिति—'जिसके आदि में संख्या न हो' ऐसा क्यों कहा?
लिए कि 'एकादशः' में मट् का आगम नहीं होता। यहाँ दशन् शब्द से पूर्व
क' संख्यावाची शब्द है।

५०९. षड् इति—षट् कति, कतिपय और चतुर् शब्दों को थुक् का आगम
ता है, डट् प्रत्यय परे होने पर।

थुक् में थ् शेष रहता है यह थ् कित्[1] होने से षट् आदि शब्दों के अन्त में
ता है।

षष्ठः—षण्णां पूरणः (छः संख्या को पूरा करने वाला, छटा)—षष्+
्→थुक् का आगम होकर षष्+थ्+अ→थ को ठ (ष्टुत्व) षष्+ठ→
ठः। इसी प्रकार 'कतीनां पूरणः' कति+थुक्+डट्→कतिथः (कितने
म्बर का)।

कतिपयेति—यद्यपि कतिपय शब्द संख्यावाचक नहीं (उससे डट् प्रत्यय

---

१. आद्यन्तौ टकितौ १।१।४६।

ऽप्यतए बाज्ञापकाड्डट् । कतिपयथ: । चतुर्थः ।

५१० । द्वेस्तीय: ५।२।५४। डटोऽपवादः । द्वयोः पू
द्वितीय: ।

५११ । त्रेः सम्प्रसारणं च ५।२।५५। तृतीयः।

५१२ । श्रोत्रियंश्छन्दोऽधीते ५।२।८४। श्रोत्रियः ।

---

प्राप्त नहीं होता) तथापि डट् परे होने पर कतिपय को थुक् का आगम क
है, इस ज्ञापक से इससे डट् प्रत्यय होता है ।

कतिपयथः—कतिपयानां पूरणः (कितनों का पूरा करने वाला)—कति
+थुक्+डट्→कतिपयथः ।

चतुर्थः—चतुर्णां पूरणः (चार संख्या पूरा करने वाला, चौथा)—चतु
+थुक्→चतुर्थः ।

५१०. द्वेस्तीय इति—द्वि शब्द से पूरण अर्थ में तीय प्रत्यय होता है । यह
डट् प्रत्यय का बाधक है ।

द्वितीयः—द्वयोः पूरणः (दो संख्या को पूरा करने वाला, दूसरा)—द्वि+
तीय→द्वितीयः ।

५११. त्रेरिति—त्रि शब्द से पूर्ण अर्थ में तीय प्रत्यय होता है और त्रि को
सम्प्रसारण भी हो जाता है ।

तृतीयः—त्रयाणां पूरणः (तीन संख्या को पूरा करने वाला, तीसरा) त्रि
+तीय→र् को ऋ (संप्रसारण) होकर (त्+ऋ+इ)+तीय इस दशा में इ
को पूर्व रूप[1] (ऋ+इ=ऋ) होकर तृ+तीय→तृतीयः ।

५१२. श्रोत्रियन् इति—'वेद (छन्द) पढ़ता है' इस अर्थ में श्रोत्रिय शब्द
का निपातन किया गया है ।

श्रोत्रियः—छन्दोऽधीते (वेद पढ़ने वाला, वेदपाठी) इस विग्रह में छन्दस्
शब्द से निपातन द्वारा घन् प्रत्यय और छन्दस् को श्रोत्र आदेश होता है । श्रोत्र
+घन्→श्रोत्र+इय→अन्त्य अ का लोप श्रोत्रियः ।

---

१. सम्प्रसारणाच्च ६।१।१०८।

वेत्यनुवृत्तेश्छान्दसः ।

५१३ । पूर्वादिनिः ५।२।८६। पूर्वं कृतमनेन पूर्वी ।

५१४ । सपूर्वाच्च ५।२।८७। कृतपूर्वी ।

५१५ । इष्टादिभ्यश्च ५।२।८८। इष्टमनेन इष्टी । अधीती ।

इति भवनाद्यर्थका ॥१२॥

---

वेति—तावतिथं ग्रहणमिति लुग्वा ५।२।७७ इस सूत्र से 'वा' की अनुवृत्ति होती है इसलिये पक्ष में छन्दस् शब्द से अण् प्रत्यय होकर छन्दस्+अण → आदिवृद्धि छान्दसः ।

टिप्पणी—घन् प्रत्यय में (श्रोत्रियन्) नकार स्वर के लिये है । पक्ष में छन्दोऽधीते 'छान्दसः' यह रूप होता है । भाषा-विज्ञान की खोज के अनुसार तो श्रोत्रियः भिन्न शब्द है, इसकी छन्दस्' शब्द से व्युत्पत्ति नहीं होती, अर्थ की समानता अवश्य है ।

५१३. पूर्वाद् इति—द्वितीयान्त पूर्वं शब्द से 'अनेन कृतम्' (इसने किया) आदि अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

पूर्वी—पूर्वं कृतम् अनेन (पहले किया है इसने)—इस विग्रह में पूर्व शब्द से इनि प्रत्यय होता है । पूर्व+इनि→पूर्व+इन→यस्येति च से अ का लोप पूर्विन्, प्रथमा एकवचन में पूर्वी ।

५१४. सपूर्वादिति—जिससे पहले दूसरा शब्द हो (सपूर्वं पूर्वं सहित) ऐसे पूर्व शब्द से भी 'अनेन कृतम्' इस अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

कृतपूर्वी—कृत पूर्वम् अनेन किया है पहले इसने)—इस विग्रह में कृतपूर्व शब्द से इनि प्रत्यय होकर पूर्ववत् रूप बनता है ।

५१५. इष्टादिभ्य इति—इष्ट आदि शब्दों से 'अनेन इष्टम्' आदि अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

इष्टी—इष्टम् अनेन (इसने यज्ञ किया है)—इस विग्रह में इष्ट+इनि → इष्टिन् (प्र० एक०) इष्टी ।

छैत्यनुवृत्तेश्छान्दसः ।

५१३। पूर्वादिनिः ५।२।८६। पूर्वं कृतमनेन पूर्वी ।

५१४। सपूर्वाच्च ५।२।८७। कृतपूर्वी ।

५१५। इष्टादिभ्यश्च ५।२।८८। इष्टमनेन इष्टी । अधीती ।

इति भवनाद्यर्थकाः ॥१२॥

---

वेति—तावतिथं ग्रहणमिति लुग्वा ५।२।७७ इस सूत्र से 'वा' की अनुवृत्ति होती है इसलिये पक्ष में छन्दस् शब्द से अण् प्रत्यय होकर छन्दस्+अण्→ आदिवृद्धि छान्दसः ।

टिप्पणी—घन् प्रत्यय में (श्रोत्रियन्) नकार स्वर के लिये है । पक्ष में छन्दो- अीते 'छान्दसः' यह रूप होता है । भाषा-विज्ञान की शोध के अनुसार तो श्रोत्रियः भिन्न शब्द है, इसकी छन्दस्' शब्द से व्युत्पत्ति नहीं होती, अर्थ की समानता अवश्य है ।

५१३- पूर्वाद् इति—द्वितीयान्त पूर्व शब्द से 'अनेन कृतम्' (इसने किया) आदि अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

पूर्वी—पूर्वं कृतम् अनेन (पहले किया है इसने)—इस विग्रह मे पूर्व शब्द से इनि प्रत्यय होता है । पूर्व+इनि→पूर्व+इन्→अन्त्य अ का लोप 'पूर्विन्', प्रथमा एकवचन में पूर्वी ।

५१४. सपूर्वादिति—जिससे पहले दूसरा शब्द हो (सपूर्व पूर्व सहित) ऐसे पूर्व शब्द से भी 'अनेन कृतम्' इस अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

कृतपूर्वी—कृत पूर्वम् अनेन किया है पहले इसने)—इस विग्रह में कृतपूर्व शब्द से इनि प्रत्यय होकर पूर्ववत् रूप बनता है ।

५१५. इष्टादिभ्य इति—इष्ट आदि शब्दों से 'अनेन इष्टम्' आदि अर्थ में इनि प्रत्यय होता है ।

इष्टी—इष्टम् अनेन (इसने यज्ञ किया है)—इस विग्रह में इष्ट+इनि→ इष्टिन् (प्र० एक०) इष्टी ।

५१७। तसौ मत्वर्थे ४।१९।१। तान्तसान्तौ भसञ्ज्ञौ स्तो मत्वर्थे प्रत्यये परे। गरुत्मान्। वसोः सम्प्रसारणम् विदुष्मान। ॐ(वा) गुणवचनेभ्यो मतुपो लुगिष्टः ॥ शुक्लो गुणोऽस्यास्तीति शुक्लः पटः। कृष्णः।

५१८। प्राणिस्थादातो लजन्यतरस्याम् ५।२।९६।

---

५१७. तसौ इति—तकारान्त और सकारान्त शब्द भसंज्ञक होते हैं मत्वर्थक प्रत्यय परे होने पर।

गरुत्मान्—गरुतः अस्य सन्ति (पंख जिसके हैं, पक्षी गरुत्+मतुप्→गरुत्+मत् (यहाँ गरुत् की भसंज्ञा हो जाने से पद संज्ञा का बाध हो जाता है तथा त् को 'प्रत्यये भाषायां नित्यम्' से अनुनासिक (न्) नहीं होता। गरुत्मत्—प्र० एक० में गरुत्मान्।

विदुष्मान्—विद्वांसः अस्य सन्ति (विद्वान् जिसके हैं)—विद्वस्+मतुप्→भसंज्ञा होने से सम्प्रसारण[1] अर्थात् व् को उ होकर विद्+उ+अ+स्+मत्→अ को पूर्व रूप[2] विद्+उ+स्+मत्→विदुष्मत् प्र० ए० विदुष्मान्।

गुणवचनेभ्य इति वा—गुणवाचक शब्दों से परे मतुप् का लोप होना अभीष्ट है।

टिप्पणी—जो शब्द गुण और गुणवान् दोनों के लिये आते हैं वे ही यहाँ गुणवचन कहे गये हैं, जैसे—शुक्लो वर्णः, शुक्लो वस्त्रः। इस लिये रूप' आदि शब्दों से परे मतुप् का लोप नहीं होता जैसे—रूपवान्।

शुक्लः पटः—शुक्लो गुणोऽस्यास्ति (श्वेत गुण वाला वस्त्र)—शुक्ल+मतुप्→मतुप् लोप होकर शुक्ल पटः। इसी प्रकार कृष्णो गुणोऽस्यास्तीति कृष्णः।

५१८. प्राणिस्थाद् इति—प्राणी में स्थित अङ्गवाचक आकारान्त शब्द से मत्वर्थ मे विकल्प से लच् प्रत्यय होता है।

---

1. वसोः सम्प्रसारणम् ६।४।१३१। 2. सम्प्रसारणाच्च ६।१।१०८।

चूडालः । चूडावान । प्राणिस्थात्किम् ? शिखावान् दीपः । प्राण्यङ्गादेव नेह—मेधावान् ।

५१६ । लोमादिपामादिपिच्छादिभ्यः शनेलचः ५।२।१०० लोमादिभ्य शः । लोमशः । लोमवान् । रोमशः । रोमवान् । पामादिभ्यो नः पामनः । ० (ग० सू०) अङ्गात्कल्याणे ॥ अङ्गना ।

---

चूडालः, चूडावान्—चूडा अस्य अस्ति (चोटी जिसके है)—चूडा + लच्→ चूडालः । पक्ष में—चूडा + मतुप्→चूडा + मत् मतुप् के म को व[1] होकर→ चूडावत् प्र० एक० में चूडावान् ।

प्राणिस्थात् किमिति—'प्राणी में स्थित हो' ऐसा क्यों कहा ? इस लिये कि "शिखावान् दीप." यहाँ लच् न हो । यहाँ शिखा दीप में है, प्राणिस्थ नहीं, अतः मतुप् प्रत्यय ही होता है लच् नहीं ।

प्राण्यङ्गादेव—प्राणी के अङ्गवाची से ही लच् प्रत्यय होता है, इस लिये "मेधाऽस्यास्तीति मेधावान्" यहाँ मेधा शब्द से 'लच्' नहीं होता अपितु मतुप् प्रत्यय होता है । मेधा (बुद्धि) प्राणी का अङ्ग नहीं, मूर्ध हाथ, पैर आदि ही प्राणी के अङ्ग कहलाते हैं ।

५१६. लोमादीति – मत्वर्थ में लोमादि शब्दों से 'श' पामादि शब्दों से 'न' तथा पिच्छादि शब्दों से इलच् प्रत्यय, विकल्प से होते हैं ।

लोमशः, लोमवान्—लोमानि अस्य सन्ति (लोम जिसके हैं, लोम वाला) लोमन् + श→नकार का लोप[2] होकर लोमशः । पक्ष में मतुप्—लोमन् + मतुप्→लोमवान् । इसी प्रकार 'रोमाणि अस्य सन्ति'—रोमशः, रोमवान् ।

पामनः—पाम अस्यास्ति (खुजली इसके है) पामन् + न→पामन् न का लोप होकर पाम + न→पामनः । पक्ष में—पामवान् ।

---

१. मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः. ८।२।९।

२. नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८।२।७।

* (ग० सू०) लक्ष्म्या अच्च ॥ लक्ष्मणः। पिच्छादिभ्य इलच्।
पिच्छिलः, पिच्छवान्।

५२०। दन्त उन्नत उरच् ५।२।१०६। उन्नता दन्ताः सन्त्यस्य दन्तुरः।

५२१। केशाद्वोऽन्यतरस्याम् ५।२।१०९। केशवः, केशी,

---

मङ्गादिति (ग० सू०) शोभनाङ्ग विषयक अङ्ग शब्द से मत्वर्थ में न प्रत्यय होता है।

अङ्गना—कल्याणानि (शोभनानि) अङ्गानि सन्ति अस्याः (सुन्दर अङ्ग हैं जिसके)—अङ्ग+न→स्त्रीत्वबोधक टाप् (आ) प्रत्यय होकर अङ्गना (स्त्री)।

लक्ष्म्या—(ग० सू०)—लक्ष्मी शब्द से मत्वर्थ में न प्रत्यय होता है और इसके अन्त को अकार हो जाता है।

लक्ष्मणः—लक्ष्मीः अस्यास्ति (लक्ष्मी इसके है, लक्ष्मी वाला)—लक्ष्मी+न→अन्त्य (ईकार) को अकार होकर लक्ष्म+न→न् को ण् लक्ष्मणः। पक्ष में—लक्ष्मी+मतुप्→लक्ष्मी+मतुप्→लक्ष्मीवान्।

पिच्छिलः—पिच्छ=स्यास्ति (मोरपंख इसके हैं)—पिच्छ+इलच्→अन्त्य अकार का लोप होकर पिच्छ्+इल→पिच्छिलः। पक्ष में पिच्छ+मतुप्→पिच्छवान्।

५२०. दन्त इति—उन्नतदन्तार्थक दन्त शब्द से मत्वर्थ में उरच् प्रत्यय होता है।

दन्तुरः—उन्नता दन्ताः अस्य सन्ति (ऊँचे दाँत इसके हैं, दाँतू)—दन्त+उरच्→अन्त्य अ का लोप दन्त्+उर→दन्तुरः।

५२१. केशादिति—केश शब्द से मत्वर्थ में विकल्प से व प्रत्यय होता है।

टिप्पणी—तद्धित प्रकरण में 'वा' का अधिकार चल ही रहा है।[1]

---

१. समर्थाना प्रथमाद् वा ४।१।८२। (३३०)

केशिकः, केशवान् । *(वा) अन्येभ्योऽपि दृश्यन्ते ॥ मणि

*(वा) अर्णसो लोपश्च ॥ अर्णवः ।

५२२ । अत इनिठनौ ५।२।११५ । दण्डी । दण्डिकः ।

---

इस सूत्र में फिर से 'अन्यतरस्याम्' (विकल्प से) कहने के कारण केश श
इनि तथा ठन्[1] प्रत्यय भी होते हैं । इस प्रकार व, इनि, ठन् और म
चार प्रत्यय केश शब्द से मत्वर्थ में हो जाते हैं । जैसे—

केशवः, केशी, केशिकः, केशिवान्—केशा अस्य सन्ति (केशां व
केश+व→केशवः । पक्ष में—केश+इनि→अन्त्य अकार का लोप के
इन्→केशिन्, केशी । केश+ठन्→ठ् को इक् केश+इक्, अन्त्य अ का
केशिकः । केश+मतुप्→केशवान् ।

अन्येभ्य इति (वा)—'केश' से भिन्न शब्दों से भी मत्वर्थ में व'
देखा जाता है ।

मणिवः—मणिरस्यास्ति (मणि वाला, विशेष प्रकार का नाग)—मणि
व→मणिवः ।

अर्णस इति (वा)—अर्णस् शब्द से मत्वर्थ में व प्रत्यय होता है औ
का लोप हो जाता है ।

अर्णव—अर्णांसि सन्ति अस्मिन् (जल वाला, सागर)—अर्णस्+
स् लोप→अर्ण+व→अर्णवः ।

५२२. अत इति—अकारान्त शब्द से मत्वर्थ में इनि और ठन्
होते हैं, विकल्प से ।

दण्डी, दण्डिकः—दण्डोऽस्यास्ति (दण्ड जिसके है, दण्ड वाला
दण्ड+इनि→दण्ड+इन्→अन्त्य अकार का लोप होकर दण्डिन् प्र०
में दण्डी । दण्ड+ठन्→ठ् को इक्→दण्डिकः । पक्ष में दण्ड+
दण्डवान ।

---

१. अत इनिठनौ ५।२।११५। (५२२)

५२३ । व्रीह्यादिभ्यश्च ५।२।११६। व्रीही, व्रीहिकः ।

५२४ । अस्मायामेधास्रजो विनिः ५।२।१२१। यशस्वी, यशस्वान् । मायावी । व्रीह्यादिपाठादिनिठनौ । मायी । मायिकः । मायावान् । मेधावी । स्रग्वी ।

५२५ । वाचो ग्मिनिः ५।२।१२४। वाग्मी ।

---

५२३. व्रीह्यादिभ्य इति—व्रीहि आदि शब्दों से भी मत्वर्थ में इनि और ठन् प्रत्यय होते हैं और मतुप् भी ।

व्रीही, व्रीहिकः—व्रीहयः अस्य सन्ति (धान इसके हैं, धान वाला)—व्रीहि + इन् → अन्त्य इ का लोप - व्रीह् + इन् → व्रीहिन् (व्रीही) तथा व्रीहि + ठन् ← ठ् को इक् तथा अन्त्य इ का लोप होकर व्रीह् + इक → व्रीहिकः । पक्ष में व्रीहिमान् ।

५२४. अस्मायेति—असन्त (जिन शब्दों के अन्त में अस् हो) तथा माया, मेधा और स्रज् शब्द से मत्वर्थ में विनि प्रत्यय होता है ।

यशस्वी—यशोऽस्यास्ति (जिसके यश है, यश वाला)—असन्त यशस् शब्द से यशस् + विनि → यशस् + विन् → यशस्विन् प्र० एक० में यशस्वी । पक्ष में यशस् + मतुप् → यशस्वान् ।

इसी प्रकार मायाऽस्यास्ति, माया + विनि → मायावी, मायावान् । मेधाऽस्यास्ति, मेधा + विनि → मेधावी, मेधावान् । स्रग् अस्यास्ति (माला जिसके है, माला वाला) स्रज् + विनि → ज् को ग् (चोः कुः), स्रग् + विन् → स्रग्वी, स्रग्वान् ।

५२५. वाच इति—वाच् शब्द से मत्वर्थ में ग्मिनि प्रत्यय होता है ।

वाग्मी[1]—वाचोऽस्य सन्ति (वाणी इसके है, प्रशस्त वाणी वाला)—वाच् + ग्मिन् → च को क् (चोः कुः) तथा ग् (जश्त्व) होकर वाग् + ग्मिन →

---

१. वाग्मी में दो गकार हैं ।

केशिकः, केशवान् । *(वा) अन्येभ्योऽपि दृश्यन्ते ॥ मणि

*(वा) अर्णसो लोपश्च ॥ अर्णवः ।

५२२ । अत इनिठनौ ५।२।११५ । दण्डी । दण्डिकः ।

---

इस सूत्र में फिर से 'अन्यतरस्याम्' (विकल्प से) कहने के कारण केश श
इनि तथा ठन्[1] प्रत्यय भी होते हैं। इस प्रकार व, इनि, ठन् और म
चार प्रत्यय केश शब्द से मत्वर्थ में हो जाते हैं। जैसे—

केशवः, केशी, केशिकः, केशवान्—केशा अस्य सन्ति (केशा
केश+व→केशवः। पक्ष में—केश+इनि→अन्त्य अकार का लोप
इन्→केशिन्, केशी। केश+ठन्→ठ् को इक् केश+इक्, अन्त्य अ का
केशिकः। केश+मतुप्→केशवान्।

अन्येभ्य इति (वा)—'केश' से भिन्न शब्दों से भी मत्वर्थ में व'
देखा जाता है।

मणिवः—मणिरस्यास्ति (मणि वाला, विशेष प्रकार का नाग)—म
व→मणिवः।

अर्णस इति (वा)—अर्णस् शब्द से मत्वर्थ में व प्रत्यय होता है औ
का लोप हो जाता है।

अर्णवः—अर्णांसि सन्ति अस्मिन् (जल वाला, सागर)—अर्णस्+
स् लोप→अर्ण+व→अर्णवः।

५२२. अत इनि—अकारान्त शब्द से मत्वर्थ में इनि और ठन्
होते हैं, विकल्प से।

दण्डी, दण्डिकः—दण्डोऽस्यास्ति (दण्ड जिसके है, दण्ड वाला
दण्ड+इनि→दण्ड+इन्→अन्त्य अकार का लोप होकर दण्डिन् प्र०
में दण्डी। दण्ड+ठन्→ठ् को इक्→दण्डिकः। पक्ष में दण्ड+
दण्डवान्।

---

१. अत इनिठनौ ५।२।११५। (५२२)

* (ग० सू०) लक्ष्म्या अच्च ॥ लक्ष्मणः । पिच्छादिभ्य इलच् । पिच्छिलः, पिच्छवान् ।

५२० । दन्त उन्नत उरच् ५।२।१०६। उन्नता दन्ताः सन्त्यस्य दन्तुरः ।

५२१ । केशाद्वोऽन्यतरस्याम् ५।२।१०९। केशवः, केशी,

---

अङ्गादिति (ग० सू०) शोभनाङ्ग विषयक अङ्ग शब्द से मत्वर्थ में न प्रत्यय होता है ।

अङ्गना—कल्याणानि (शोभनानि) अङ्गानि सन्ति यस्याः (सुन्दर अङ्ग हैं जिसके)—अङ्ग+न→स्त्रीत्वबोधक टाप् (आ) प्रत्यय होकर अङ्गना (स्त्री) ।

लक्ष्म्या—(ग० सू०)—लक्ष्मी शब्द से मत्वर्थ में न प्रत्यय होता है और इसके अन्त को अकार हो जाता है ।

लक्ष्मणः—लक्ष्मीः अस्यास्ति (लक्ष्मी इसके है, लक्ष्मी वाला)—लक्ष्मी+न→अन्त्य (ईकार) को अकार होकर लक्ष्म+न→न् को ण् लक्ष्मणः । पक्ष में—लक्ष्मी+मतुप्→लक्ष्मी+मतुप्→लक्ष्मीवान ।

पिच्छिलः—पिच्छ:स्यास्ति (मोरपंख इसके हैं)—पिच्छ+इलच्→अन्त्य अकार का लोप होकर पिच्छ्+इल→पिच्छिलः । पक्ष में पिच्छ+मतुप्→पिच्छवान् ।

५२०. दन्त इति—उन्नतदन्तार्थक दन्त शब्द से मत्वर्थ में उरच् प्रत्यय होता है ।

दन्तुरः—उन्नता दन्ताः यस्य सन्ति (ऊँचे दाँत इसके हैं, दाँतू)—दन्त+उरच्→अन्त्य अ का लोप दन्त्+उर→दन्तुरः ।

५२१. केशादिति—केश शब्द से मत्वर्थ में विकल्प से व प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—तद्धित प्रकरण में 'वा' का अधिकार चल ही रहा है ।[1]

---

१. समर्थानां प्रथमाद् वा ४।१।८२। (३३०)

केशिकः, केशवान् । *(वा) अन्येभ्योऽपि दृश्यन्ते ॥ म
*(वा) अर्णसो लोपश्च ॥ अर्णवः ।

५२२ । अत इनिठनौ ५।२।११५ । दण्डी । दण्डिकः ।

---

इस सूत्र में फिर से 'अन्यतरस्याम्' (विकल्प से) कहने के कारण केश
इनि तथा ठन्' प्रत्यय भी होते हैं । इस प्रकार व, इनि, ठन् और
चार प्रत्यय केश शब्द से मत्वर्थ में हो जाते हैं । जैसे—

केशवः, केशी, केशिकः, केशवान्—केशा अस्य सन्ति (केशां
केश+व→केशवः । पक्ष मे—केश+इनि→अन्त्य अकार का लोप
इन्→केशिन्, केशी । केश+ठन्→ठ् को इक् केश+इक्, अन्त्य अ
केशिकः । केश+मतुप्→केशवान् ।

अन्येभ्य इति (वा)—'केश' से भिन्न शब्दों से भी मत्वर्थ में व'
देखा जाता है ।

मणिवः—मणिरस्यास्ति (मणि वाला, विशेष प्रकार का नाग)—म
व→मणिवः ।

अर्णस इति (वा)—अर्णस् शब्द से मत्वर्थ में व प्रत्यय होता है औ
का लोप हो जाता है ।

अर्णव—अर्णांसि सन्ति अस्मिन् (जल वाला, सागर)—अर्णस्+
स् लोप→अर्ण+व→अर्णवः ।

५२२. अत इति—अकारान्त शब्द से मत्वर्थ में इनि और ठन् प्र
होते हैं, विकल्प से ।

दण्डी, दण्डिकः—दण्डोऽस्यास्ति (दण्ड जिसके है, दण्ड वाला)
दण्ड+इनि→दण्ड+इन्→अन्त्य अकार का लोप होकर दण्डिन् प्र० ए
में दण्डी । दण्ड+ठन्→ठ् को इक्→दण्डिकः । पक्ष में दण्ड+म
दण्डवान ।

---

१. अत इनिठनौ ५।२।११५। (५२२)

५२३ । व्रीह्यादिभ्यश्च ५।२।११६। व्रीही, व्रीहिकः ।

५२४ । अस्मायामेधास्रजो विनिः ५।२।१२१। यशस्वी, यशस्वान् । मायावी । व्रीह्यादिपाठादिनिठनौ । मायी । मायिकः । मायावान् । मेधावी । स्रग्वी ।

५२५ । वाचो ग्मिनिः ५।२।१२४। वाग्मी ।

---

५२३. व्रीह्यादिभ्य इति—व्रीहि आदि शब्दों से भी मत्वर्थ में इनि और ठन् प्रत्यय होते हैं और मतुप् भी ।

व्रीही, व्रीहिकः—व्रीहयः अस्य सन्ति (धान इसके हैं, धान वाला)—व्रीहि + इनि→अन्त्य इ का लोप ~ व्रीह् + इन्→व्रीहिन् (व्रीही) तथा व्रीहि + ठन्←ठ् को इक् तथा अन्त्य इ का लोप होकर व्रीह् + इक→व्रीहिकः । पक्ष में व्रीहिमान् ।

५२४. अस्मायेति—असन्त (जिन शब्दों के अन्त में अस् हो) तथा माया, मेधा और स्रज् शब्द से मत्वर्थ में विनि प्रत्यय होता है ।

यशस्वी—यशोऽस्यास्ति (जिसके यश है, यश वाला)—असन्त यशस् शब्द से यशस् + विनि→यशस् + विन्→यशस्विन प्र० एक० में यशस्वी । पक्ष में यशस् + मतुप्→यशस्वान् ।

इसी प्रकार मायाऽस्यास्ति, माया + विनि→मायावी, मायावान् । मेधाऽस्यास्ति, मेधा + विनि→मेधावी, मेधावान् । स्रग् अस्यास्ति (माला जिसके है, माला वाला) स्रज् + विनि→ज् को ग् (चोः कुः), स्रग् + विन्→स्रग्वी, स्रग्वान् ।

५२५. वाच इति—वाच् शब्द से मत्वर्थ में ग्मिनि प्रत्यय होता है ।

वाग्मी[1]—वाचोऽस्य सन्ति (वाणी इसके है, प्रशस्त वाणी वाला)—वाच् + ग्मिन्→च को क् (चोः कुः) तथा ग् (जश्त्व) होकर वाग् + ग्मिन→

---

1. वाग्मी में दो गकार हैं ।

५२६ । अर्श आदिभ्योऽच् ५।२।१२७। अर्शोऽस्य
अर्शसः । आकृतिगणोऽयम् ।

५२७ । अहंशुभमोर्युस् ५।२।१४०। अहंयुः अहङ्कारवा
शुभंयुस्तु शुभान्वितः । इति मत्वर्थीयाः ॥१३॥

अथ प्राग्दिशीयाः ॥१४॥

५२८ । प्राग्दिशो विभक्तिः ५।३।१। दिक्शब्देभ्य

---

वाग्मिन् → वाग्मी ।

५२६. अर्श इति—अर्शस् आदि शब्दों से मत्वर्थ में अच् प्रत्यय होता

अर्शसः—अर्शांसि सन्ति यस्य (बवासीर इसके है, बवासीर का

अर्शस् + अच् → अर्शसः ।

आकृतीति—अर्श आदि आकृति गण है ।

५२७. अहमिति—अहम् और शुभम् शब्द से मत्वर्थ में युस् प्रत्यय
है ।

'अहम्' अहङ्कार अर्थ में अव्यय है और 'शुभम्' शुभ अर्थ में अव्यय
युस् में यु शेष रहता है ।

अहंयु—अहम् (अहङ्कारः) अस्यास्ति (अहङ्कार वाला)—अहम् + यु
अहम् + यु → म् को अनुस्वार अहंयु । इसी प्रकार 'शुभमस्यास्ति' शुभम् +
→ शुभंयुः ।

टिप्पणी—युस् प्रत्यय के सित् होने से पूर्व की पद संज्ञा (सिति च)
है तथा पदान्त के मकार को अनुस्वार हो जाता है (मोऽनुस्वारः) ८।३।२

इति मत्वर्थीया ॥१३॥

अथ प्राग्दिशीयाः—यहाँ से प्राग्दिशीय प्रत्यय प्रारम्भ होते हैं ।

५२८. प्राग्दिश इति—'दिक्शब्देभ्य —इत्यतः' ५ ३ २७'

यमाणाः प्रत्यया विभक्तिसंज्ञा स्युः।

५२९। किंसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्यः ५।३।२। किमः सर्व-
बहुशब्दाच्चेति प्राग्दिशोऽधिक्रियते।

५३०। पञ्चम्यास्तसिल् ५।३।७। पञ्चम्यन्तेभ्यः किमादिभ्य-
वा स्यात्।

५३१। कु तिहोः ७।२।१०४। किमः कु स्यात्तादौ हादौ च
परतः। कुतः। कस्मात्।

३२। इदम इश् ५।३।३। प्राग्दिशीये परे इतः।

---

े पहले जो प्रत्यय कहे जायेंगे, उनकी विभक्ति संज्ञा होती है।

.. किंसर्वनामेति—द्वि आदि से भिन्न सर्वनाम, किम् तथा बहु शब्द
य होते हैं) यह "दिक्शब्देभ्य" से पहले तक अधिकार है।
' शब्द भी सर्वनाम है किन्तु यह द्वि आदि मे आता है अतः अद्व्या-
ने के कारण इससे तसिल् आदि प्रत्यय न हो सकते थे। इसीलिये
यक् ग्रहण किया है।

पञ्चम्या इति—पञ्चम्यन्त किम् आदि से तसिल् प्रत्यय होता है
तसिल् मे तस् शेष रहता है।

कु इति—किम् को कु हो जाता है तकारादि और हकारादि विभक्ति
।

कस्मात् (किससे)—इस विग्रह मे पञ्चम्यन्त किम् शब्द से तसिल्
है। किम्+ङसि+तस् इस दशा मे प्रातिपदिक संज्ञा (कृत्तद्धित-
होकर सुप् (ङसि) का लोप (सुपो धातुप्रातिपदिकयो:) हो जाता
सिल्→किम् को कु आदेश होकर कु+तस्→स् को विसर्ग→
कस्मात्।

—(1) प्राग्दिशीय प्रत्ययों से बने शब्द अव्यय[1] होते हैं।
ल् आदि प्रत्यय पञ्चम्यन्त आदि सुबन्त शब्दो से जैसा होते हैं,

---

[1] तद्धितश्चासर्वविभक्ति १।१।३८।

५३३ । (एतदः) अन् ५।३।५। एतदः प्राग्दिशीये । 
ल्त्वात्सर्वादेशः । अतः । अमुतः । यतः । ततः । बहुतः द्वय
द्वाभ्याम् ।

---

कि दिखलाया गया है (किम्+ङसि+तस्)। सुप् का लुक् हो जाता है ।
प्रयोगों में भी यह प्रक्रिया समझनी चाहिये ।

५३२. इदमिति—प्राग्दिशीय प्रत्यय परे होने पर इदम् को इश् आ
जाता है । इश् में इ शेष रहता है । शित् होने से यह समस्त इदम् के स्
होता है ।

इतः—अस्मात् (इससे) सर्वनाम 'इदम्' शब्द से तसिल् प्रत्यय होकर
+तस्→इदम को इश् होकर इ+तस्—इतः ।

५३३. अन् इति—प्राग्दिशीय प्रत्यय परे होने पर 'एतद्' को अन्
हो जाता है ।

अनेकाल्त्वादिति—अनेक वर्णों (अल्) वाला होने से 'अन्' आदेश स
'एतद्' के स्थान में होता है । (अन् में 'अ' तथा न् दो अर्थात् अनेक वर्ण
जो आदेश अनेक वर्णों वाला या शित् (जिसमें श् की इत्संज्ञा हो जैसे '
इश्') होता है, वह सम्पूर्ण स्थानी के स्थान पर हुआ करता है (अनेकाल्शि
र्वस्य १ १।५५) ।

अतः—एतस्मात् (इससे)—एतद्+तसिल्→एतद् को 'अन्' आदेश
+तस्→न् का लोप[1]→अतस्→अतः ।

अमुतः—अमुष्मात् (उससे)—अदस+तसिल→अदस+तस्→स् को
तथा पूर्व अकार का पररूप[1] होकर अद+तस् इस दशा में दकार से
वाले अकार को उकार तथा दकार को मकार[2] होकर अमु+तस्→अमुतः ।

यतः—यस्मात् (जिससे)—यद्+तसिल्→यद्+तस→द् को अक
तथा पूर्व अकार का पररूप[1] य+तस्→यतः । इसी प्रकार तस्मात्, तद्+
→ततः । बहोः, बहु+तसिल्→बहुतः ।

---

१. नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८।२।७। - २. त्यदादीनामः ७।२।१०२
३. अतो गुणे ६।१।९७। ४. अदसोऽसेर्दादु दो मः ८।२।८०

५३४ । पर्यभिभ्यां च ५।३।९। आभ्यां तसिल् स्यात् । [सर्वोभयार्थाभ्यामेव, परितः, सर्वत इत्यर्थः । अभितः, उभयत इत्यर्थः ।

५३५ । सप्तम्यास्त्रल् ५।३।१०। कुत्र । यत्र । तत्र । बहुत्र ।

५३६ । इदमो हः ५।३।११। त्रलोऽपवादः । इह ।

---

द्व्यादेरिति—द्वि आदि सर्वनाम शब्दों से प्राग्दिशीय प्रत्यय नहीं होते अतएव 'द्वि' शब्द से पञ्चमी में 'द्वाभ्याम्' ही बनता है, दूसरा तद्धितान्त रूप नहीं।

५३४. पर्यभिभ्यामिति—परि और अभि से तसिल् प्रत्यय होता है।

परितः—सर्वतः (सब ओर से) परि+तसिल्→परितः इसी प्रकार अभितः—उभयतः (दोनों ओर से) अभि+तसिल्।

५३५. सप्तम्या इति—सप्तम्यन्त किम् आदि से त्रल् प्रत्यय होता है।

कुत्र—कस्मिन् (किसमें, कहाँ)—किम् शब्द से त्रल् प्रत्यय होकर किम्+त्र—किम् को कु आदेश (कु तिहोः ७।२।१०४) कुत्र। इसी प्रकार यस्मिन् (जिसमें, जहाँ), यद्+त्रल्→यत्र, तस्मिन् (उसमें, वहाँ) तद्+त्रल्→तत्र, बहुषु (बहुतों में) बहु+त्रल्→बहुत्र।

टिप्पणी—यत्र, तत्र में यद्, तद् के द् को अकार[1] तथा पररूप[2] यतः, ततः के समान होता है।

५३६. इदम इति—सप्तम्यन्त इदम् शब्द से ह प्रत्यय होता है। यह त्रल् प्रत्यय का बाधक है।

इह—अस्मिन् (इसमें, यहाँ)—इदम् शब्द से ह प्रत्यय होकर इदम्+ह→इदम् का इश् आदेश (इदम् इश् ५।३।३) होकर इ+ह→इह।

टिप्पणी—एतद् शब्द से त्रल् प्रत्यय होकर एतद् को अन् सर्वादेश होता है तथा अत्र शब्द बनता है।

---

1. त्यदादीनामः ७।२।१०२. 2. अतो गुणे ६।१।९७।

भवन्तम्। एवं दीर्घायुः। देवानां प्रियः। आयुष्मान्।

**५४०। सर्वैकान्यकियत्तदः काले दा** ५।३।१५। सप्तम्यन्तेभ्य कालार्थेभ्यः स्वार्थे दा स्यात्।

**५४१। सर्वस्य सोऽन्यतरस्यां दि** ५।३।६। दादौ प्राग्दिशीये सर्वस्य सो वा स्यात्। सर्वस्मिन् काले सदा। एकदा अन्यदा। कदा यदा। तदा। काले किम्? सर्वत्र देशे।

---

के योग में द्वितीयान्त तद् शब्द से तसिल् और त्रल् प्रत्यय होकर ततः, तत्र बनते हैं।

एवमिति—इसी प्रकार दीर्घायुः, देवानांप्रिय तथा आयुष्मान् शब्दों के योग में भी; जैसे—स दीर्घायुः, इस अर्थ में ततो दीर्घायुः, तत्र दीर्घायुः आदि का प्रयोग होता है।

५४०. सर्वैकेति—सप्तम्यन्त कालबोधक सर्व, एक, अन्य, किम्, यद् और तद् शब्दों से स्वार्थ में दा प्रत्यय होता है।

५४१. सर्वस्येति—सर्व शब्द को विकल्प से स आदेश होता है। प्राग्दिशीय दकारादि प्रत्यय परे होने पर।

सदा, सर्वदा—सर्वस्मिन् काले (सब समय में)—इस विग्रह में सर्व शब्द से दा प्रत्यय होता है—सर्व+दा→सर्व को विकल्प से स आदेश होकर सदा, पक्ष में सर्वदा। इसी प्रकार एकस्मिन् काले (एक समय) एकदा। अन्यस्मिन् काले (अन्य समय) अन्यदा।

कदा—कस्मिन् काले (किस समय, कब)—किम्+दा→किम् को क आदेश[1] क+दा→कदा।

यदा—यस्मिन् काले (जिस समय, जब)—यद्+दा 'त्यदादीनामः' से द् को अ और 'अतो गुणे' से अ+अ को पररूप होकर यदा। इसी प्रकार तस्मिन् काले (उस समय, तब) तद्+दात→दा।

१. किमः कः ७।२।१०३।

५४२ । इदमोर्हिल् ५।३।१६। सप्तम्यन्तात्। काले इत्येव

५४३ । एतेतौ रथोः ५।३।४। इदम् शब्दस्य एत् इत् इत्या स्तो रेफादौ थकारादौ च प्राग्दिशीये परे। अस्मिन्काले एतर्हि। किम् ? इह देशे।

५४४ । अनद्यतने र्हिलन्यतरस्याम् ५।३।२१ कर्हि, क यर्हि, यदा। तर्हि, तदा।

---

काले किमिति—'काल अर्थ में दा प्रत्यय होता है' यह क्यों क इसलिये कि सर्वस्मिन् देशे→सर्वत्र। यहाँ देश अर्थ है इसी से दा नहीं अपितु 'त्रल्' प्रत्यय होता है।

५४२. इदम् इति—काल-अर्थ में विद्यमान सप्तम्यन्त इदम् शब्द से प्रत्यय होता है। र्हिल् में र्हि शेष रहता है।

५४३. एतेतौ इति—इदम् शब्द को एत तथा इत् आदेश हो जाते क्रमशः रेफादि (जिसके आदि मे र=रेफ हो) तथा थकारादि प्राग्दिशीय प्र परे होने पर।

एतर्हि—अस्मिन् काले (इस समय, अब)—इदम्+र्हिल्→रेफादि प्र रे होने से इदम् को एत आदेश होकर एत+र्हि→एतर्हि।

, टिप्पणी—इदम् शब्द से इस अर्थ मे 'अधुना' और 'इदानीम्' शब्द नते है।

काले किमिति—इदम् शब्द से काल में र्हिल् प्रत्यय होता है यह क हाँ ? इसलिये कि अस्मिन् देशे (इह देशे) यहाँ र्हिल नहीं होता अपितु ' त्यय होता है।

५४४. अनद्यतन इति—अनद्यतन (जो आज का न हो) काल-विषय किम्' आदि सप्तम्यन्त शब्दों से विकल्प से र्हिल् प्रत्यय होता है।

कर्हि, कदा—कस्मिन् काले (किस समय, कब)—किम्+र्हिल्→कि स्थान पर 'क' होकर कर्हि। पक्ष में किम्+दा→कदा।

५४५। एततः ५।३।५। एत इत् एतौ स्तो रेफादौ थादौ प्राग्दिशीये। एतस्मिन्काले एतर्हि।

५४६। प्रकारवचने थाल् ५।३।२३। प्रकारवृत्तिभ्यः किमादि स्थाल् स्यात् स्वार्थे। तेन प्रकारेण तथा। यथा।

५४७। इदमस्थमुः ५।३।२४। थालोऽपवादः।

---

इसी प्रकार यद्+हिल→यर्हि। तद्+हिल→तर्हि। पक्ष में तदा।

५४५. एततः इति—एतद् शब्द को एत, इत् ये दो आदेश होते हैं, क्र रेफादि और थकारादि प्राग्दिशीय प्रत्यय परे होने पर।

टिप्पणी—अन् (५३३) तथा एततः (५४५) ये दोनों सूत्र अष्टाध्यायी एक सूत्र के ही रूप में (एतदोऽन् ५।३।५) हैं। काशिकाकार तथा भट्टो दीक्षित (सि० कौ०) इस सूत्र में योग विभाग करके ही दोनों अर्थ निकालते किन्तु लघुकौमुदीकार वरदराज ने इन्हें दो सूत्रों के रूप में ही रख दिया।

एतर्हि—एतस्मिन् काले (इस समय, अब)—एतद्+हिल→एतद् को आदेश एत+हि→एतर्हि।

५४६. प्रकारवचन इति—प्रकार अर्थ में किम् आदि शब्दों से प्रत्यय होता है, स्वार्थ में।

टिप्पणी—सामान्य के भेदक (विशेषक) को प्रकार कहते हैं। देवदत्त किस दशा (विशेष) में है? इस जिज्ञासा में कथं देवदत्तः? यह होता है।

तथा—तेन प्रकारेण (इस प्रकार से, वैसा)—तद् शब्द से थाल् प्र होकर पूर्वोक्त प्रकार से तद् के द् को अ तथा पहले अ को पररूप होकर=तथा इसी प्रकार येन प्रकारेण (जिस प्रकार से, जैसा) यद्+थाल्→यथा।

५४७. इदम इति—प्रकार अर्थ में इदम् शब्द से थमु प्रत्यय होत (स्वार्थ में)। यह थाल् प्रत्यय का बाधक है। थमु में 'थम्' शेष रहता है।

५९७ । न क्रोडादिबह्वचः ४।१।५६॥ क्रोडादे
स्वाङ्गाच्च ङीष् । कल्याणक्रोडा । आकृतिगणोऽयम् । सुजघना ।

५९८ । नखमुखात् संज्ञायाम् । ४।१।५८॥ न ङी

५९९ । पूर्वपदात्संज्ञायामगः ८।४।३॥ पूर्वपदस्थाद्
परस्य नस्य णः स्यात् संज्ञायां न तु गकारव्यवधाने । शूर्
गौरमुखा ।

---

क्योंकि यहाँ उपधा में (फकार के साथ लकार का) संयोग है।

उपसर्जनात् किमिति—उपसर्जन जो स्वाङ्गवाची—ऐसा क्यों क
है ? इसलिये कि 'शिखा' शब्द में ङीष् नहीं होता। यहाँ 'शिखा' शब्द
के प्रति उपसर्जन नहीं है।

५९७. न क्रोडादीति—क्रोड आदि गण के तथा बह्वच् (जिसमें
अच् अर्थात् स्वर हो) स्वाङ्गवाची प्रातिपदिक से ङीष् प्रत्यय नहीं होता।

कल्याणक्रोडा—कल्याणी क्रोडा यस्याः (कल्याणकारी है क्रोडा[1]
वक्षस्थल जिसका ऐसी घोड़ी)—इस विग्रह में बहुव्रीहि समास होकर
'कल्याणक्रोड' शब्द से 'स्वाङ्गाच्च०' से प्राप्त ङीष् नहीं होता अपि
(अजाद्यतष्टाप्) होकर 'कल्याणक्रोडा' शब्द बनता है।

आकृतिगण इति—यह (क्रोडादि) आकृतिगण है अर्थात् गणपठित
के अतिरिक्त अन्य भी ऐसे शब्द हो सकते हैं।

सुजघना—शोभनं जघनं यस्याः (सुन्दर है जघन जिसके)—इस विग्र
'सुजघन' बहुव्रीहि समास बनता है। यहाँ 'स्वाङ्गाच्च०' से ङीष् प्राप्त
है किन्तु 'जघन' शब्द में बहुत से अच् हैं अतः न क्रोडादिबह्वचः से ङी
निषेध हो जाता है और टाप् प्रत्यय होकर सुजघना शब्द बनता है।

५९८. नखेति—नख और मुख—इन स्वाङ्गवाचक शब्दों से सं
ङीष् प्रत्यय नहीं होता।

५९९. पूर्वपदादिति—पूर्वपद में स्थित निमित्त से पर वाले नकार
णकार हो जाता है संज्ञा में, किन्तु यदि गकार बीच में हो तो नहीं होता।

शूर्पणखा—शूर्पाणि इव नखानि यस्याः (छाज के समान हैं नख 'जि

---

[1]. अश्वानामुरः क्रोडा—सिद्धान्तकौमुदी।

कठी। बह्वृची। जातेः किम्? मुण्डा। अस्त्रीविषयात् बलाका। अयोपधात् किम्? क्षत्रिया।

⚬ योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकयमनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः। हयी। गवयी। मुकयी। हलस्तद्धितस्येति यलोपः। मनुषी।

---

इसकी उपधा में यकार भी नहीं है अतः इससे उपर्युक्त सूत्र से ङीष् प्रत्यय होकर तट + ई → अकार लोप तटी शब्द बनता है।

वृषली—(वृषल जाति की स्त्री)—वृषल + ङीष् → वृषल + ई →

कठी—(कठ शाखा को पढ़ने वाली)—कठेन प्रोक्तमधीयाना क जिसका प्रवचन किया गया है (कठेन प्रोक्तम्) वह कठ शाखा है। उसक वाले भी कठ कहलाते हैं। कठ शब्द को जातिवाचक मानकर उससे 'ज विषयादयोपधात्' सूत्र से ङीष् प्रत्यय हो जाता है।

इसी प्रकार 'बह्वृची'—बह्वृचशाखामधीयाना—बह्वृचशाखा क वाली। अपत्यप्रत्ययान्त का उदाहरण है—उपगोरपत्यं स्त्री 'औपगवी औपगव शब्द से ङीष् प्रत्यय होता है। (सिद्धान्तकौमुदी)

जातेः किमिति—जातिवाची से हो, ऐसा क्यों कहा गया है? इस 'मुण्डा' (मुंडी हुई) यहाँ ङीष् नहीं होता क्योंकि इसमें उपर्युक्त जा लक्षण घटित नहीं होता।

अस्त्रीविषयात् किमिति—जो स्त्रीलिङ्ग में नियत न हो ऐसा क्यों गया है? इसलिये कि 'बलाका' यहाँ ङीष् नहीं होता; क्योंकि बलाका स्त्रीलिङ्ग में नियत है।

अयोपधात् किमिति—जिसकी उपधा में यकार न हो—ऐसा क्यों गया है? इसलिये कि 'क्षत्रिया'—यहाँ ङीष् नहीं होता।

योपधेति (वा)—योपध के निषेध में हय, गवय, मुकय, मनुष्य त्स्य—इन शब्दों का प्रतिषेध नहीं होता अर्थात् इनसे ङीष् होता ही है।

हयी (घोड़ी)—'हय' शब्द की उपधा में यकार है अतः 'जाते विषयादयोपधात्' से स्त्रीलिङ्ग में ङीष् प्राप्त नहीं था। इस वार्तिक के अ ङीष् हो जाता है तथा हय + ङीष् → हय + ई → अकारलोप हयी शब्द

* मत्स्यस्य ङ्याम् ॥ यलोपः । मत्सी ।

६०१ । इतो मनुष्यजातेः ४।१।६५॥ ङीष् । दाक्षी ।

६०२ । ऊङुतः ४।१।६६॥ उदन्तादयोपधान्मनुष्यजातिवा-

---

है । इसी प्रकार गवय (गाय जैसा एक पशु) से 'गवयी' और मुकय (पशुविशेष) से 'मुकयी' ।

मनुषी (नारी)—मनुष्य शब्द की उपधा में यकार है फिर भी उपर्युक्त वार्तिक के द्वारा ङीष् प्रत्यय होता है । मनुष्य + ई → इस अवस्था में यकार लोप (यस्येति च) तथा 'हलस्तद्धितस्य' से यकार का लोप होकर 'मनुषी' शब्द बनता है ।

मत्स्यस्येति—'मत्स्य' से यकार का लोप होता है ङीप्परे होने पर ।

मत्सी (मछली)—'मत्स्य' शब्द की उपधा में यकार है तथापि उपर्युक्त वार्तिक के अनुसार ङीष् प्रत्यय हो जाता है । मत्स्य + ई → इस अवस्था में अकार लोप (यस्येति च) तथा 'मत्स्यस्य ङ्याम्' इस वार्तिक से यकार का लोप होकर मत्स् + ई → मत्सी रूप बनता है ।

६०१. इत इति—मनुष्य जातिवाची इकारान्त शब्द से ङीष् प्रत्यय होता है ।

टिप्पणी—'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' सूत्र के अनुसार अकारान्त प्रातिपदिक से ङीष् होता है अतः प्रस्तुत सूत्र द्वारा इकारान्त शब्द से ङीष् का विधान किया गया है ।

दाक्षी—दक्षस्यापत्यं स्त्री—दक्ष की सन्तान स्त्री—इस विग्रह में दक्ष शब्द से 'अत इञ्' से इञ् प्रत्यय होकर 'दाक्षि' शब्द बनता है जो अपत्य प्रत्ययान्त होने से जातिवाचक है । इससे (इतो मनुष्यजातेः) ङीष् प्रत्यय होकर दाक्षि + ई → इकारलोप (यस्येति च) दाक्षी रूप बनता है ।

६०२. ऊङुत इति—उकार है अन्त में जिसके तथा यकार नहीं है उपधा में जिसके ऐसे मनुष्य जातिवाचक प्रातिपदिक से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

चिनः स्त्रियामूङ् स्यात् । कुरूः । अयोपधात् किम् ? अ

६०३ । पङ्गोश्च ४।१।६८॥ पङ्गूः ।

* श्वशुरस्योकाराकारलोपश्च ॥ श्वश्रूः ।

---

कुरूः—कुरोः अपत्यं स्त्री—कुरुप्रदेश का राजा कुरु उसकी
यहाँ 'कुरु' शब्द से अपत्य अर्थ में ण्य[1] प्रत्यय होकर उसका लुक्
अपत्यप्रत्ययान्त होने से यह मनुष्यजातिवाचक है अतः। इससे उ
प्रत्यय होकर कुरु+ऊ→सवर्णदीर्घ कुरू रूप बनता है। 'कुरू+

अयोपधात् किमिति—जिसकी उपधा में यकार न हो—ऐ
गया है? इसलिये कि 'अध्वर्यु' की हानी यहाँ 'अध्वर्यु' शब्द से ऊङ्
होता; क्योंकि इसकी उपधा में यकार है। 'अध्वर्यु' शब्द 'गोत्रं च
के अनुसार जातिवाचक है।

६०३. पङ्गोश्चेति—'पङ्गु' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय

टिप्पणी—पङ्गु शब्द जातिवाचक नहीं, अत ऊङुतः से ऊङ
था। इसलिये इस सूत्र द्वारा ऊङ् प्रत्यय कहा गया है।

पङ्गूः (लंगड़ी)—पङ्गु शब्द से 'पङ्गोश्च' सूत्र के अनुसार
ऊङ् प्रत्यय होकर पङ्गु+ऊ→पङ्गू रूप बनता है।

श्वसुरस्येति—'श्वशुर' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय हो

---

१. कुर्वादिभ्यो ण्यः ४।१।१७२।

२. अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् १।२।४५॥ सूत्र से धातु प्र
को छोड़कर अर्थयुक्त शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा होती है अतः '
ऊङन्त शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा न होगी फिर सु आदि (सुप्)
होंगे ? क्योंकि वे (ङ्याप् प्रातिपदिकात्) की, धातु प्रत्ययान्त तथा
संज्ञक से ही होते हैं; तथापि 'प्रातिपदिकग्रहणे लिङ्गविशिष्टस्यापि
(प्रातिपदिक के ग्रहण से लिङ्गबोधकप्रत्ययविशिष्ट का भी ग्रहण हो
परिभाषा के अनुसार ऊङ् प्रत्ययान्त से भी 'सु' आदि हो जाते हैं
—कुरूः आदि रूप बनते हैं।

६०४ । ऊरूत्तरपदादौपम्ये ४।१।६९॥ उपमानवाचि पूर्वपदमूरूत्तरपदं यत्प्रातिपदिकं तस्मादूङ् स्यात् । करभोरूः ।

६०५ । संहितशफलक्षणवामादेश्च ४।१।७०॥ अनौपम्यार्थं सूत्रम् । संहितोरूः । शफोरूः । लक्षणोरूः । वामोरूः ।

---

शकार से परे वाले उकार का और रेफ (र्) से परे वाले अकार का लोप हो जाता है ।

श्वश्रूः (सास)—'श्वशुर' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होकर श्वशुर+ऊ—इस अवस्था में शकार से पर उकार का तथा रेफ से पर अकार का लोप हो जाता है, श्वशुर+ऊ→श्वश्र्+शु→श्वश्रूः ।

६०४. ऊरूत्तरेति—उपमानवाची हो पूर्वपद जिसका और 'ऊरु' शब्द हो उत्तरपद जिसका ऐसे प्रातिपदिक से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

करभोरूः—करभौ इव ऊरू यस्याः (करभ के समान हैं ऊरू जिसके)—यहाँ पूर्वपद 'करभ' शब्द है जो उपमानवाची है तथा उत्तरपद 'ऊरु' शब्द है अतः प्रस्तुत सूत्र से ऊङ् प्रत्यय होकर करभोरु+ऊ+सवर्णदीर्घ होकर करभोरूः शब्द बनता है ।

टिप्पणी—हाथ की कलाई (मणिबन्ध) से लेकर कनिष्ठिका तक के हथेली के निचले भाग को करभ[1] कहते हैं। ऊरु की आकृति इस (करभ) के सदृश है यही दोनों में समानता है अथवा स्निग्धता या कोमलता दोनों का समान धर्म है ।

६०५. संहितेति—संहित, शफ, लक्षण और वाम शब्द हो पूर्वपद (आदि) जिसका और ऊरु शब्द हो उत्तरपद जिसका ऐसे प्रातिपदिक से भी स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्रत्यय होता है ।

अनौपम्यार्थमिति—यह सूत्र अनौपम्य के लिये है अर्थात् जहाँ पूर्वपद उपमानवाची नहीं है वहाँ ऊङ् प्रत्यय के विधान के लिये है ।

संहितोरूः—संहितौ (सश्लिष्टौ) ऊरू यस्याः—मिले हुए हैं ऊरु जिसके;

---

1. मणिबन्धादाकनिष्ठं करस्य करभो बहिः' अमरकोश ।

६०६ शाङ्‍र्गरवाद्यञो ङीन् ४।१।७३॥ शाङ्‍
योऽकारस्तदन्ताच्च जातिवाचिनो ङीन् स्यात्। शाङ्‍र्गरव
ब्राह्मणी। नृनरयोर्वृद्धिश्च। नारी।

---

इस विग्रह में निष्पन्न 'संहितोरु' शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ऊङ् प्र
संहितोरु + ऊ → सवर्णदीर्घ संहितोरूः।

इसी प्रकार 'शफौ ऊरू यस्याः' (संश्लिष्ट[1] हैं ऊरु जिसके
लक्षणौ ऊरू यस्याः (शुभ लक्षणयुक्त[2] हैं ऊरू जिसके) 'लक्षणो
ऊरू यस्याः (सुन्दर हैं ऊरू जिसके) 'वामोरूः' शब्द बनते हैं।

६०६. शाङ्‍र्गरवेति—शाङ्‍र्गरव आदि शब्दों से तथा अञ् प्र
वह है अन्त में जिसके ऐसे जातिवाचक शब्दों से ङीन् प्रत्यय होता है

टिप्पणी—'शाङ्‍र्गरव तथा बैद' शब्द अपत्य प्रत्ययान्त हैं।
लक्षण ङीष् प्राप्त होने पर ङीन् प्रत्यय का विधान किया गया है।
ङीन् में स्वर का भेद है। ङीन् प्रत्ययान्त शब्द आद्युदात्त होता है।

शाङ्‍र्गरवी—शृङ्गरोः अपत्यं स्त्री (शृङ्गरु की सन्तान स्त्री)
से अण् प्रत्यय होकर शाङ्‍र्गरव शब्द बनता है। उससे प्रस्तुत सूत्र
ङीन् प्रत्यय होकर शाङ्‍र्गरव + ई → अकार लोप (यस्येति च) शा

बैदी—बिदस्य अपत्यं स्त्री बैदी। (बिद की सन्तान स्त्री) बिद
बैद।[4] अञन्त बैद शब्द से ङीन् प्रत्यय होकर बैद + ई → अकार लोप

ब्राह्मणी—ब्राह्मण शब्द शाङ्‍र्गरव आदि गण में है।
लक्षण ङीन् प्राप्त था। उसे बाध कर प्रस्तुत सूत्र से ङीन् होता है
+ ई → ब्राह्मणी।

नृनरयोरिति (गणसूत्र)—नृ और नर शब्द से स्त्रीलिङ्ग में ङ

---

१. शफ शब्द का अर्थ खुर होता है, किन्तु यहाँ शफ शब्द से
सदृश संश्लिष्ट' यह अर्थ लक्षणा द्वारा प्रकट होता है।

२. 'लक्षण' शब्द अर्शआद्यच् प्रत्ययान्त है जो लक्षणयुक्त के अर्थ

३. ञ्नित्यादिर्नित्यम् ।६।१।१९७॥

४. अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ् ४।१।१०४॥

६०७. यूनस्तिः ४।१।७७।। युवन् शब्दात् स्त्रियां ति प्रत्ययः स्यात्। युवतिः।

।।इति स्त्रीप्रत्ययाः ।।

---

होता है और इन शब्दों को वृद्धि भी होती है।

टिप्पणी—(१) नृ के ऋकार को वृद्धि (आर्) होती है तथा नर शब्द मे नकार से पर अकार को वृद्धि (आ) होती है। (२) नृ शब्द से 'ऋन्नेभ्यो ङीप्' से ङीप् प्रत्यय प्राप्त था और 'नर' शब्द से जाति लक्षण ङीष् प्राप्त था। उनको बाधकर इससे ङीन् प्रत्यय होता है।

नारी—'नृ' शब्द से ङीन् होकर ऋकार को वृद्धि (आर्) होकर नार्+ →नारी तथा 'नर' शब्द से ङीन् होकर नर+ई→अन्त्य अकार का लोप या पूर्व अकार को वृद्धि होकर नारी शब्द बनता है।

६०७. यून इति—'युवन्' शब्द से स्त्रीलिङ्ग मे ति प्रत्यय होता है।

युवती—युवन् शब्द से यूनस्तिः' सूत्र के अनुसार ति प्रत्यय होकर न्+ति→नकार[1] लोप होकर युवतिः शब्द बनता है।

टिप्पणी—यह ति प्रत्यय तद्धितसंज्ञक है, अतः 'कृत्तद्धितसमासाश्च' से वति' शब्द की प्रातिपदिक संज्ञा होकर सु आदि प्रत्यय होते हैं।

❀ इति स्त्रीप्रत्यय ❀

---

१. नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य ८।२।७।।

# अथ तिङन्तप्रक्रिया

तिङन्तेति—धातुओं से क्रिया पद बनाने के लिये जो 'तिप्' आदि प्रत्यय जोड़े जाते हैं, उन्हें तिङ् कहते हैं। तिङ् प्रत्यय जिनके अन्त में हो ऐसे क्रिया पदों को तिङन्त कहते हैं।

धातु—धातु पाठ में पठित जो 'भू' आदि हैं[1] तथा 'सन्' आदि प्रत्यय लगाकर जो 'चिकीर्ष' इत्यादि बनती हैं, वे धातु कहलाती हैं।[2]

धातुओं में दो प्रकार के प्रत्यय जोड़े जाते हैं—(१) कृत्प्रत्यय और (२) तिङ् प्रत्यय। इनमें से कृत् प्रत्ययों की प्रक्रिया ऊपर दिखलाई जा चुकी है। तिङ् प्रत्यय 'लकार' के स्थान में होते हैं।[3] काल आदि (Tenses and moods) को प्रकट करने वाली क्रिया की अवस्था को व्याकरण में लकार कहा जाता है। लकार दस हैं—लट्, लिट्, लुट्, लृट्, लेट्, लोट्, लङ्, लिङ्, लुङ्, लृङ्। इनमें से लेट् लकार का प्रयोग केवल वेद में ही होता है। लिङ् लकार के दो भेद होते हैं—१. विधिलिङ् और २. आशीर्लिङ्। इन सब का विस्तृत विवेचन लकारार्थ प्रक्रिया में किया जायेगा।

तिङ्—लकार के स्थान में होने वाले 'तिप्' आदि १८ प्रत्ययों में से प्रथम नौ प्रत्यय परस्मैपद संज्ञक होते हैं[4] तथा अन्त के नौ प्रत्यय आत्मनेपद होते हैं।[5] परस्मैपदी धातुओं से परस्मैपद के प्रत्यय, आत्मनेपदी धातुओं से आत्मनेपद के प्रत्यय लगाये जाते हैं (धातुओं के परस्मैपद आदि का विवेचन आगे किया जायेगा।) परस्मैपद और आत्मनेपद के तिङ् प्रत्ययों के जो तीन त्रिक (तीन का समूह) होते हैं उनको क्रमशः प्रथम, मध्यम और

१. भूवादयो धातवः १।३।१।
२. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२
३. लस्य ३।४।७७। तिप्तस्झिसिप्थस्थमिब्वस्मस्तातांझथासाथांध्वमिड्वहिमहिङ्।३।४।७८ यहाँ 'ति' से लेकर ङ् तक तिङ् प्रत्याहार बना
४. लः परस्मैपदम् १।४।९९।
५. तङानावात्मनेपदम् १।४।१००।

पुरुष संज्ञा होती है। और प्रत्येक त्रिक के तीन प्रत्ययों का क्रमशः एकवचन, द्विवचन और बहुवचन में प्रयोग होता है।[2] संक्षेप में तिङ्प्रत्ययों का मूलस्वरूप यह है

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | एक० | द्वि० | बहुवचन | एक० | द्वि० | बहुवचन |
| प्रथम पुरुष | तिप् | तस् | झि | त | आताम् | झ |
| मध्यम पुरुष | सिप् | थस् | थ | थास् | आथाम् | ध्वम् |
| उत्तम पुरुष | मिप् | वस् | मस् | इट् | वहि | महिङ् |

इन प्रत्ययों का विविध लकारों में कुछ रूप-परिवर्तन हो जाता है। लट् (वर्तमान) में यह रूप परिवर्तन बहुत ही कम होता है। तिङन्त प्रक्रिया को समझने के लिये परस्मैपदी तथा आत्मनेपदी धातुओं के (लट् लकार में) सामान्य रूपों का विवेचन उपयोगी होगा। 'भू' सत्तायाम् (होना) धातु परस्मैपदी है इसके लट् लकार में ये रूप होते हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | भवति | भवतः | भवन्ति |
| मध्यमपुरुष | भवसि | भवथः | भवथ |
| उत्तमपुरुष | भवामि | भवावः | भवामः |

इन रूपों की संक्षिप्त प्रक्रिया इस प्रकार है—

भवति—भू धातु से कर्तृवाच्य[3] के ('वह होता है' इस अर्थ में) लट् लकार प्रथमपुरुष के एकवचन में—'भू+ति'[4] इस दशा में 'ति' की सार्वधातुकसंज्ञा (तिङ्शित्सार्वधातुकम् ३।४।११३) होने के कारण धातु और तिङ्

१. तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रथममध्यमोत्तमाः १।४।१०१।

२. तान्येकवचनद्विवचनबहुवचनान्येकशः १।४।१०२।

३. वाच्य तीन होते हैं—कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य, भाववाच्य इनका विशेष वर्णन भावकर्मप्रक्रिया में किया जायेगा।

४. तिप् के प का लोप ('हलन्त्यम्' सूत्र से इत्संज्ञा तथा 'तस्य लोपः' से लोप) हो जाता है।

५. धातु से होने वाले दोनों प्रकार के प्रत्ययों (कृत् तथा तिङ्) को दो वर्गों में रक्खा गया है—(१) सार्वधातुक अर्थात् तिङ् तथा शित् (जिसका शकार इत् संज्ञक है) प्रत्यय (तिङ्शित् सार्वधातुकम् ३।४।११३); (२) आर्धधातुक, अर्थात् धातु से होने वाले शेष कृत् आदि प्रत्यय (आर्धधातुकं शेषः ३।४।११४), लिट् (लिट् च ३।४।११५) तथा आशीर्लिङ् (लिङाशिषि ३।४।११६)।

के मध्य में शप् (कर्तरि शप् ३।१।६८) विकरण[१] हो जाता है।
रहता है) तथा 'भू+अ+ति' यह स्थिति हो जाती है। यहाँ
गुण[२] (ओ) होकर भो+अ+ति इस दशा में 'ओ' को 'अव् अ
है तथा भव्+अ+ति→भवति यह रूप बनता है।

भवतः—'भू+तस्' (प्रथम पु० द्विवचन) इस दशा में 'भव
ही सब कार्य होकर 'स्' को रु (र्) तथा 'र्' को विसर्ग होकर

भवन्ति—'भू+झि' यहाँ (प्रथम पुरुष बहुवचन में)
आदेश (झोऽन्तः ७।१।३) होकर तथा शप्, गुण और अव् प
अकार को पररूप[३]=(अ+अ=अ) हो जाता है।

इसी प्रकार मध्यम पुरुष के तीनों रूप—भू+अ+सि→
अ+थस्→स् को रु तथा विसर्ग होकर 'भवथः' और भू+अ-
सिद्ध होते हैं।

उत्तम पुरुष के एकवचन में भू+अ+मि→भव्+अ+मि
इस अवस्था में 'भव' के अन्तिम अकार को दीर्घ[४] होकर '
होता है।

इसी प्रकार द्विवचन में—भू+अ+वस्='भवावः', बहुवच
अ+मस्='भवामः'।

---

१. धातु और तिङ् के बीच में जो 'शप्' आदि शब्दांश जोड़
'विकरण' कहलाते हैं। ये विकरण केवल सार्वधातुक (
लोट्, लङ् और विधिलिङ्) लकारों में ही होते हैं।
२. सार्वधातुकार्धधातुकयोः (७।३।८४) सार्वधातुक तथा आर्ध
परे होने पर इगन्त अङ्ग को गुण होता है।
३. अतो गुणे ६।१।९७॥
४. अतो दीर्घो यञि ७।३।१०१ यञ् है आदि में जिसके ऐसा
प्रत्यय परे होने पर अकारान्त अङ्ग को दीर्घ होता है।

## आत्मनेपदी धातुओं की सामान्य प्रक्रिया

एध वृद्धौ (बढ़ना) धातु आत्मनेपदी है। इसके रूप लट् लकार मे इस र होते हैं :—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | एधते | एधेते | एधन्ते |
| मध्यमपुरुष | एधसे | एधेथे | एधध्वे |
| उत्तमपुरुष | एधे | एधावहे | एधामहे |

इन रूपों की संक्षिप्त प्रक्रिया निम्नलिखित है :—

एधते—'एध्+त' इस दशा मे 'त' की सार्वधातुक संज्ञा होने पर धातु प्रत्यय के मध्य मे शप् होकर 'एध्+अ+त यहाँ 'त' के अ को 'ए'[1] हो ा है तथा एध्+अ+ते=एधते रूप होता है।

एधेते—'एध्+अ+आताम्' इस दशा मे 'आताम्' के आ को इय्[2] आदेश र 'एध्+अ+इय्+ताम् इस दशा मे 'अ+इ'=ए (गुण) तथा 'य्' लोप[3] होकर एध्+ए+ताम् यहाँ पर ताम् के 'आम्' (टि) को एकार जाता है तथा एधेते रूप बनता है।

एधन्ते—एध्+अ (शप्)+झ (झ् को 'अन्त' आदेश होकर) 'एध्+-अन्त' अन्त के अन्तिम 'अ' (टि) को एकार तथा शप् के अ का अन्ते के ार के साथ पररूप होकर एध्+अ+न्ते=एधन्ते रूप होता है।

एधसे—'एध्+अ+थास्' इस अवस्था मे थास् के स्थान मे 'से' आदेश ास: से ३।४।८०) होकर एध्+अ+से=एधसे।

एधेथे—'एध्+अ+आथाम्' इस अवस्था मे (आ को इय् अ+इ+ए ा 'आथाम्' के आम् को 'ए' आदि) सब कार्य 'एधेते' के समान होते हैं।

एधध्वे—'एध्+अ+ध्वम्' यहाँ ध्वम् के अम् (टि) को ए हो जाता है।

---

१. टित आत्मनेपदानां टे रे ३।४।७९।

२. आतो ङितः ७।२।८१।

३. लोपो व्योर्वलि ६।१।६६।

## अथ ण्यन्तप्रक्रिया

६०८। स्वतन्त्रः कर्ता १।४।५४। क्रियायां विवक्षितोऽर्थः कर्ता स्यात्।

६०९। तत्प्रयोजको हेतुश्च १।४।५५। कर्तु हेतुसंज्ञः कर्तृसंज्ञश्च स्यात्।

---

एधे—एध्+अ+इ (इट्) इस दशा में 'इ' को एकार ह +ए यहाँ अ+ए=ए (अतो गुणे से पररूप) हो जाता है।

एधावहे—एध्+अ+वहि (इ को ए होकर) 'एध्+अ+ दीर्घ' होकर एध् आ+वहे→एधावहे। इसी प्रकार एध्+अ+ महे' यह रूप बनता है।

ण्यन्तप्रक्रिया आदि में धातुओं के रूप बनाने के लिये उपयु ध्यान में रखना चाहिए। अन्य लकारों में जो विशेष कार्य हो यथास्थान निरूपण किया जायगा।

अथ ण्यन्तेति—णि (णिच् या णिङ्) प्रत्यय है अन्त में जि (णि+अन्त) कहलाता है। ण्यन्त धातुओं की रूप सिद्धि के प्रकरण में विवेचन किया जा रहा है।

६०८. स्वतन्त्र इति—क्रिया में जिनको स्वतन्त्र रूप से कहन (विवक्षित=वक्तुम् इष्टः) वह वस्तु या व्यक्ति (अर्थ) कर्ता कहल

अभिप्राय यह है कि 'कर्ता होना' विवक्षा के अधीन है। व्यक्ति जिसे क्रियासिद्धि में स्वतन्त्र बतलाना चाहता है वही कर 'देवदत्तः पचति' 'अग्निः पचति' तथा 'काष्ठानि पचन्ति'—बो इच्छा के अनुसार तीनों ही प्रयोग हो सकते हैं।

६०९ तत्प्रयोजक इति—उस (कर्ता) के प्रयोजक की हेतु कर्तृ संज्ञा (दोनों) होती है।

---

१. अतो दीर्घो यञि ७।३।१०१।

६१० । हेतुमति च ३।१।२६॥ प्रयोजकव्यापारे प्रेषणादौ वाच्ये धातोर्णिच् स्यात् । भवन्तं प्रेरयति भावयति ।

टिप्पणी—कर्त्ता दो प्रकार का होता है—एक किसी कार्य को करने वाला और दूसरा किसी कार्य को कराने वाला अर्थात् करने की प्रेरणा देने वाला । जो व्यक्ति कार्य करने वाले को प्रेरणा देता है वह प्रेरक कहलाता है वही प्रयोजक कर्त्ता है तथा उसकी 'हेतु' संज्ञा भी होती है । जिसे प्रेरणा दी जाती है वह 'प्रयोज्य' कर्त्ता कहलाता है । जैसे आचार्य जी देवदत्त को पढ़ाते हैं । यहाँ 'आचार्य जी' प्रयोजक कर्त्ता हैं और देवदत्त प्रयोज्य कर्त्ता है । यहाँ 'प्रेरणा' देना ही प्रयोजक कार्य है । यही प्रयोजक का व्यापार कहा जाता है ।

६१०. हेतुमति चेति—प्रयोजक का व्यापार प्रेषण इत्यादि (प्रेरणा) कहना हो तो धातु से णिच् प्रत्यय हो जाता है ।

[णिच् मे णकार और चकार का लोप हो जाता है केवल 'इ' शेष रहती है]

भावयति—'भवन्तं प्रेरयति' (होने वाले को प्रेरित करता है)—इस विग्रह में 'भू' धातु से हेतुमति च' सूत्र के अनुसार 'णिच्' प्रत्यय होता है । 'भू+इ—यहाँ णिच् प्रत्यय के णित् (ण है इत्संज्ञक जिसका) होने से ऊकार को (अचो ञ्णिति ७।२।११५) वृद्धि (औ) होकर 'औ' को आव् हो जाता है→भौ+इ=भाव्+इ=भावि—इस णिजन्त रूप की धातु[1] संज्ञा होती है तथा लट् लकार में 'भावि+ति' इस दशा में धातु तथा प्रत्यय के मध्य में शप्[2] (अ) हो जाता है । भावि+अ+ति इस अवस्था मे 'इ' को गुण (ए) तथा 'ए' को 'अय्' आदेश होकर भाव्+अय्+अ+ति→भावयति रूप सिद्ध होता है ।

टिप्पणी—(१) यह णिच् प्रत्यय प्रेरणा अर्थ में होता है अतः भावयति इत्यादि प्रेरणार्थक क्रियायें कहलाती हैं । चोरयति (चुर्+णिच्) आदि मे जो णिच् प्रत्यय होता है, वह स्वार्थ मे होता है, वहाँ प्रेरणा अर्थ नहीं होता । किन्तु रूप दोनों के समान ही होते हैं । (२) भावयति' के 'भवति' के

१. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२।

२. कर्तरि शप् ३।१।६८।

६११। ओ: पुयण्ज्यपरे ७।४।८०॥ सनि प
यवाभ्यासोकारस्य इत्वात् पवर्गयणजकारेष्ववर्णपरेषु

समान समस्त लकारों में रूप बनते हैं उदाहरणार्थ प्रत्येक ल
रूप इस प्रकार है—लट्—भावयति । लिट्—भावयामा
भावयाञ्चकार । लुट्—भावयिता । लृट्—भावयिष्यति ।
लङ्—अभावयत् । विधिलिङ्—भावयेत् । आशिषि लिङ्—
अबीभवत् (जिसकी सिद्धि आगे की जा रही है)। लृङ्
(३) णिजन्त धातुओं के रूप परस्मैपद तथा आत्मनेपद दोन
अतः 'भावयते' आदि भी रूप होंगे ।

६११. ओरिति-[यहाँ 'भृञामित्' ७।४।७६। से 'इ' तथा
से 'सनि'—इन पदों की अनुवृत्ति होती है] सन् प्रत्यय परे ह
उसके अवयव अभ्यास के उकार को इकार हो जाता है,
जिनके ऐसे पवर्ग, यण् (य, व, र, ल) तथा जकार परे हों ।

अबीभवत्—भू+णिच्+लुङ् (प्रथम पुरुष एकवचन)
अट्[1] का आगम, लुङ् के स्थान में तिप् होकर 'ति' का इक
तथा अ भू+इ+त्→इस दशा में लुङ् परे होने से च्लि
स्थान में चङ्[3] (अ) होकर अ भू इ अ त्' इस अवस्था
द्वित्व[4] होकर 'अ भू भू इ अ त्' यहाँ पर पहले 'भू' की अ
उसे अभ्यासकार्य-(भकार को बकार[5] (जश्) तथा 'ऊ' को ह्
'अ बु भू अत्' इस अवस्था में परे वाले 'भू' के ऊ को व
आव् आदेश होकर 'अ बु भाव् अ त्'→णिच् का लो
के आकार को ह्रस्व[7] हो जाता है । अ बु भव् अ
में सन्वद्भाव[8] (सन् प्रत्यय के समान कार्य) होकर 'ओः

१. लुङ्लङ्लृङ्क्ष्वडुदात्तः ७।४।६१ — २. च्लि लु
३. णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ् ३।१।४८ — ४. चङि ६
५. अभ्यासे चर्च ८।४।५४॥ — ६. णेरनि
७. णौ चङ्युपधायाः ह्रस्वः ७।४।१।
८. सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे ७।४।९३।

ष्ठा गतिनिवृत्तौ—

६१२। अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुङ् णौ ७।३।३६॥ स्थापयति।

६१३। तिष्ठतेरित् ७।४।५॥ उपधाया इदादेशः स्याच्चङ्परे णौ। अतिष्ठिपत्।

---

उकार को इकार होता है तथा उसे 'दीर्घो लघोः' ७।४।९४ से दीर्घ होकर 'अबीभवत्' रूप सिद्ध होता है।

ष्ठेति—ष्ठा धातु रुकना या खड़ा होना अर्थ में है। ष्ठा के षकार को सकार[1] होकर स्था' रूप हो जाता है उससे णिच् प्रत्यय होने पर स्था+इ इस अवस्था में—

६१२ अर्तीति—ऋ, ह्री, व्ली, री, क्नूयी, क्ष्मायी तथा आकारान्त धातुओं को पुक् आगम होता है 'णि' परे होने पर।

(स्था धातु आकारान्त है अतः इस सूत्र से स्था के आगे पुक् हो जाता है। पुक् में उकार तथा ककार का लोप हो जाता है और प् शेष रहता है।)

स्थापयति—स्था+णिच्→'स्था+इ' इस अवस्था में पुक् का आगम होकर स्था प् इ=स्थापि णिजन्त धातु होती है। उससे लट् लकार प्र० पु० एक० में स्थापि+शप्+ति→गुण और अय् आदेश होकर स्थापयति।

इसी प्रकार—अर्पयति, ह्रेपयति, व्लेपयति, रेपयति, क्नोपयति[2] क्ष्मापयति इत्यादि।

६१३. तिष्ठतेरिति—स्था धातु की उपधा को इकार आदेश होता है चङ् है आगे जिसके ऐसा णि परे होने पर।

अतिष्ठिपत्—स्था+णिच्=लुङ् (प्रथम पुरुष एकवचन) अबीभवत् के समान 'अ स्थाप् इ अत्' यह अवस्था हो जाने पर 'स्थाप्' को द्वित्व होकर अभ्यास में 'थ' मात्र शेष[3] रहता है तथा 'अ थ स्थाप् इ अत्' इस अवस्था में

---

१. धात्वादेः षः सः ६।१।६४॥

२. क्नूय् और क्ष्माय् के य् का लोप हो जाता है।

३. शर्पूर्वाः खयः ७।४।६१ से खय् अर्थात् 'था' शेष रहता है और 'था' को ह्रस्वः ७।४।५९ से ह्रस्व होकर 'थ' मात्र शेष रहता है।

घट चेष्टायाम्—

६१४। मितां ह्रस्वः ६।४।९२॥ घटादीनां ज्ञपा
ह्रस्वः स्याण्णौ घटयति ।

ज्ञप ज्ञाने ज्ञापने च। ज्ञपयति। अजिज्ञपत्।

॥ इति ण्यन्तप्रक्रिया ॥

---

'तिष्ठतेरित्' से स्थाप्' के आकार (उपधा) को इकार हो
स्थिप् इ अत् यहाँ पर सन्वद्भाव होकर 'थ' के अकार को इक
षकार को तकार' (षत्वे) होकर 'अ ति स्थ प इ अत्' यहाँ
स्थि के स् को ष और थ् को ठ् (ष्टुत्व) होकर अतिष्ठिपत् रूप

६१४. मितामिति—घट आदि और ज्ञप् आदि धातुओं
ह्रस्व हो जाता है णि परे होने पर। (घट् आदि और ज्ञप् आ
संज्ञक हैं।)

घटयति—घट+णिच्=घाटि—इस अवस्था में आक
ह्रस्व होकर 'घटि' णिजन्त धातु होती है। 'घटि' से ति
शप् आदि होकर घटयति रूप बनता है।

(लुङ् लकार में 'अजीघटत्' रूप बनता है)

ज्ञप् इति—ज्ञप् धातु जानना और ज्ञान कराना अर्थ में

[यह चुरादि गण की धातु है इससे प्रेरणार्थक णिच् कर
णिच् का णेरनिटि ६।४।५१ से लोप हो जाता है]

ज्ञपयति—ज्ञप्+णिच्=ज्ञापि-इस अवस्था में आकार
ह्रस्व होकर 'ज्ञपि' णिजन्त धातु होती है। उससे ज्ञपयति रूप

अजिज्ञपत्—ज्ञप्+णिच्+लुङ् (प्रथम पुरुष, एकवचन)
+अत् इस दशा में द्वित्व, अभ्यासकार्य', णि लोप होकर अजि

---

१. सन्वतः ७।४।७९ यहाँ 'अजीघटत्' के समान दीर्घ
नहीं होता, क्योंकि 'संयोगे गुरु' के अनुसार 'ति' गुरु है लघु नहीं

२. अभ्यासे चर्च ८।४।५४॥

३. सन्यतः ७।४।७९ से अकार को इकार होता है।

# अथ सन्नन्तप्रक्रिया

६१५ । धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा ३।१।७। इषिकर्मण इषिणैककर्तृकाद्धातोः सन् प्रत्ययो वा स्यादिच्छायाम् पठ् व्यक्तायां—वाचि

६१६ । सन्यङोः ६।१।९।। सन्नन्तस्य यङन्तस्य च धातोर-

---

टिप्पणी—इसी प्रकार अन्य धातुओं से भी णिजन्त (प्रेरणार्थक) रूप बनाये जा सकते हैं । कुछ प्रसिद्ध धातुओं के णिजन्त रूप निम्न प्रकार के होते हैं—

गम्—गमयति । दा—दापयति । हन् घातयति । पा (पीना)—पाययति पा (पालना)—पालयति—लभ—लम्भयति । भू (होना)—भावयति रुह—रोहयति । नम्-नमयति, नामयति । हन्-घातयति । नी नाययति । भी-भाययति-भापयते । श्रु (सुनना)-श्रावयति । वृ—वारयति । मृ—मारयति । हृ—हारयति । रञ्ज् रञ्जयति । रुह—रोहयति-रोपयति । सिध्—साधयति, सेधयति । इत्यादि ।

॥ इति ण्यन्तप्रक्रिया ॥

सन्नन्तेति—सन् प्रत्यय है अन्त में जिसके वह सन्+अन्त=सन्नन्त धातु कहाती है । सन्नन्त धातु की प्रक्रिया=सन्नन्त प्रक्रिया ।

६१५. धातोरिति—[गुप्तिज्किद्भ्यः सन् ३।१।५ से सन् की अनुवृत्ति आती है] जो इच्छा का कर्म हो तथा इच्छा क्रिया की समानकर्तृक (अर्थात् इच्छा क्रिया का कर्ता ही है कर्ता जिसका ऐसी) हो उस धातु से इच्छा अर्थ में विकल्प से सन् प्रत्यय होता है ।

पठ्—धातु व्यक्तवाणी (स्पष्ट उच्चारण या पढ़ना) अर्थ में है । इससे सन् प्रत्यय होता है, 'सन्' में स शेष रहता है ।

६१६. सन्यङोरिति—[एकाचो द्वे प्रथमस्य ६।१।१, अजादेर्द्वितीयस्य ६।१।२ की अनुवृत्ति हो रही है] जिसका द्वित्व न हुआ हो (अनभ्यासस्य) ऐसी सन् प्रत्ययान्त और यङ् प्रत्ययान्त धातु के प्रथम एकाच को द्वित्व होता

मभ्यासस्य प्रथमस्यैकाचो द्वे स्तोऽजादेस्तु द्वितीयस्य । सन्
मिच्छति पिपठिषति । कर्मणः किम् ? गमनेनेच्छति । स

है, जिस धातु के आदि में अच् (स्वर) हो उसके तो द्वितीय अ
होता है ।

टिप्पणी—एकाच् का अर्थ है एक अच् है जिसमें, जैसे
यहाँ पर 'पठ्' एकाच है, क्योंकि इसमें 'अ' ही एक अच है ।
होकर पठ्+पठ्+स→अभ्यासकार्य प+पठ्+स इस अवस्था

सन्यतः इति—अभ्यास के अकार को इकार हो जाता है स
होने पर । [इसमें अभ्यास के 'प' के स्थान पर 'पि' हो जाता है

पिपठिषति—पठितुमिच्छति' (पढ़ने की इच्छा करता है)
में 'धातोः कर्मणः' इत्यादि सूत्र से पठ् धातु से सन् प्रत्यय हो
सूत्र के अनुसार पठ् शब्द को द्वित्व होने पर पूर्व पद् (अभ्यास)
रहता है तथा 'सन्यतः' से उस 'प' के अकार को इकार हो जात
'स' इस अवस्था में स (सन्) को इट्[3] (इ) का आगम होकर
षकार होता है । इस प्रकार 'पिपठिष' यह सन्नन्त धातु[4] बनने
लट् लकार के एकवचन में तिप्, शप् होकर पिपठिष+अ+ति
+अ=अ) पिपठिषति ।

कर्मणइति—इच्छा की कर्म रूप धातु से सन् प्रत्यय होता
कहा गया है ? इसलिए कि 'गमनेन इच्छति'—यहाँ गमन क्रिय
कर्म नहीं अपितु करण है । अतः 'गम्' धातु से सन् प्रत्यय नहीं

१. यहाँ 'इच्छति' क्रिया का कर्ता जो देवदत्त आदि है वही
का कर्ता है । अतः पठ् धातु इच्छा, क्रिया की एककर्तृक है तथा
इच्छा का कर्म भी है इसलिए पठ् धातु से सन् प्रत्यय होता है ।

२. पठ् पठ् स—यहाँ 'हलादिः' शेषः ७।४।६०। के अनुसार "
रहता है ।

३. आर्धधातुकस्येड्वलादेः ७।२।३५।।

४. सनाद्यन्ताः धातवः ३।१।३२।।

किम् ? शिष्याः पठन्त्वितीच्छति गुरुः । वाग्रहणाद् वाक्यमा
लुङ्सनोर्घस्ल् ।

समानेति—जो इच्छा का कर्ता है वही उस (जिससे सन् करना है)
का भी कर्ता होना चाहिये, यह क्यों कहा गया है ? इसलिये कि 'शि
पठन्तु' इति इच्छति गुरुः—यहाँ पर पठन क्रिया इच्छा का कर्म है, f
दोनों क्रियाओं के कर्ता भिन्न भिन्न हैं—'पठन्तु' का कर्ता 'शिष्याः' है
इच्छति का कर्त्ता 'गुरुः' है। इसलिये दोनों क्रियायें समानकर्तृक नहीं
यहाँ पठ् धातु से सन् प्रत्यय नहीं होता।

वाग्रहणादिति—'धातोः कर्मणः'—इत्यादि सूत्र में 'वा' (विकल्प
शब्द का ग्रहण किया गया है इसलिए (पक्ष में) 'पठितुम् इच्छति' इस व
का भी प्रयोग होता है। वक्ता की इच्छा के अधीन है कि वह 'प
चाहता है'—इस अर्थ को प्रकट करने के लिए पठ् धातु से 'सन्' प्र
जोड़कर 'पिपठिषति' शब्द का प्रयोग करे अथवा 'पठितुम् इच्छति' इस व
का प्रयोग करे।

टिप्पणी—(१) धातुएं दो प्रकार की हैं—सेट् और अनिट्। |
धातुओं से परे वलादि (य को छोड़कर कोई व्यञ्जन जिसके आदि में ह
है) आर्धधातुक प्रत्यय होने पर उस प्रत्यय से पहले इ (इट्) आ जाता
सेट् (स+इट्) हैं। जिनसे इट् नहीं आता वे अनिट् (न+इट्) हैं।
धातु सेट् है, उससे परे 'सन्' प्रत्यय को इट् हो जाता है, जैसा कि 'पिपठिष
में हुआ है: किन्तु जो धातु अनिट् है वहाँ इट् नहीं होता जैसे 'चिकीर्षति
(२) जो धातु सन् प्रत्यय न होने पर परस्मैपदी या आत्मनेपदी जैसी है प्र
सन् प्रत्ययान्त होने पर भी उसी पद में रहती है अतः 'पिपठिषति' में परस्
होता है तथा 'चिकीर्षति—चिकीर्षते'—यहाँ उभयपद होते हैं। (पिपठि
—इस सन्नन्त धातु के भी पठति' के समान सभी लकारों में निम्न प्रकार
रूप होते हैं :—

लट्—'पिपठिषति' । लिट्-'पिपठिषाञ्चकार' 'पिपठिषाम्बभूव', 'पिप
षामास' । लुट्—'पिपठिषिता' । लृट्—'पिपठिषिष्यति' । लोट्—पिपठि
लङ्-'अपिपठिषत्। विधिलिङ्–'पिपठिषेत्'। आशिषि लिङ्-'पिपठिष्यात
लुङ्—'अपिपठिषत्' । लृङ्—'अपिपठिषिष्यत्' ।

लुङ् इति—अद् धातु से सन् प्रत्यय करने पर 'लुङ्सनोर्घस्लृ' २।४।३

६१६ । इको झल् १।२।६॥ इगन्ताज्झलादिः सन् कित् स्यात् । ऋत इद्धातोः । कर्तुमिच्छति चिकीर्षति ।

६२० । सनि ग्रहगुहोश्च ७।२।१२॥ ग्रहेर्गुहेरुगन्ताच्च सन इण् न स्यात् बुभूषति ।

इति सन्नन्तप्रक्रिया

---

तथा इट् के कर्तृ वाच्य रूप 'अधिजिगांसते' में भी । (२) जब सन् प्रत्यय को इट नहीं होता तब वह झलादि (झल् है आदि में जिसके) होता है । इट् होने पर तो उसके आदि में 'इ' (अच्) होता है, अतः वह झलादि नहीं रहता ।

६१६. इक इति—इगन्त के आगे झलादि सन् कित् हो जाता है । (सन् के कित् हो जाने से कृ को गुण नहीं होता) कृ+सन् यहाँ कृ को दीर्घ होकर कॄ+सन् इस दशा में—

ऋत इति—ऋत इद्धातोः ७।१।१००॥ इस सूत्र के द्वारा उरण् रपरः १।१।५१॥ के सहकार से ॠकार के स्थान में इर् होता है ।

चिकीर्षति—कर्तुमिच्छति (करना चाहता है), इस विग्रह में कृ धातु से सन् प्रत्यय होकर कृ+स इस दशा में इट् न होने पर[1] 'अज्झनगमां सनि' से कृ को दीर्घ होकर गुण के अभाव[2] में 'ऋत इद्धातोः' से ॠ का इर् होकर किर्+स इस अवस्था में 'हलि च' से इकार को दीर्घ होकर कीर्स+ ऐसी दशा में द्वित्व अभ्यासकार्य तथा सकार को षकार 'चिकीर्ष' सन्नन्त धातु बनती है उससे 'चिकीर्षति' रूप बनता है ।

६२०. सनीति—ग्रह्, गुह् और उगन्त (उक् अर्थात् उ और ऋ हैं अन्त में जिसके) धातु से परे 'सन' प्रत्यय को इट नहीं होता ।

बुभूषति—भवितुमिच्छति (होना चाहता है) इस विग्रह में भू धातु से सन् प्रत्यय होकर 'सनिग्रहगुहोश्च' से इट् का निषेध होता है । 'इको झल्' से सन् कित् हो जाता है तथा गुण नहीं होता भू+स' इस अवस्था में द्वित्व,

---

१. एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ७।२।१०॥

२. 'इको झल्' से सन् कित् हो जाता है तथा 'क्ङिति च' सूत्र से गुण का निषेध हो जाता है ।

## अथ यङन्तप्रक्रिया

६२१ । धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे य
पौनःपुन्ये भृशार्थे च द्योत्ये धातोरेकाचो हलादेर्यङ् स्यात्

६२२ । गुणो यङ्लुकोः ७।४।८२॥ अभ्यासस्य

---

अभ्यासकार्य[1] तथा सकार को षकार होकर बुभूष सन्नन्त धातु
लट् प्रथमपुरुष एकवचन में बुभूषति ।

टिप्पणी—कुछ प्रसिद्ध धातुओं के सन्नन्त रूप इस प्रकार हो
आप्—ईप्सति । गम्—जिगमिषति । घ्रा—जिघ्रासति । चि—चिचीषति
जि—जिगीषति । ज्ञा—जिज्ञासते । दा—दित्सति । दृश्—दिदृक्षते ।
पा—पिपासति । क्षुध्—बुभुत्सते । ब्रू—विवक्षति ते । भुज्—बुभुक्षते । मु
यज्—यियक्षति-ते । लभ्—लिप्सते । वस्—विवत्सति । शु
शुश्रूषते । स्तु—तुष्टूषति । स्मृ—सुस्मूर्षते । स्वप्—सुषुप्सति । हन्—
हा (त्यागना)—जिहासति ।

॥इति सन्नन्तप्रक्रिया ॥

यङन्तेति—यङ् प्रत्यय है अन्त में जिसके वह यङन्त धातु है ।
प्रक्रिया=यङन्तप्रक्रिया ।

६२१. धातोरिति—क्रिया का बार बार होना या अधिक हो
पुन्ये+भृशार्थे=क्रिया समभिहारे)[2] इस अर्थ को प्रकट करने के
धातु से, जिसमें एक ही स्वर हो तथा जिसके आदि में व्यञ्जन हो,
होता है । [यङ्' प्रत्यय से 'य' शेष रहता है. भू धातु जो ए
हलादि है उससे क्रियासमभिहार में यङ् प्रत्यय होकर 'सन्यङोः' ६
द्वित्व हो जाता है और 'भू भू य' इस अवस्था में—]

६२२. गुण इति—अभ्यास को गुण हो जाता है । यङ् प्रत्यय
पर तथा यङ् का लुक् हो जाने पर ।

---

१. 'भू' को द्वित्व होकर पूर्व भाग (अभ्यास) के ऊकार को उकार
तथा भकार को बकार (जश्त्व) हो जाता है ।

२. पौनः पुन्यं भृशार्थश्च क्रियासमभिहारः । सिद्धान्तकौमुदी ।

यङ्लुकि च परतः। ङित्त्वादात्मनेपदम्। पुनः पुनरतिशयेन वा भवति बोभूयते। बोभूयाञ्चक्रे। अबोभूयिष्ट।

---

[इससे अभ्यास को गुण होकर 'भोभूय' यहाँ अभ्यास के भ को ब[1] होकर 'बोभूय' यह यङन्त धातु[2] बनती है।]

ङित्त्वादिति—यङ् प्रत्यय के ङित् (ङकार है इत्संज्ञक जिसमें) होने से यङन्त धातु से आत्मनेपद[3] होता है।

बोभूयते—पुनः पुनः अतिशयेन वा भवति (बार बार या अधिक होता है)—इस विग्रह में भू धातु से यङ् प्रत्यय होने पर द्वित्व होकर 'भू भू य' इस अवस्था में अभ्यास को गुण (ओकार) तथा भकार को बकार (जश्त्व) होकर 'बोभूय' यह रूप होता है। इसकी 'सनाद्यन्ताः धातवः' से धातु संज्ञा होकर तथा ङित् होने से आत्मनेपद होने के कारण लट् लकार में बोभूय+ते→शप् होकर—बोभूय+अ+ते→य के अकार का शप् के अकार से पररूप होकर बोभूयते रूप बनता है।

टिप्पणी—(१) क्रियासमभिहार अर्थ में यङ् प्रत्यय विकल्प से होता है अतः पक्ष में वाक्य भी होता है जैसे—पुनः पुनः भवति अथवा अतिशयेन भवति (बोभूयते)। (२) यङन्त धातु के रूप सभी लकारों में होते हैं जैसे—लट्—बोभूयते। लिट्—बोभूयाञ्चक्रे। लुट्—बोभूयिता। लृट्—बोभूयिष्यते लोट्—बोभूयताम्। लङ्—अबोभूयत। विधिलिङ्—बोभूयेत। आशीर्लिङ्—बोभूयिषीष्ट। लुङ्—अबोभूयिष्ट। लृङ्—अबोभूयिष्यत। इनमें से बोभूयाञ्चक्रे तथा अबोभूयिष्ट की सिद्धि का प्रकार नीचे दिखलाया जा रहा है—

बोभूयाञ्चक्रे—(भू+यङ्+लिट्)—बोभूय+लिट् इस अवस्था में प्रत्ययान्त धातु होने से आम्[4] प्रत्यय होकर बोभूय+आम्+लिट्—यहाँ लिट्

---

१. अभ्यासे चर्च ८।४।५४॥ २. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२॥
३. अनुदात्तङित आत्मनेपदम् १।३।१२॥
४. कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि ३।१।३५॥

६२३ । नित्यं कौटिल्ये गतौ ३।१।२३ गत्यर्थ
यङ् स्यान्न तु क्रियासमभिहारे ।

६२४ । दीर्घोऽकितः ७।४।८३॥ अकितोऽभ्यासस
यङ्लुकोः । कुटिलं व्रजति वाव्रज्यते ।

---

का लुक्[1] हो जाने पर तथा कृञ् का अनुप्रयोग[2] होने पर कृ
लकार में जो आत्मनेपद[3] का रूप होता है (चक्रे आदि) वह जोड़
बोभूयाम+चक्रे→बोभूयाञ्चक्रे आदि रूप बनते हैं ।

अबोभूयिष्ट—(भू+यङ्+लुङ्) बोभूय+लुङ्→बोभूय+
त के मध्य में 'च्लि' होकर उसको सिच् हो जाता है—बोभूय+
को इट् (इ) आगम होकर बोभूय+इ+स्+त यङ् के अका
तथा स् को षत्व होने पर बोभूयिष्ट' रूप बनता है ।

६२३. नित्यमिति—गत्यर्थक धातु से कौटिल्य अर्थ में ही यङ्
है बार बार करने या अधिक अर्थ में नहीं ।

६२४. दीर्घ इति—अकित् अभ्यास को दीर्घ होता है यङ् प
तथा यङ् का लुक् होने पर ।

टिप्पणी—जिसका ककार इत्संज्ञक होता है वह कित् कहलात
अभ्यास को नीक् (पत्-पनीपत्यते) तथा नुक् (गम-जङ्गम्यते) आदि
हो जाता है वहाँ नीक तथा नुक के कित् होने के कारण अभ्यास
कहलाता है । जो कित् नहीं है वह अकित् कहलाता है ।

वाव्रज्यते—कुटिलं व्रजति (टेढ़ा चलता है)—इस विग्रह में गत्य
धातु से यङ् प्रत्यय होता है । व्रज्+यङ् द्वित्व होकर तथा अभ्यास
रह जाने पर 'व+व्रज्+य इस अवस्था में अभ्यास के अकार
(आकार) होकर 'वाव्रज्य' यङन्त धातु बनती है । इससे लट् प्र

---

१. यावः ३।४।८१॥ २. कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि ३।
३. आम्प्रत्ययवत् कृञोऽनुप्रयोगस्य १।३।६३॥
४. अतो लोपः ६।४।४८॥

६२५। यस्य हलः ६।४।४९ यस्येति संघातग्रहणम्। हलः परस्य यशब्दस्य लोप आर्धधातुके। आदेः परस्य। अतो लोपः। वाव्रजाञ्चक्रे। वाव्रजिता।

---

एकवचन में वाव्रज्यते रूप बनता है।

वाव्रज्य + लिट् → वाव्रज्य + आम् + चक्रे इस दशा में—

६२५. यस्येति—व्यञ्जन (हल्) से परे 'य' शब्द का लोप हो जाता है आर्धधातुक परे होने पर।

(सूत्र में) 'यस्य' यह यकार (य्) तथा अकार (य्+अ=य) के समुदाय ग्रहण किया गया है।

आदेरिति—आदेः परस्य १।१।५४ के अनुसार 'य' समुदाय के आदि भाग केवल यकार) का लोप होता है।

अत इति—अतो लोपः ६।४।४८। (अर्थात् आर्धधातुक के उपदेश काल) जो अदन्त अङ्ग उसके अकार का लोप होता है आर्धधातुक परे होने पर) अकार का लोप हो जाता है।

वाव्रजाञ्चक्रे—(व्रज्+यङ्+लिट्)—वाव्रज्य+लिट्, लिट् परे होने आम् प्रत्यय होता है तथा लिट् का लोप होकर कृ धातु के लिट् लकार के चक्रे का अनुप्रयोग होकर वाव्रज्य+आम्+चक्रे—यहाँ पर 'आदेः परस्य' सहायता से 'यस्य हलः' सूत्र के द्वारा यकार का लोप तथा 'अतो लोपः' से र का लोप होकर वाव्रजाञ्चक्रे रूप बनता है।

वाव्रजिता—(व्रज्+यङ्+लुट्)—वाव्रज्य+तास्+डा[1] इस दशा में को इट् का आगम होता है तथा उपर्युक्त रीति से यकार और अकार का होकर वाव्रज्+इ+तास्+आ यहाँ आस् (टिसंज्ञक) का लोप[2] हो

---

१. लुटः प्रथमस्य डारौरसः' २।४।८५॥ सूत्र के अनुसार लुट् के प्रथमपुरुष एकवचन में तिप् के स्थान में 'डा' हो जाता है तथा 'स्यतासी लृलुटोः ।३॥ से धातु और प्रत्यय के बीच 'तास्' आ जाता है।

. 'डा' में आ शेष रहता है और इसके 'डित्' होने से तास् के आस् भाग (टि) का लोप हो जाता है।

६२६ । रीगृदुपधस्य च ७।४।९०॥ ऋदुपधस्य रीगागमो यङ्यङ्लुकोः। वरीवृत्यते। वरीवृताञ्चक्रे

६२७ । क्षुम्नादिषु च ८।४।३९॥ णत्वं न जरीगृह्यते।

॥ इति यङन्तप्रक्रिया ॥

---

आने पर वाव्रज + इ + त + आ → वाव्रजिता रूप बनता है।

६२६. रीगिति—ऋकार है उपधा में जिसके ऐसी धातु रीक् का आगम होता है यङ् परे होने पर तथा यङ् लुक् होने

वरीवृत्यते—पुनः-पुनः अतिशयेन वा वर्तते (बार बार या होता है)—इस विग्रह मे वृत् धातु से यङ् प्रत्यय होकर द्वित्व हो वृत् + य—इस अवस्था में अभ्यास को रीक् का आगम होता है शेष रहता है) तथा 'वरीवृत्य' यह यङन्त धातु बन जाती है। इस मे 'वरीवृत्यते' रूप बनता है।

वरीवृताञ्चक्रे—(वृत् + यङ् + लिट्) वरीवृत्य + आम् + और अकार या (उपर्युक्त रीति से) लोप होकर वरीवृताञ्चक्रे।

वरीवृतिता—(वृत् + यङ् + लुट्) वरीवृत्य + तास् + डा → व समान वरीवृतिता रूप बन जाता है।

६२७. क्षुम्नादिष्विति—क्षुम्न आदि शब्दों में णत्व अर्थात णकार नहीं होता।

टिप्पणी—'क्षुम्न आदि शब्द गण पाठ में दिये गये हैं। उनमें नियम के अनुसार नकार को णकार प्राप्त होता है उसका इस सूत्र किया गया है।

नरीनृत्यते-पुनः पुनः अतिशयेन वा नृत्यति (बार-बार या अधिक है)-इस विग्रह मे नृत् धातु से यङ् प्रत्यय होता है। द्वित्व तथा अभ रीक् का आगम होकर 'वरीवृत्य' के समान ही 'नरीनृत्य' यङन्त धातु है। यहाँ रेफ से आगे होने के कारण 'नृत्य' के नकार को णकार होन

# अथ यङ्लुक्प्रक्रिया

६२८। यङोऽचि च २।४।७४॥ यङोऽचि प्रत्यये लुक् स्यात् चकारात्तं विनापि क्वचित्। अनैमित्तिकोऽयम् अन्तरङ्गत्वादादौ भवति।

---

होता है' किन्तु क्षुभ्नादिषु च से उसका निषेध हो जाता है। नरीनृत्य से लट् लकार के प्रथम पुरुष एकवचन में नरीनृत्यते।

जरीगृह्यते—पुनः पुनः अतिशयेन वा गृह्णाति (बार बार या अधिक ग्रहण करता है) इस विग्रह में ग्रह् धातु से यङ् प्रत्यय होकर द्वित्व तथा अभ्यास—कार्य' होकर जरीगृह्य' यङन्त धातु बनती है उससे जरीगृह्यते।

टिप्पणी—कुछ अन्य प्रसिद्ध धातुओं के यङन्त रूप इस प्रकार होते हैं—अट्–अटाट्यते। कृ–चेक्रीयते। गम्–जङ्गम्यते। गा–जेगीयते। घ्रा–जेघ्रीयते। चि–चेचीयते। चर्–चञ्चूर्यते। जि–जेजीयते। जन्–जाजायते। दा–देदीयते। धा–देधीयते। पत्–पनीपत्यते। पठ्–पापठ्यते। प्रच्छ्–परीपृच्छ्यते। वस्–वावस्यते। शी–शाशय्यते। स्मृ–सास्मर्यते। ह्वृ–जेह्रीयते। हा–जेहीयते। इत्यादि।

॥ इति यङन्तप्रक्रिया ॥

यङ्लुक् इति– यङ् प्रत्यय का लुक् हो जाने पर भी प्रत्यय लक्षण से सनाद्यन्त मानकर जिसकी धातु संज्ञा होती है वही यङ्लुक् धातु है। यङ्लुक् की प्रक्रिया को यङ्लुक् प्रक्रिया कहा जाता है।

६२८. यङ इति—अच् प्रत्यय परे होने पर यङ् का लोप हो जाता है।

चकारादिति—सूत्र में 'च' (=भी) कहने से उस (अच् प्रत्यय) के बिना भी कहीं यङ् का लोप हो जाता है।

---

१. अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि ८।४।२॥

२. अभ्यास में गकार को जकार (कुहोश्चुः ७।४।६२) भी हो जाता है।

३. यहाँ 'ग्रहिज्यावयिव्यधिवष्टिविचतिवृश्चतिपृच्छतिभृज्जतीनां ङिति च' ६।१।१६ इस सूत्र से रेफ के स्थान में ऋकार (सम्प्रसारण) हो जाता है।

ततः प्रत्ययलक्षणेन यङन्तत्वाद् द्वित्वम् । अभ्यासकार्यम् ।
दयः । शेषात् कर्तरीति परस्मैपदम् । चर्करीतं चेत्यदादौ पा

**६२९ । यङो वा** ७।३।९४॥ यङ्लुगन्तात्परस्
सार्वधातुकस्येड् वा स्यात् । भूसुवोरिति गुणनिषेधो यङ्लु

---

**अनैमित्तिक इति** – यह यङ् का लुक् (लोप) बिना किसी
है अतएव यह अन्तरङ्ग है तथा अन्तरङ्ग होने से (किसी अन्य प्र
से) पहले ही हो जाता है।

**तत इति** - तब (यङ् का लोप होने पर) प्रत्ययलोपे
१।१।६२॥) अर्थात् प्रत्यय का लोप हो जाने पर उस प्रत्यय पर
जाता है) इस सूत्र के अनुसार द्वित्व हो जाता है। फिर अभ्यास
तथा धातुसंज्ञा[1] होने पर लट् आदि होते हैं।

**शेषादिति**—शेषात् कर्तरि परस्मैपदम् १।३।७८॥ इसके
(यङ्लुक् में) परस्मैपद होता है।

**चर्करीतमिति**—अदादि गण में 'चर्करीतं च' यह पढ़ा ग
'चर्करीत' यङ् लुक् को कहते हैं) अतएव यङ् लुक् में शप्[2] का लो
जाता है।

**६२९. यङोवेति**—यङ् लुगन्त से आगे ऐसे सार्वधातुक[4] प्रत्यय
आदि में हल् हो तथा जिसका पकार इत्संज्ञक हो विकल्प से इट् क
जाता है। ['तिप्' ऐसा ही सार्वधातुक है]

**भूसुवोरिति** – भूसुवोस्तिङि ७।३।८८ (अर्थात् भू और सू धा
तुक तिङ् परे होने पर गुण नहीं होता। इसके अनुसार यङ् लुक्
एए निषेध नहीं होता, क्योंकि 'बोभूतु तेतिक्ते' इत्यादि[5] के द्वारा

---

१. सनाद्यन्ताः धातवः ३।१।३२॥
२. कर्तरि शप् ३।१।६८॥ ३. अदिप्रभृतिभ्यः शपः २।
४. तिङ् शित्सार्वधातुकम् ३।४।११३॥
५. दाधर्तिदर्धर्तिदर्धर्षिबोभूतुतेतिक्ते० ७।४।६५॥

बोभूतुतेतिक्ते' इति छन्दसि निपातनात् । बोभवीति, बोभोति । बोभूतः ।, अदभ्यस्तात् । बोभुवति बोभवाञ्चकार-बोभवामास । बोभविता बोभ-

---

निषेध का निपातन किया गया है । [यदि 'भुसुवोस्तिङि' सूत्र से यङ्लुक् में गुण-निषेध हो जाता तो इस निपातन की आवश्यकता नहीं थी । यह गुण-निषेध वेद में ही दिखलाया गया है । अतः इससे सूचित होता है कि भाषा में गुण हो ही जाता है] ।

बोभवीति-बोभोति - पुनः पुनः अतिशयेन वा भवति (बार बार या अधिक होता है) इस विग्रह मे 'भू' धातु से यङ् होकर उसका 'यङोऽचि च' से लुक् हो जाता है । तब लुप्त प्रत्यय के निमित्त से इसे यङन्त मानकर 'भू' शब्द का द्वित्व और अभ्यास कार्य[1] होकर 'बोभू' यह यङ्लुगन्त धातु बनती है । इससे परस्मैपद के लट् लकार में 'बोभू + ति' यह अवस्था हो जाती है । यहाँ जो शप् प्राप्त होता है उसका लुक् हो जाता है तथा यङो वा' से विकल्प से ईट्, उत्तर भाग को गुण[2] (उ को ओ) तथा 'अव्' आदेश होकर 'बोभवीति' रूप बनता है 'ईट्' न होने पर 'बोभोति' रूप होता है ।

बोभूतः—बोभू + तस् (ईट् तथा गुण के अभाव में) बोभूतः ।

टिप्पणी—पिद् सार्वधातुक को ही ईट् का आगम होता है किन्तु तस् पिद् नहीं है अतः ईट् नहीं होता । पिद् न होने से ही तस् ङित के समान[3] हो जाता है । और उसके परे होने पर गुण नहीं होता ।

अदभ्यस्तादिति—अदभ्यस्तात् ७।१।४॥ अभ्यस्त से आगे झ् को अत् आदेश होता है ।

बोभुवति—यङ्लुगन्त 'बोभू' धातु से प्रथम पुरुष के बहुवचन में 'बोभू +झि' इस अवस्था मे झ् को अत् आदेश होकर 'बोभू+अति' यह स्थिति

---

१. अभ्यास को गुणो यङ्लुकोः' ७।४।८२ से गुण हो जाता है ।

२. सार्वधातुकार्धधातुकयोः ७।३।८४॥

३. सार्वधातुकमपित् १।२।४॥

४. विदति च १।१।५॥

विष्यति । बोभवीतु-बोभोतु-बोभूतात् । बोभूताम् । बोभुव

है । यहाँ बोभूतः के समान ही ईट् तथा गुण नहीं होते और ऊका (उव्) होकर बोभुव्+अति → बोभुवति रूप बनता है ।

बोभवाञ्चकार-बोभवामास—यङ्लुगन्त बोभू प्रत्ययान्त घ लिट् में 'आम्' हो जाता है तथा कृ के परस्मैपदी रूप 'चकार' होकर बोभवाञ्चकार रूप बनता है । अस् धातु का अनुप्रयोग होने मास रूप होता है ।

बोभविता—भू+यङ्लुक+लुट्→बोभू+तास्+डा । इट् तथा धातु के ऊकार को गुण (ओ) और अवादेश होकर ब बनता है ।

बोभविष्यति—भू+यङ्लुक्+लृट्→बोभू+स्य+ति । अवादेश होकर बोभव्+इ+स्य+ति तथा सकार को षकार बो

बोभवीतु-बोभोतु+(भू+यङ्लुक्+लोट्) बोभवीति-बोभोति सब कार्य होता है ति प्रत्यय के इ को (एरुः ३।४।८६ से) उ बोभवीतु-बोभोतु रूप बनते हैं ।

बोभूतात्—भू+यङ्लुक्+लोट् (आशिषि)—बोभू+तु—इस तु को आशिषि अर्थ मे तात्[1] आदेश होकर बोभूतात् रूप बनता है

बोभूताम्—यङ्लुगन्त बोभू से लोट् प्रथम पुरुष के द्विवचन स् इस अवस्था मे तस् को ताम्[2] आदेश होकर बोभूताम् रूप बनता है

बोभुवतु—(बोभू+लोट् प्रथम पुरुष बहुवचन)—बोभू+झि तात्[3] से झ् को अत् तथा 'एरुः' से इकार को उकार होकर बोभू+ वस्था में ऊकार को उवङ् होकर बोभुव+अतु→बोभुवतु रूप होता है

१. अचिश्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ ६।४।७७॥
२. तुह्योस्तातङाशिष्यन्यतरस्याम् ७।१।३५॥
३. तस्थस्थमिपां तान्तन्तामः ३।४।१०१॥

बोभवानि । अबोभवीत्-अबोभोत् । अबोभूताम् । अबोभवु. बोभूयात्
बोभूयाताम्, बोभूयुः । बोभूयात्, बोभूयास्ताम्, बोभूयासुः । गतिस्थै

बोभूहि—(बोभू + लोट् मध्यमपुरुष बहुवचन)—बोभू + सि → सि को हि आदेश होकर बोभूहि रूप बनता है।

बोभवानि—(बोभू + लोट् उत्तमपुरुष एकवचन)—बोभू + मि → मि को (मेर्निः ३।४।८९) आदेश होकर बोभू + नि — यहाँ पर नि को (आडुत्तमस्य पिच्च ३।४।९२) से आट् का आगम होता है। आट् पित् है अतः यह ङित् न होता तथा ऊकार को गुण और अव् आदेश होकर बोभव् + आ + नि बोभवानि रूप बनता है।

अबोभवीत्-अबोभोत्—(बोभू + लङ् प्र० पु० एक०) अ + बोभू + विकल्प से ईट् का आगम होकर गुण तथा अवादेश होते हैं और अबोभवी रूप बनता है। ईट् न होने पर अबोभोत् रूप होता है।

अबोभूताम्—(बोभू + लङ् प्र० पु० द्वि०)—अ बो भू + तम् → अबो ताम् (यहाँ तस् अपित् सार्वधातुक है अतः उसे ङिद्वद् हो जाने से ऊ को गु नहीं होता)।

अबोभवुः—(बोभू + लङ् प्र० पु० बहु०)—अ बोभू + झि इस अवस् में झि को सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च ३।४।१०९ इस सूत्र के अनुसार जुस् आ हो जाता है तथा जुसि च ७।३।८३ से गुण होकर अवादेश हो जाता है अबोभवुः रूप बनता है।[2]

बोभूयात्—(बोभू + विधिलिङ् प्र० पु० एक०)—बोभू + यास (यासु + त् इस अवस्था में 'लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य' ७।२।७९। इससे 'यास' के स् लोप होकर बोभूयात् रूप बनता है।

बोभूयाताम्—(बोभू + विधिलिङ् प्र० पु० द्वि०)—बोभू + यास् + त स लोप होकर बोभूयाताम् रूप बनता है।

---

१. सेर्ह्यपिच्च ३।४।८७। हि के अपित् होने से ङित् हो जाने के का गुण नहीं होता।

२. यहाँ 'अबोभूवुः' रूप शुद्ध नहीं। 'अबोभवुः' यही प्रामाणिक पाठ है।

सिचो लुक्। भुवो वेतीट् पक्षे गुणं बाधित्वा नित्यत्व
वीत्-अबोभोत्, अबोभूताम्, अबोभूवुः। अबोभविष्यत्।

॥ इति यङ्लुक्प्रक्रिया ॥

---

बोभूयुः—(बोभू+विधिलिङ् प्र० पु० बहु०)—बोभू+
अवस्था में झि को झेर्जुस् ३।४।१०८ से जुस् आदेश हो
सकार का लोप होकर बोभू+या+उस् इस अवस्था मे
६।१।९६ से या' के आकार को पररूप होकर बोभूयुः रूप बनत

बोभूयात्—(बोभू+आशिषि लिङ् प्र० पु० एक०)
इस अवस्था में (स्कोः संयोगाद्योरन्ते च' ८।२।२९) सकार
बोभूयात्।

बोभूयास्ताम्—(बोभू+आ० लिङ्० प्र० पु० द्वि०) बोभू
यहाँ सकार का लोप नहीं होता। ('लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य'
ही लोप होता है और 'आशिषि लिङ् आर्धधातुक' है) तथा
बनता है।

बोभूयासुः—(बोभू+आ० लिङ् प्र० पु० बहु०) बोभू+
बोभू+यास्+उस्→बोभूयासुः।

गातिस्थेति—(बोभू+सिच्+लुङ्—इस अवस्था में) गा
स्थिः परस्मैपदेषु २।४।७७ इस सूत्र से 'सिच्' का लुक् (लोप) हो

भुवइति—भुवो वा ७।३।९४ से ईट् होने के पक्ष में (सार्व
कयोः से प्राप्त) गुण को बाध कर नित्य होने के कारण वुक् हो

अबोभूवीत्-अबोभोत् – (बोभू+लुङ् प्र० पु० एक०)—
सिच्+त इस अवस्था में सिच् का लुक् होकर विकल्प से

---

१. लिङाशिषि ३।४।११६। इसकी आर्धधातुक संज्ञा होती है।
२. भुवो वुको नित्यत्वात्, यह महाभाष्य का वचन है अर्था
लिङ् परे होने पर गुण करने या न करने पर दोनों
प्राप्त होता है अतः वह नित्य है। (कृताकृतप्रसङ्गी नित्य

होता है अबोभू + ई + त यहाँ गुण को बाधकर वुक्[1] हो जाता है तथा अबोभू व् + ईत् → अबोभूवीत् रूप बनता है। ईट् न होने पर गुण होकर अबोभोत् रूप होता है।

अबोभूताम्—(बोभू + लुङ् प्र० पु० द्वि०) —अबोभू + सिच् + ताम् → सिच् का लोप होकर अबोभूताम् रूप बनता है।

अबोभूवु—(बोभू + लुङ् प्र० पु० बहु०) अबोभू + सिच् + झि → सिच् का लोप होकर झि को (सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च से) जुस् होकर अ बोभू + उस् इस अवस्था मे वुक् का आगम होकर अबोभूवुः रूप बनता है।

अबोभविष्यत्—(बोभू + लृङ् प्र० पु० एक०) अ + बोभू + इट् + स्य + त् इस अवस्था मे ऊकार को गुण, अव् आदेश होकर अबोभव् + इ + स्य + त् → स् को ष् अबोभविष्यत् रूप बनता है।

टिप्पणी—इसी प्रकार कुछ अन्य धातुओं के यङ्लुगन्त रूप इस प्रकार होते हैं—

दा—दादाति, दादेति। मुद्—मोमुदीति, मोमोत्ति। कूर्द—चोकूर्दीति, चोकूर्ति। गम्—जङ्गमीति, जङ्गन्ति। हन्—जङ्घनीति, जङ्घन्ति। चर्—चञ्चुरीति, चञ्चूर्ति। हा—जाहेति, जाहाति। स्वप्—सास्वपीति, सास्वप्ति। कृ—चर्करीति, चरिकरीति, चरीकरीति, चर्कर्ति, चरिकर्ति, चरीकर्ति। इत्यादि।

॥ इति यङ्लुक् प्रक्रिया ॥

नामधातव इति—नाम अर्थात् प्रातिपदिक या सुबन्त से प्रत्यय जोड़कर जो धातु बनाई जाती है वे नामधातु कहलाती हैं। इन धातुओं के विविध अर्थ होते हैं क्योंकि प्रातिपदिक या सुबन्त से अनेक अर्थों मे प्रत्यय किये जाते है। जैसे—

---

१. भुवो वुग्लुङ् लिटोः ६।४।८८। अर्थात् अजादि लुङ् और लिट् परे होते पर भू · · होता है। वुक् में व् शेष रहता है।

६३० । सुप् आत्मनः क्यच् ३।१।१८॥ इ
सम्बन्धिनः सुबन्तादिच्छायामर्थे क्यच् प्रत्ययो वा स्यात्।

६३१ । सुपो धातुप्रातिपदिकयोः २।४।७१॥ ध
सुपो लुक्।

६३२ । क्यचि च ७।४।३३॥ अवर्णस्य ईः। ॥
मिच्छति पुत्रीयति

---

६३० सुप इति—इच्छा का कर्म तथा इच्छा के कर्ता से
वाला जो सुबन्त उससे इच्छा अर्थ में विकल्प से क्यच् होता है।

टिप्पणी—'आत्मनः पुत्रम् इच्छति'—अपना (अपने लिये,
है यहाँ इच्छा का कर्म है–पुत्र तथा वह चाहने वाले से सम्ब
क्योंकि चाहने वाला अपना पुत्र चाहता है; इसलिये 'पुत्र' श
प्रत्यय होता है। यदि कोई दूसरे का पुत्र चाहता है तो वहाँ '
क्यच् प्रत्यय नहीं होता। क्यच् में 'य' शेष रहता है। क्यच् प्र
परस्मैपदी होती हैं।

पुत्र+अम्+य (क्यच्) इस अवस्था में।

६३१ सुपो धात्विति—धातु और प्रातिपदिक के अवयव सु
हो जाता है। [पुत्र+अम्+य' की सनाद्यन्ताः धातवः ३।१।३
संज्ञा होती है अतः यहाँ अम् का लुक् हो जाता है और पुत्र+
जाता है ]

६३२ क्यचीति—क्यच् प्रत्यय परे होने पर अवर्ण का ई हो
इससे पुत्र के अकार को ईकार होकर 'पुत्रीय' नामधातु बनती है।
लट् लकार में तिप्, शप् होकर पुत्रीयति ]।

पुत्रीयति—पुत्रमात्मनः इच्छति (अपना पुत्र चाहता है)—इस
शब्द से क्यच् प्रत्यय होकर पुत्र+य इस अवस्था में अकार को ईका
और 'पुत्रीय' नामधातु बन जाती है। उससे लट् प्रथमपुरुष के ए
पुत्रीय+अ (शप्)+ति→अ+अ=अ ('अतो गुणे', से पररूप)
रूप बनता है।

टिप्पणी—नामधातु के रूप सब लकारों में इस प्रकार होते हैं—

६३३ नः क्ये १।४।१५॥ क्यचि क्यङि च नान्तमेव पद नान्यत् । नलोपः । राजीयति । नान्तमेवेति किम् । वाच्यति । हलि च । गीर्यति । पूर्यति धातोरित्येव नेह—दिवमिच्छति दिव्यति ।

---

लट्–पुत्रीयति । लिट्–पुत्रीयाञ्चकार इत्यादि । लुट्–पुत्रीयिता । लृट्–पुत्रीयिष्यति । लोट्–पुत्रीयतु । लङ्–अपुत्रीयत् । विधिलिङ्–पुत्रीयेत् । आशिषि लिङ्–पुत्रीय्यात् । लुङ्–अपुत्रीयीत् । लृङ्–अपुत्रीयिष्यत् ।

६३३. न इति—क्यच् और क्यङ् प्रत्यय परे होने पर नकारान्त शब्द ही पद संज्ञक होता है अन्य नहीं ।

न लोप इति—'राजन्+क्यच्' इस अवस्था में ऊपर के सूत्र से 'राजन्' की पद संज्ञा होने से 'नः लोपः प्रातिपदिकान्तस्य' ८।२।७ से नकार का लोप हो जाता है

राजीयति—राजानमात्मनः इच्छति (अपना राजा चाहता है) इस अर्थ में राजन्+अम्+य (क्यच्) इसको 'सनाद्यन्ता धातवः' से धातुसंज्ञा होकर अम् का लोप होता है तथा 'नः क्ये' से राजन् की पदसंज्ञा होकर नकार का लोप हो जाता है 'राज+य' इस दशा में 'क्यचि च' से अकार को ईकार होकर 'राजीय' नामधातु बनती है । उससे लट् लकार प्रथमपुरुष के एकवचन में 'राजीयति' रूप बनता है ।

नान्तमेवेति—नान्त की ही पदसंज्ञा होती है, ऐसा क्यों कहा गया है ? इसलिये कि वाच्यति, यहाँ पर 'वाच्' शब्द की पदसंज्ञा नहीं होती । वाचमात्मनः इच्छति इस अर्थ में 'वाच्+य (क्यच्)' इस दशा में (वाच्)' की पदसंज्ञा न होने से चकार को 'चोः कुः' ८।२।३० से कुत्व (ककार) नहीं होता 'झलां जशोऽन्ते' ८।२।३९ से जश्त्व भी नहीं होता और 'वाच्यति' रूप बनता है ।

हलि चेति—गिर्+य, पुर्+य–इस अवस्था में हलि च ८।२।७७ (जिस धातु के अन्त में रेफ या वकार होता है उसकी उपधा को दीर्घ हो जाता है) इस सूत्र से गिर् के इकार [illegible] दीर्घ होता है ।

गीर्यति [illegible] )—इस अर्थ में

६३४ । क्यस्य विभाषा ६।४।५०॥ हलः परस्
लोपो वार्धधातुके । ग्रादेः परस्य । ग्रतो लोपः । तस्य स्
घूपधगुणो न । समिधिता । समिध्यिता ।

---

गिर्+ग्रम्+य (क्यच्) यहाँ ग्रम् का लोप होकर 'हलि
दीर्घ (ईकार) हो जाता है तथा 'गीर्य' नामधातु बनती है
रूप होता है ।

पूर्यति – पुरमात्मनः इच्छति, (ग्रपना नगर चाहता है) पु
धातोरिति—'हलि च' इस सूत्र से धातु की उपधा को
गिर्' ग्रौर 'पुर्' शब्द 'गृ निगरणे' तथा पृ पालनपूरणयोः'
प्रत्यय होकर बने हैं तथा यह सिद्धान्त है कि क्विप् प्रत्ययान्त
का त्याग नहीं करते (क्विब्विजन्ता न धातुत्वं जहति) ग्रतः गी
दीर्घ हो जाता है। किन्तु 'दिवमात्मनः इच्छति'→'दिव्यति'
होता, क्योंकि यहाँ 'दिव्' क्विबन्त या विजन्त नहीं हो सकत
ही प्रातिपदिक है । इसलिये यहाँ 'दिव्' धातु नहीं कहला सकती ।

६३४. क्यस्येति—हल् (व्यञ्जन) से परे क्यच् ग्रौर क्यङ
से लोप हो जाता है, ग्रार्धधातुक परे होने पर ।

ग्रादेरिति—ग्रादेः परस्य १।१।५४॥ के ग्रनुसार यह लोप
के ग्रादि ग्रर्थात् यकार का होता है ।

ग्रत इति—ग्रतो लोपः ६।४।४८ से शेष ग्रकार का लोप हो
तस्येति—उस ग्रकार के लोप को स्थानिवद् भाव होने से
हीं होता ग्रर्थात् समिध्+इ+ता' इस ग्रवस्था में समिध् के
ए प्राप्त है। समिध्य+इ+ता, इस दशा मे धकार से ग्रागे
ा लोप हुग्रा है उसको लोप न हुग्रा सा मान लिया जाता है
ब्द नहीं रहता (क्योंकि उपधा में धकार दिखाई देता है ग्रौर गुण
समिधिता-समिध्यिता—समिधमात्मनः इच्छति (समिधा ग्र
)—इस ग्रर्थ मे 'समिध् से क्यच् प्रत्यय होकर समिध्य' ना
। इससे लुट् लकार के प्रथम पुरुष के एकवचन में समि

६३५। काम्यच्च ३।१।९॥ उक्तविषये काम्यच् स्यात्। पुत्र-मात्मन इच्छति पुत्रकाम्यति। पुत्रकाम्यिता।

६३६। उपमानादाचारे ३।१।१०॥ उपमानात् कर्मणः

---

ता→समिध्य+ता→इट् होकर समिध्य+इ+ता इस अवस्था में 'यस्य विभाषा' से विकल्प से यकार का लोप और 'अतो लोप.' से अकार का लोप होकर समिधिता रूप बनता है। यकार का लोप न होने पर अकार का लोप होकर 'समिध्यिता' रूप होता है।

६३५. काम्यच्चेति—क्यच् के अर्थ में ही काम्यच् प्रत्यय होता है।

['काम्यच्' मे चकार का लोप हो जाता है और काम्य शेष रहता है काम्यच् प्रत्ययान्त धातु परस्मैपद मे होती है।]

पुत्रकाम्यति—पुत्रमात्मनः इच्छति, इस अर्थ में काम्यच् प्रत्यय होता है, पुत्र+अम्+काम्य' इसकी 'सनाद्यन्ताः धातवः' से धातु संज्ञा होकर 'अम्' का लोप होता है और 'पुत्रकाम्य' यह नामधातु बन जाती है। इससे लट् के प्रथमपुरुष एकवचन में पुत्रकाम्यति।

पुत्रकाम्यिता—पुत्रकाम्य+लुट् प्रथम पुरुष एकवचन। पुत्रकाम्य+इ (इट्)+ता→काम्य के अन्तिम अकार का लोप (अतो लोपः) होकर पुत्र-काम्यिता।

विशेष—इच्छार्थ क्यच् और काम्यच् प्रत्यय करके अन्य शब्दों के रूप भी इसी प्रकार बन जाते हैं, जैसे—मालामात्मनः इच्छति मालीयति तथा मुनीयति, साधूयति, कवीयति। गामात्मनः इच्छति—गव्यति। अश्वीयति। वृषीयति इत्यादि। काम्यच्—धनमात्मन. इच्छति—धनकाम्यति। इसी प्रकार यशस्काम्यति, सर्पिष्काम्यति, स्वः काम्यति इत्यादि।

६३६. उपमानादिति—उपमान रूप कर्म सुबन्त से आचार अर्थ में क्यच् प्रत्यय होता है।

टिप्पणी—आचार का अर्थ है व्यवहार करना। जो सुबन्त उपमान होता तथा आचार का कर्म होता है उससे यह क्यच् होता है। यह आचार-क्यच् कहलाता है, 'सुप आत्मनः क्यच्' से बतलाया गया क्यच् इच्छा-क्यच् है। दोनों के अर्थ में ही भेद होता है, रूप तो समान ही होते हैं।

६३७। अनुनासिकस्य क्विझलोः क्ङिति ६।४।१५॥
अनुनासिकान्तस्योपधाया दीर्घः स्यात्, क्वौ झलादौ च क्ङिति।
इदमिवाचरति इदामति। राजेव राजानति। पन्था इव पथीनति।

में 'स्व' प्रातिपदिक से क्विप् प्रत्यय होकर उसका लोप हो जाता है तब 'स्व' नामधातु बनती है और इससे लट् प्रथम पुरुष एकवचन में 'स्वति' रूप बनता है।

सस्वौ—क्विप् प्रत्ययान्त नामधातु 'स्व' से लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में स्व+णल् (अ) 'स्व' के अकार को वृद्धि[1] (आकार) होकर 'स्वा+अ' इस अवस्था में णल् के स्थान मे 'औ'[2] हो जाता है। स्वा+औ —यहाँ द्वित्व, अभ्यास कार्य होकर स+स्वा+औ→(आ+औ=औ) स+स्वौ→सस्वौ' यह रूप बनता है।

६३७. अनुनासिकस्येति—अनुनासिक है अन्त मे जिसके ऐसे (अङ्ग) की उपधा को दीर्घ होता है क्वि तथा झलादि कित् ङित् प्रत्यय परे होने पर।

इदामति—इदमिव आचरति (इसके समान आचरण करता है)—इस अर्थ मे 'इदम्' प्रातिपदिक से क्विप् प्रत्यय होकर इदम्+क्विप्, यहाँ अनुनासिकस्य० इस सूत्र से इदम् की उपधा (अर्थात् दकार से पर अकार) को दीर्घ हो जाता है तथा क्विप् का लोप हो जाने पर 'इदाम्, यह नामधातु बनती है। इससे लट् लकार मे इदाम्+अ (शप्)+ति→इदामति रूप बनता है।

राजानति—राजेव आचरति (राजा के तुल्य आचरण करता है) इस अर्थ में राजन्+क्विप्→दीर्घ होकर 'राजान्' नामधातु बनती है। इससे राजानति रूप बन जाता है।

पथीनति—पन्था इव आचरति (मार्ग के समान आचरण करता है)— इस अर्थ मे पथिन्+क्विप्→उपधा को दीर्घ होकर 'पथीन्' यह नामधातु बनती है।

विशेष—यहाँ आचारार्थ में दो प्रत्यय बतलाये गये हैं—(१) क्यङ् और (२) क्विप्। इन प्रत्ययों मे अन्य कुछ शब्दों के रूप इस प्रकार होते हैं—

१. अचोञ्णिति ७।२।११५। २. आत औ णलः ७।१।३४॥

६३८ । कष्टाय क्रमणे ३।१।१४॥ चतुर्थ्यं
दुत्साहेऽर्थे क्यङ् स्यात् । कष्टाय क्रमते कष्टायते ।
इत्यर्थः ।

६३९ । शब्दवैरकलहाभ्रकण्वमेघेभ्यः करणे

क्यच्—(अधिकरण में)-कुट्या प्रासादे इवाचरति-प्रा
भिक्षुः । इसी प्रकार कुटीयति प्रासादे राजा । क्विप्
मालाति । पितेव आचरति पितरति इत्यादि । इनके अतिरिक्त
क्यङ् प्रत्यय भी होता है, जैसे—कृष्ण इव आचरति कृ
आचरति कुमारीयते इत्यादि ।

६३८. कष्टायेति - चतुर्थ्यन्त कष्ट शब्द से उत्साह अर्थ
होता है ।

टिप्पणी—(१) क्यङ् प्रत्यय मे ककार और ङकार क
लोप हो जाता है और 'य' शेष रहता है । (२) ङित् (ङ
जिसका) होने से 'क्यङ्' प्रत्ययान्त नाम धातु आत्मनेपदी होती

कष्टायते—कष्टाय क्रमते (पाप करने को उत्साह करता
में चतुर्थ्यन्त कष्ट शब्द से क्यङ् प्रत्यय होकर कष्ट+ङे+क्य
में धातु संज्ञा होकर 'ङे' का लोप होता है तथा 'कष्ट' शब्द
को दीर्घ[1] होकर कष्टाय नाम धातु बनती है इससे लट् लका
रूप बनता है ।

पापमिति—कष्टायते का अर्थ है—पाप करने को उत्सा
यह है कि यहाँ कष्ट शब्द से उसके साधन 'पाप' का ग्रहण
अर्थ होता है उत्साह (क्रमणमुत्साहः—तत्वबोधिनी) । अत
उपर्युक्त अर्थ हो जाता है । ।

६३९. शब्देति—शब्द, वैर, कलह, अभ्र, कण्व, मेघ
स्थित इन शब्दों से 'करोति' (करता है) इस अर्थ में क्यङ्

१. अकृत्सार्वधातुकयोः दीर्घः ७।४।२५॥

एभ्यः कर्मभ्यः करोत्यर्थे क्यङ् स्यात्। शब्दं करोति-शब्दायते। 'तत्करोति तदाचष्टे' इति णिच्

**प्रातिपदिकाद् धात्वर्थे बहुलमिष्ठवच्च।** प्रातिपदिकाद् धात्वर्थे णिच् स्यात्, इष्ठे यथा प्रातिपदिकस्य पुंवद् भावरभाव-टिलोप-विन्मतुब्लोप-यणादिलोप-प्रस्थस्फाद्यादेश-भसंज्ञास् तद्वण्णावपि स्युः। इत्यल्लोपः घटं करोत्याचष्टे वा घटयति।

॥ इति नाम धातवः

---

शब्दायते—शब्दं करोति (शब्द करता है)—इस अर्थ में 'शब्द+अम+क्यङ् इस अवस्था में अम् का लोप होकर शब्द+य→शब्द' के अन्तिम अकार को दीर्घ होकर 'शब्दाय', यह नामधातु बनती है। इससे शब्दाय+अ (शप्)+ते→शब्दायते रूप बनता है।

तत्करोतीति—'उसे करता है' या उसे कहता है' इस अर्थ में प्रातिपदिक से णिच् प्रत्यय होता है।

टिप्पणी—'तत्करोति' इत्यादि धातु पाठ में पठित गणसूत्र है। इससे 'करने' और कहने' के अर्थ में कर्मवाची शब्द से णिच् प्रत्यय होता है।

प्रातिपदिकादिति—प्रातिपदिक से धातु के अर्थ में बहुधा णिच् प्रत्यय होता है और वह (णिच्) इष्ठन् प्रत्यय के समान होता है अर्थात् इष्ठन् प्रत्यय परे होने पर जैसे प्रातिपदिक को पुंवद्भाव, रभाव (र होना,) टिसंज्ञक का लोप, और मतुप् प्रत्यय का लोप, यण् है आदि में जिस अंश के उसका लोप, स्थ तथा स्फ आदेश तथा भसंज्ञा होती है, उसी प्रकार णि प्रत्यय परे होने पर भी वे कार्य होते हैं।

इत्यल्लोपः इति—इस प्रकार इष्ठन् प्रत्यय के समान होने से 'घट+णिच्' यहाँ पर घट की भसंज्ञा हो जाती है तथा 'यस्येति च' ६।४।१४८ से अन्तिम अकार का लोप हो जाता है।

घटयति—घटं करोति, आचष्टे वा (घट को बनाता है या घट को कहता है) इस अर्थ में घट शब्द से णिच् प्रत्यय होकर घट+णिच्—इस अवस्था में घट के अन्तिम अकार का लोप हो जाता है और घट्+इ→'घटि' यह नाम-

## अथ कण्ड्वादयः

६४० । कण्ड्वादिभ्यो यक् ३।१।२७॥ एभ्
यक् स्यात् स्वार्थे । कण्डूञ् गात्रविघर्षणे । कण्डूर
इत्यादि ।

॥ इति कण्ड्वादयः ॥

---

धातु बन जाती है । इसमें लट् लकार प्रथमपुरुष एकवच
बनता है ।

टिप्पणी—(१) इष्टवत् होने से पुंवद्भाव आदि के उदा
हैं । पुंवद्भाव–पट्वीमाचष्टे पटयति [,भस्याढे तद्धिते' (
रभाव—दृढं करोति द्रढयति (र ऋतो हलादेर्लघोः ६।४।१६१
टिलोप—पटुमाचष्टे पटयति (टेः ६।४।१५५॥) । विन्लुक्
स्रजयति । मतुप्–लुक्—श्रीमन्तं करोति श्राययति (विन्मतो
यणादिलोप—स्थूलमाचष्टे स्थवयति, दूरं करोति दवयति
क्षिप्रक्षुद्राणां यणादिपरं पूर्वस्य च गुणः ६।४।१५६) । प्र–
प्रापयति, स्थ-आदेश—स्थिरं करोति स्थापयति; स्फ-आदे
स्फापयति (प्रियस्थिरस्फिर० ६।४।१५७) । भसंज्ञा का उदाह
गया है ।

॥ इति नामधातु ॥

**कण्ड्वादय**—'कण्डू' आदि गणपाठ में पढ़े गये शब्द हैं ।
उनसे बनने वाली क्रियाओं का उल्लेख किया गया है ।

६४०. कण्ड्वादिभ्य इति—कण्डू आदि धातुओं से नित्य
है, स्वार्थ में ।

टिप्पणी—यहाँ 'धातुभ्यः' (धातु से) इस विशेषण का प्रय
कण्डू आदि प्रातिपदिकों से यक् प्रत्यय नहीं होता । कण्डू' आदि
हैं—धातु तथा प्रातिपदिक । इनमें धातुओं से ही यक् प्रत्यय
[illegible] है नहीं ।

# अथात्मनेपदप्रक्रिया

कण्डूञ्—धातु खुजलाना' अर्थ में है।

कण्डूयति-कण्डूयते—कण्डू धातु से 'यक्' होकर 'कण्डूय' ऐसा रूप बनता है। इसकी धातु[1] संज्ञा होकर लट् लकार के परस्मैपद[2] में कण्डूयति तथा आत्मनेपद में कण्डूयते रूप बनते हैं।

टिप्पणी—(१) 'कण्डूञ्' आदि धातुओं के सब लकारों में इस प्रकार रूप होते हैं—लट् कण्डूयति-कण्डूयते। लिट्—कण्डूयाञ्चकार-कण्डूयाञ्चक्रे। लुट्—कण्डूयिता। लृट्—कण्डूयिष्यति—ते। लोट्—कण्डूयतु—ताम्। लङ्-अकण्डूयद—त। विधिलिङ्—कण्डूयेत्—त। आशिषि लिङ्=कण्डूय्यात्—कण्डूयिषीष्ट। लुङ्—अकण्डूयीत्—अकण्डूयिष्ट। लृङ्—अकण्डूयिष्यत्—त। (२) कण्ड्वादि के कुछ व्यवहारोपयोगी क्रियारूप इस प्रकार हैं—

सपर—सपर्यति। भिषज्—भिषज्यति। इषुध्—इषुध्यति। केला, खेला—केलायति, खेलायति। मही—महीयते। पयस्—पयस्यति। सुख-सुख्यति। कण्ड्वादि आकृतिगण है।

॥इति कण्ड्वादि॥

आत्मनेपदेति—जैसा कि तिङन्त प्रक्रिया के प्रारम्भ में बतलाया गया है लकार के स्थान में होने वाले प्रत्यय दो प्रकार के होते हैं—

१. परस्मैपद और २. आत्मनेपद। किन धातुओं से परस्मैपद प्रत्यय लगाये जाते हैं और किनसे आत्मनेपद, यह बतलाने वाले तीन सामान्यसूत्र हैं। उनके अपवाद रूप ही अन्य सूत्र परस्मैपद या आत्मनेपद का विधान करते हैं। वे सामान्य सूत्र ये हैं—

अनुदात्तङित आत्मनेपदम् १।३।१२॥—जिसका अनुदात्त अच् (स्वर) इत् हो (अनुदात्तेत्) अथवा ङकार इत्संज्ञक (ङित्) हो ऐसी धातु से आत्मनेपद

---

१. सनाद्यन्ता धातवः ३।१।३२॥

२. 'कण्डूञ्' धातु 'ञित्' (ञकार है इत्संज्ञक जिसका) है अतः उभयपदी है। (देखिये आत्मनेपद प्रक्रिया)

होता है। जैसे—एध वृद्धौ, इसका धकार से आगे वाला अनुदात्त
है अतः इससे आत्मनेपद (एधते) होता है। इसी प्रकार 'शीङ्'
इत्संज्ञक है अतः इसमें आत्मनेपद (शेते) होता है। कौन धातु
कौन 'ङित्' है—इसका ज्ञान धातुपाठ से होता है।

२. स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले १।३।७२॥–जिस
इत् हो (स्वरितेत्) अथवा जिसका ञकार इत् हो (ञितः) उस
पद होता है यदि क्रिया का फल कर्ता को प्राप्त होता है (कर्तृग
'पच' धातु का चकार से आगे वाला स्वरित अकार इत्संज्ञ
स्वरितेत् है। यदि कहना है कि 'देवदत्त अपने लिए भोजन पका
'पचति' क्रिया का फल कर्ता को प्राप्त होगा (कर्तृगामी) अतः
पचते यह (आत्मनेपद) प्रयोग होना चाहिये और यदि कहन
(दूसरों के लिये) भोजन पकाता है' तो यहाँ 'पचति' क्रिया का
अन्य को प्राप्त होता है (परगामी) अत पाचकः भोजनं
(परस्मैपद) प्रयोग होना चाहिये। इसी प्रकार 'कृञ्' धातु जो
कर्तृगामी क्रियाफल में आत्मनेपद तथा परगामी क्रियाफल
होगा।

टिप्पणी—परस्मैपद और आत्मनेपद के प्रयोग का यह वि
कम किया जाता है। उच्चकोटि के संस्कृत कवियों ने भी
सामान्यरूप से प्रयोग किया है किन्तु दशकुमारचरित तथा कादम्
ऐसे स्थल हैं जहाँ दोनों पदों का नियमित प्रयोग मिलता है।[1]

३ शेषात्कर्तरि परस्मैपदम् १।३।७८॥—जिस धातु में
निमित्त नहीं होता वह शेष कही गई है, उसमें कर्तृवाच्य में परस्
इन सूत्रों से कर्तृवाच्य में ही आत्मनेपद आदि की व्यवस्था
भाव तथा कर्म में तो भावकर्मणोः' १।३।१३ के अनुसार आत्मनेपद
इस प्रकार प्रयोग में सामान्य नियम यह है—

---

१. मिलाइये–M. R. Kale, A Higher Sanskrit
पादटिप्पणी सेक्शन ५६१.

६४१ । कर्तरि कर्मव्यतिहारे १।३।१४॥ क्रियाविनिमये द्योत्ये कर्तर्यात्मनेपदम् । व्यतिलुनीते । अन्यस्य योग्यं लवनं करोतीत्यर्थः ।

६४२ । न गतिहिंसार्थेभ्यः १।३।१५॥ व्यतिगच्छन्ति । व्यतिघ्नन्ति ।

६४३ । नेर्विशः १।३।१७॥ निविशते ।

---

आत्मनेपद—(क) अनुदात्तेत्, ङित् धातुओं से (ख) स्वरितेत्, ञित् धातुओं से कर्तृगामी क्रियाफल मे (ग) कर्मवाच्य तथा भाववाच्य मे होता है ।

परस्मैपद—शेषधातुओं से केवल कर्तृवाच्य में परस्मैपद होता है इस नियम के कुछ अपवादों का आगे निरूपण किया जा रहा है ।

६४१ कर्तरीति—क्रिया का विनिमय अर्थात् कार्यों की अदला-बदली को प्रकट करने के लिए कर्तृवाच्य मे आत्मनेपद होता है ।

टिप्पणी—जब एक के नियत कर्तव्य को दूसरा करता है तो वह कर्मव्यतिहार (क्रियाविनिमय) कहलाता है । यह कर्मव्यतिहार वि+अति उपसर्गों द्वारा प्रकट होता है ।

व्यतिलुनीते—दूसरे के योग्य काटने के कार्य को करता है, यह, अर्थ है । यहाँ वि, अति उपसर्ग पूर्वक लूञ् (काटना) धातु से कर्मव्यतिहार को प्रकट करने के लिये आत्मनेपद होता है । वि अति+लू+ना (श्ना)+ते→व्यतिलुनीते ।[1]

६४२ नेति—गति और हिंसा है अर्थ जिनका ऐसी धातुओं से क्रिया विनिमय अर्थ मे आत्मनेपद नहीं होता (पूर्व सूत्र १ ३।१४ का अपवाद) ।

व्यतिगच्छन्ति—(एक दूसरे के गन्तव्य स्थानों को जाते हैं) वि+अति+गम्+शप् अन्ति । यहाँ क्रियाविनिमय अर्थ प्रकट होता है तथापि गत्यर्थक धातु होने के कारण आत्मनेपद नहीं होता है । इसी प्रकार—

व्यतिघ्नन्ति—वि+अति+हन्+अन्ति । यहाँ हिंसार्थक धातु होने से क्रियाविनिमय अर्थ मे भी आत्मनेपद नहीं होता है ।

६४३ नेर्विशइति—नि पूर्वक विश् धातु से आत्मनेपद होता है ।

---

१. यहाँ ई हल्यघोः ६।४।११३ से श्ना के आकार को ईकार होता है । तथा प्वादीनां ह्रस्वः से लू के ऊकार को ह्रस्व (उकार) हो जाता है ।

६४४ । परिव्यवेभ्यः क्रियः १।३।१८॥
विक्रीणीते । अवक्रीणीते ।

६४५ । विपराभ्यां जेः । १।३।१९। विजयते ।

६४६ । समवप्रविभ्यः स्थः १।३।२२ सन्ति
प्रतिष्ठते । वितिष्ठते ।

---

निविशते—सामान्यतः विश् परस्मैपदी है ।
अनुसार नि उपसर्ग पूर्वक विश् धातु से आत्मनेपद हो जाता
अ (श¹)+ते ।

६४४. परीति—परि, वि और अव उपसर्ग पूर्वक 'क्री
होता है। 'डुक्रीञ् द्रव्यविनिमये' क्र्यादिगण की धातु है
कर्तृगामी क्रियाफल में आत्मनेपद सिद्ध ही है। इन उप
क्रियाफल में भी आत्मनेपद का विधान करने के लिये यह सू

परिक्रीणीते—(वेतन द्वारा नियत काल के लिए रखता
पूर्वक क्री धातु से आत्मनेपद होकर परि+क्री+ना (श्ना)
इसी प्रकार 'विक्रीणीते' (बेचता है) अवक्रीणीते ।

६४५. विपराभ्यामिति—वि, परा पूर्वक 'जि' धातु से

विजयते—(विजय प्राप्त करता है) वि पूर्वक जि (
धातु से उपर्युक्त सूत्र के अनुसार आत्मनेपद होकर वि+
ते—'जि' के इ को गुण (ए) तथा अय् होकर विजयते । इसी
हारता है (अकर्मक) हराता है (सकर्मक) ।

६४६. समवेति—(सम्, अव प्र, वि उपसर्ग पूर्वक स्था
होता है ।

सन्तिष्ठते—अच्छी तरह ठहरता है, साथ रहता
पूर्वक स्था (ठहरना) धातु से समवप्रविभ्यः स्थः सूत्र से आ

---

१ यह तुदादिगण की धातु है अतः 'तुदादिभ्यः शः
होता है ।

६४७ । अपह्नवे ज्ञः १।३।४४॥ शतमपजानीते । अपलपतीत्यर्थः ।

६४८ । अकर्मकाच्च १।३।४५॥ सर्पिषो जानीते । सर्पिषोपायेन प्रवर्तत इत्यर्थः ।

६४९ । उदश्चरः सकर्मकात् १।३।५३॥ धर्ममुच्चरते । उल्लङ्घ्य गच्छतीत्यर्थः ।

---

है तथा सम्+स्था+अ (शप्)+ते→स्था को तिष्ठ आदेश होकर सन्तिष्ठते । इसी प्रकार अवतिष्ठते (रहता है) प्रतिष्ठते (प्रस्थान करता है), वितिष्ठते (विशेष प्रकार से स्थित रहता है) इत्यादि ।

६४७ अपह्नवे इति— ज्ञा धातु से छिपाना अर्थ में आत्मनेपद होता है । (ज्ञा अवबोधने 'क्र्यादिगण की उभयपदी धातु है । प्रस्तुत सूत्र से परगामी क्रियाफल में भी अपह्नव' अर्थ में आत्मनेपद ही होता है ।

शतमपजानीते—सौ (रुपये) को छिपाता (नटता) है यह अर्थ है यहाँ उपर्युक्त सूत्र से आत्मनेपद हो जाता है—अप+ज्ञा+ना (श्ना)+ते→ज्ञा के स्थान में 'जा'[1] होकर अपजानीते ।

६४८ अकर्मकाच्चेति—अकर्मक ज्ञा धातु से आत्मनेपद होता है । [इस सूत्र में भी परगामी क्रियाफल में आत्मनेपद कहा गया है ।]

सर्पिषो जानीते—घृत के द्वारा प्रवृत्त होता है, यह अर्थ है । इस अर्थ में भी ज्ञा धातु अकर्मक है । अतः 'अकर्मकाच्च' से आत्मनेपद होकर ज्ञा+ना+ते→जानीते ।

६४९ उदश्चर इति—उद् उपसर्ग पूर्वक सकर्मक चर् धातु से आत्मनेपद होता है । ['चर् गतिभक्षणयोः' भ्वादिगण की परस्मैपदी धातु है । उसमें आत्मनेपद का विधान किया गया है ।]

धर्ममुच्चरते—उल्लङ्घन करके चलता है, यह अर्थ है । यहाँ उद् उपसर्ग पूर्वक चर् धातु है जो सकर्मक है अतः उपर्युक्त सूत्र से आत्मनेपद होकर उद्+चर्+अ(शप्)+ते→उच्चरते ।

१. ज्ञाजनोर्जा ७।३।७९॥

६५० । समस्तृतीयायुक्तात् १।३।५४॥ रथेन

६५१ । दाणश्च सा चेच्चतुर्थ्यर्थे १।३।५५॥

यान्तेन युक्तादुक्त स्यात् तृतीया चेच्चतुर्थ्यर्थे । दास

६५२ । पूर्ववत्सनः १।३।६२॥ सनः पूर्वो

सन्नन्तादप्यात्मनेपदं स्यात् । एदिधिषते ।

---

६५० सम इति—सम् उपसर्गपूर्वक तृतीयाविभक्त्यन्त

धातु से आत्मनेपद होता है ।

रथेन सञ्चरते—(रथ से भ्रमण करता है) यहाँ सम्

तृतीयान्त 'रथेन' से उसका योग भी है अतः प्रस्तुत सूत्र

सम्+चर्+अ(शप्)+ते→सञ्चरते ।

६५१ दाणश्चेति—सम् पूर्वक दाण् धातु यदि तृती

वह तृतीया विभक्ति चतुर्थी के अर्थ में हो तो उससे आत्मने

टिप्पणी – अशिष्ट व्यवहार में दाण् धातु के प्रयोग मे

अर्थ मे तृतीया हो जाया करती है (अशिष्ट व्यवहारे द

तृतीया-कारक प्रकरण) । दाण् दाने भ्वादिगण की परस्मैप

दास्या संयच्छते कामी—(कामी दासी के लिए कुछ

पूर्वक दाण् धातु दास्या' इस तृतीयान्त शब्द से युक्त है तथ

निर्दिष्ट वार्तिक के अनुसार चतुर्थी के अर्थ मे तृतीया वि

दाणश्चेति० सूत्र के अनुसार आत्मनेपद हो जाता है । सम्

+ते→दाण् को यच्छ' आदेश होकर संयच्छते रूप बनता

६५२ पूर्ववदिति—सन् प्रत्यय से पूर्व जो धातु (अ

स्मात् सन् प्रत्ययान्त धातु से भी आत्मनेपद होता है ।

एदिधिषते—(बढ़ना चाहता है)–'एध् वृद्धौ' यह अ

---

१. पाघ्राध्मास्थाम्नादाण्दृश्यर्तिसर्तिशदसदां । पिबजिघ्र

।७।३।७८॥

६५३। हलन्ताच्च १।२।१०॥ इक्समीपाद् हल परो झलादिः सन् कित्। निविविक्षते।

---

इससे 'एधितुमिच्छति' इस अर्थ मे सन् प्रत्यय होकर 'एध्+स' इस अवस्था मे सन् को इट् का आगम होकर तथा सकार को षकार होकर 'एधिष' यहाँ 'धि' को द्वित्व[1] होकर एधि धि ष→अभ्यास के धकार को दकार होता है तथा 'एदिधिष' यह सन्नन्त धातु बन जाती है। इससे 'पूर्ववत् सनः' सूत्र के अनुसार आत्मनेपद होकर एदिधिषते रूप बनता है।"

६५३. हलन्ताच्चेति—इक् (इ, उ, ऋ, लृ) के समीप जो हल् (व्यञ्जन) उससे परे झलादि (झल् प्रत्याहार का वर्ण है आदि मे जिसके) सन् कित् हो जाता है।

टिप्पणी—सन् प्रत्यय को जहाँ इट् नही होता वहाँ यह झलादि है, क्योकि सकार झल् प्रत्याहार मे है। इट् हो जाने पर तो 'इ+स'—यह सन् का रूप होता है अतः यह झलादि नही रहता।

निविविक्षते—(निवेश करना चाहता है) 'निवेष्टुम् इच्छति' इस अर्थ मे निपूर्वक विश् धातु से सन् प्रत्यय होता है। 'नि+विश्+स', यहाँ सन् को इट् का आगम नही होता अतः सन् झलादि है और वह कित् हो जाता है। कित् हो जाने से 'विश्' के 'इ' को गुण नही होता। द्वित्व होकर निविविश्+स इस अवस्था मे विश के शकार को षकार[2] तथा उसे ककार[3] हो जाता है और सन् के सकार को षकार होकर 'निविविक्ष' यह सन्नन्त धातु बनती है अब; क्योकि 'नेर्विशः' के अनुसार निपूर्वक विश् धातु से आत्मनेपद होता है इसलिये सन् प्रत्ययान्त से भी 'पूर्ववत्सनः' के अनुसार आत्मनेपद होकर निविविक्षते रूप बनता है।

---

१. एध् धातु के आदि में अच् (स्वर) है अतः 'अजादेर्द्वितीयस्य' ६।१।२॥ के अनुसार द्वितीय एकाच् धि को ('सन्यङोः' ६।१।६) द्वित्व होता है।

२. व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः ।८।२।३६॥

३. षढोः कः सि ८।२।४१॥

६५४ । गन्धनावक्षेपणसेवनसाहसिक
पयोगेषु कृञ: १।३।३२। गन्धनं सूचनम् । उत्कु
अवक्षेपणं भर्त्सनम् । श्येनो वर्तिकामुदाकुरुते-भर्त्स
कुरुते-सेवते इत्यर्थः । परदारान् प्रकुरुते तेपु-सा
कस्योपस्कुरुते-गुणमाधत्ते । कथाः प्रकुरुते-प्रक
प्रकुरुते-धर्मार्थं विनियुङ्क्ते । एषु किम् ? कटं कर

६५५ । भुजोऽनवने १।३।६६ ओदनं भुङ्क्ते
महीं भुनक्ति ।

।।इत्यात्मनेपदप्रक्रिया।।

---

६५४. गन्धनेति—गन्धन (सूचन, शिकायत
(=भर्त्सन, फटकारना), सेवन (सेवा करना), साहि
प्रतियत्न (गुणों का आधान), प्रकथन (विशेष ढंग से
आदि में लगाना)—इन अर्थों में कृञ् धातु से आत्मनेपद

टिप्पणी—डुकृञ् करणे धातु ञित् है अत कर्तृगामी
आत्मनेपद होता ही है। इस सूत्र से गन्धन आदि अर्थों में
में आत्मनेपद का विधान किया गया है।

उत्कुरुते—इसका अर्थ है सूचित करता है अर्थात् शि
उत्पूर्वक कृञ् धातु से गन्धन (सूचन) अर्थ में आत्मनेपद हो

श्येनो वर्तिकामुदाकुरुते—इसका अर्थ है—बाज बटेर
उद्+आ उपसर्ग पूर्वक कृ धातु भर्त्सना (अवक्षेपण
गन्धनेत्यादि सूत्र से आत्मनेपद होता है। इसी प्रकार—

हरिमुपकुरुते—इसका अर्थ है हरि की सेवा करता है।
धातु सेवन अर्थ में है।

परदारान् प्रकुरुते—इसका अर्थ है परस्त्रियों में साह
है। यहाँ प्रपूर्वक कृ धातु 'साहसिक्य' अर्थ में है।

एधोदकस्य उपस्कुरुते—इसका अर्थ है—काष्ठ ज

## अथ परस्मैपदप्रक्रिया

६५६। अनुपराभ्यां कृञः १।३।७९।। कर्तृगे च फले गन्धनादौ च परस्मैपदं स्यात्। अनुकरोति। पराकरोति।

---

गुण उत्पन्न करता है। यहाँ उपपूर्वक कृ धातु प्रतियत्न (=गुणाधान) अर्थ में है।

कथाः प्रकुरुते—इसका अर्थ है कथा कहता है। यहाँ प्र पूर्वक कृ धातु प्रकथन अर्थ में है।

शतं प्रकुरुते—इसका अर्थ है धर्म के लिये सैकड़ों लगाता है। यहाँ प्र पूर्वक कृ धातु उपयोग (धर्म आदि में लगाना) अर्थ में है।

अतः यहाँ सर्वत्र 'गन्धनेत्यादि' सूत्र से आत्मनेपद हो जाता है।

एषु किमिति—इन (गन्धन आदि अर्थों) में कृ धातु से आत्मनेपद होता है, ऐसा क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'कटं करोति' आदि में आत्मनेपद नहीं होता। यहाँ 'चटाई बनाता है' यह अर्थ है जो पूर्वोक्त अर्थों से भिन्न है।

६५५. भुज इति—भुज् धातु से पालन (=अवन) से भिन्न अर्थ में आत्मनेपद होता है।

टिप्पणी—भुज पालनाभ्यवहारयोः (पालन तथा भोजन) यह रुधादिगण की धातु है। इससे पालन भिन्न अर्थात् 'भोजन करना' तथा 'भोगना' अर्थ में आत्मनेपद होता है, ओदनं भुङ्क्ते। पालन अर्थ में परस्मैपद होता है महीं भुनक्ति।

ओदनं भुङ्क्ते—(भात खाता है)—यहाँ भुज् धातु पालन से भिन्न अर्थ में है अतः 'भुजोऽनवने' के अनुसार आत्मनेपद होता है।

अनवने इति—पालन से भिन्न अर्थ में आत्मनेपद हो यह क्यों कहा गया है? इसलिये कि 'महीं भुनक्ति' (पृथ्वी का पालन करता है) यहाँ पर 'भुनक्ति' में परस्मैपद होता है आत्मनेपद नहीं।

॥इति आत्मनेपदप्रक्रिया॥

अथेति—अब परस्मैपद प्रक्रिया का आरम्भ किया जाता है।

६५६. अनुपरेति—अनु और परा उपसर्ग पूर्वक कृ धातु से कर्तृगामी क्रियाफल में तथा गन्धन आदि अर्थ में भी परस्मैपद होता है।

६५७ । अभिप्रत्यतिभ्यः क्षिपः १।३।८०॥
स्वरितेत । अभिक्षिपति ।

६५८ । प्राद्वहः १।३।८१ ॥ प्रवहति ।

६५९ । परेर्मृषः १।३।८२॥ परिमृष्यति ।

६६० । व्याङ्परिभ्यो रमः १।३।८३ ॥
विरमति ।

६६१ । उपाच्च १।३।८४॥ यज्ञदत्तमुपरमति
त्यर्थः । अन्तर्भावितण्यर्थोऽयम् ।

॥ इति परस्मैपदप्रक्रिया ॥

---

अनुकरोति—यहाँ अनु पूर्वक कृञ् धातु से सर्वत्र परस्मैपद
हीं भी आत्मनेपद नहीं । इसी प्रकार पराकरोति ।

६५७. अभीति—अभि, प्रति और अति उपसर्ग पूर्वक
रस्मैपद होता है ।

क्षिप्—क्षिप् (फेंकना) धातु (तुदादि) स्वरितेत् है, अतः
स सूत्र से कर्तृगामी क्रियाफल में भी परस्मैपद का विधान
ह फल है ।

अभिक्षिपति—अभि पूर्वक क्षिप् धातु से परस्मैपद ही होता
ात्मनेपद नहीं । इसी प्रकार प्रतिक्षिपति, अतिक्षिपति ।

६५७.प्राविति—'प्र' उपसर्ग पूर्वक 'वह्' धातु से परस्मैपद होत

टिप्पणी—वह् धातु (भ्वादि) स्वरितेत् है अतः उभयपदी है
कर्तृगामी क्रियाफल में भी परस्मैपद का विधान किया गया है ।

प्रवहति—प्र पूर्वक वह् धातु से परस्मैपद ही होता है, आत्म

६५९. परेर्मृष इति—परि उपसर्ग पूर्वक मृष् धातु से परस्मैपद

टिप्पणी—'मृष् तितिक्षायाम्' (दिवादि) स्वरितेत् धातु है । इ
र्तृगामी क्रियाफल में भी परस्मैपद का विधान किया गया है ।

परिमृष्यति—परि पूर्वक मृष् धातु से परस्मैपद ही होता है, आत्म

६६०. व्याङ् इति—वि, आङ्, परि उपसर्ग पूर्वक रम् धातु से परस्मैपद होता है।

रमु—'रमु क्रीडायाम्' (भ्वादि) अनुदात्तेत् है, अतः आत्मनेपदी है। इस सूत्र से वि, आङ्, परि पूर्वक रम् से परस्मैपद का विधान किया गया है।

विरमति—(रुकता है) वि पूर्वक रम् धातु से उपर्युक्त सूत्र के अनुसार परस्मैपद होता है। इसी प्रकार आरमति, परिरमति।

६६१ उपाच्चेति—उप उपसर्ग पूर्वक रम् धातु के परस्मैपद होता है।

यज्ञदत्तमुपरमति—इसका अर्थ है-यज्ञदत्त को रोकता है। यहाँ उप पूर्वक रम् धातु से परस्मैपद होता है।

अन्तरिति—(यज्ञदत्तमुपरमति मे उपरमति का अर्थ 'उपरमयति' किया गया है) यह (रम् धातु) अन्तर्भावित है णि का अर्थ जिसमे ऐसी है अर्थात् इस रम् धातु में णि प्रत्यय का अर्थ प्रेरणा अन्तर्निहित है।

टिप्पणी—'उपाच्च' १।३।८४॥ इस सूत्र द्वारा वहाँ परस्मैपद होता है जहाँ उप पूर्वक रम् धातु सकर्मक होती है। जहाँ यह अकर्मक होती है वहाँ तो 'विभाषाऽकर्मकात्' १।३।८५॥ इस सूत्र से विकल्प से परस्मैपद होता है।

॥ इति परस्मैपदप्रक्रिया ॥

अथ भावकर्मेति—अब भाववाच्य और कर्मवाच्य क्रियाओं का प्रकरण आरम्भ किया जाता है।

विशेष—धातु दो प्रकार की हैं-सकर्मक और अकर्मक। सकर्मक धातुओं से कर्ता तथा कर्म में लकार होते हैं और अकर्मक धातुओं से कर्ता तथा भाव में[१]। (१) सकर्मक और अकर्मक को समझने के लिये यह ध्यान रखना आवश्यक है कि धातु के अर्थ में दो अंश होते हैं-फल और व्यापार। जिस उद्देश्य की सिद्धि के लिये क्रिया की जाती है वह फल है और उस फल की सिद्धि के लिये क्रिया के लिये जो कार्य किया जाता है वह व्यापार कहलाता है। यह (धातु-वाच्य) फल

१. ल. . . . . ने चाऽकर्मकेभ्यः ३।४।६९॥

## ६६२ भावकर्मणोः १।३।१३ लस्यात्मनेपद

जिसमें रहता है, वह कर्म है और व्यापार जिसमें रहता ह
'देवदत्तः ओदनं पचति'–यहां पर चावलों को पकाने के
की जाती है अतः पकना-गलना (= विक्लित्ति) 'पचति'
इसका आश्रय 'ओदन' कर्म है। इस पाक के लिए पतीली
कर चूल्हे पर चढ़ाना से लेकर उतारने तक के जो काम कि
क्रिया के व्यापार कहलाते हैं, उनका आश्रय 'देवदत्त' कत
प्रकार—

सकर्मक धातु—वे धातु कही जाती हैं जिनके फल औ
पृथक् पृथक् होता है। जैसे पचति' इत्यादि।

अकर्मक[1] धातु—वे धातु कही जाती हैं जिनके फल औ
एक ही होता है, जैसे 'गच्छति' यहां अग्रिम प्रदेश में पहुँचने
की जाती है अतः 'उत्तरदेशसंयोग' गमन क्रिया का फ
व्यापार है। ये दोनों एक ही कर्ता मे रहते हैं अतः यह अक

(२) संस्कृत मे तीन वाच्य होते हैं—कर्तृवाच
भाववाच्य, कर्तृवाच्य मे ऊपर के विवरण के अनुसार
और आत्मनेपद होते हैं। किन्तु कर्मवाच्य तथा भाववाच्य
ही होता है। कर्मवाच्य तथा भाववाच्य के रूपों की प्रक्रिया
रही है।

६६२. भावेति—भाव और कर्म में लकार के स्थान में
होते हैं।

---

१. संक्षेप में अकर्मक धातु ये कही गई हैं—

लज्जासत्तास्थितिजागरणं वृद्धिक्षयभयजीवितमरणम्
शयनक्रीडारुचिदीप्त्यर्थं धातुगणं तमकर्मकमाहुः॥

२. फलव्यापारयोः सामानाधिकरण्याद् भवत्यादिरकर्मकः
व्याद् करोत्यादिः सकर्मकः।

६६५। सार्वधातुके यक् ३।१।६७ धातोर्यक् भावकर्मवाचिनि सार्वधातुके। भावः क्रिया। सा च भावार्थकलकारेणानूद्यते। युष्मदस्मद्भ्यां सामानाधिकरण्याभावात् प्रथमः पुरुषः। तिङ्वाच्यक्रियाया अद्रव्यरूपत्वेन द्वित्वाद्यप्रतीतेर्न द्विवचनादि किं त्वेकवचनमेवोत्सर्गतः।

६६३. सार्वधातुक इति—धातु से यक् प्रत्यय होता है भाववाचक तथा कर्मवाचक सार्वधातुक परे होने पर।

टिप्पणी—धातु से विधान किये गये तिङ् तथा शित् प्रत्यय सार्वधातुक कहलाते हैं तथा धातु से विहित शेष प्रत्यय आर्धधातुक कहे जाते हैं।[1]

भाव इति - (भावकर्मणोः आदि मे) भाव का अर्थ है क्रिया और उस क्रिया का भावार्थक लकार से अनुवाद किया जाता है।

अभिप्राय यह है कि (भाववाच्य) मे लकार भाव मे आता है अर्थात् वह क्रियामात्र को प्रकट करता है; किन्तु क्रिया तो प्रत्येक धातु का वाच्यार्थ है अतः उस धात्वर्थ क्रिया का लकार द्वारा अनुवाद[2] किया जाता है अर्थात् धातु के वाच्यार्थ क्रिया को ही भावार्थक लकार प्रकट करता है।

युष्मदिति युष्मद् (तुम) और अस्मद् (हम) से (भाव का) सामानाधिकरण्य न होने से भाववाच्य की क्रिया मे केवल प्रथमपुरुष ही होता है, मध्यमपुरुष या उत्तमपुरुष नही।

भाव यह है कि जहाँ लकार कर्ता और कर्म में होता है वहाँ लकार का अर्थ (कर्तृत्व और कर्मत्व) युष्मद् तथा अस्मद् के साथ एक अर्थ मे स्थित रहता है अर्थात् उसका युष्मद् और अस्मद् के साथ सामानाधिकरण्य होता है; किन्तु भाववाच्य मे तो लकार क्रियामात्र को प्रकट करता है और भाव का युष्मद् तथा अस्मद् के साथ सामानाधिकरण्य नही हो सकता अर्थात् क्रिया (भाव) न 'तुम' हो सकती है, न 'हम' हो सकती है।

तिङ् वाच्येति—तिङ् की वाच्य जो क्रिया है वह द्रव्य रूप नहीं है अतः

१. तिङ् शित् सार्वधातुकम् ३।४।११३॥, आर्धधातुकं शेषः ३।४।११४

२. अनुवाद का अर्थ है—ज्ञात (प्राप्त) अर्थ का पुनः कथन।

त्वया मया अन्यैश्च भूयते । बभूवे ।

६६४ । स्यसिच्सीयुट्तासिषु भावकर्मणोरुपदेशेऽज्झनग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च ६।४।६२॥ उपदेशे

उसमें द्वित्व आदि (संख्या) की प्रतीति नहीं होती। इस द्विवचन आदि नहीं होते, किन्तु सामान्यतः विहित एकवचन

टिप्पणी—'बहुषु बहुवचनम्' १।४।२१॥, द्व १।४।२२॥' अष्टाध्यायी में इस प्रकार दो सूत्र हैं। इनके अ तथा गिनने के प्रयोग क्रिया आदि के वाचक शब्दों में प्राप्त होता, अतः महाभाष्यकार के अनुसार ये सूत्र इस प्रका 'एकवचनम्' द्विबह्वोर्द्विवचनबहुवचने'—ऐसा होने पर एक कहा गया है वह किसी संख्या की अपेक्षा नहीं रखता अतए में भी एकवचन हो जाता है। जैसे—

त्वया मया अन्यैश्च भूयते—(तुमसे, मुझसे और अन्य व है)—'भू' धातु अकर्मक है अतः 'लः कर्मणि०' इत्यादि के मे लकार (लट्) हुआ है। भावकर्मणोः १।३।१३॥ से आत्मने भू+ते' इस अवस्था में 'सार्वधातुके यक्' से यक् होकर 'भू यह रूप बनता है।

टिप्पणी—उपर्युक्त विवरण के अनुसार भाववाच्य में लकार में केवल प्रथमपुरुष के एकवचन का ही रूप बनता है, भाव में लकार हुआ है अतः कर्ता अनुक्त है तथा कर्ता (त्वय तृतीया विभक्ति होती है।

बभूवे—भू+लिट् (भाववाच्य) प्रथमपुरुष एकवचन। भू लिट् होकर आत्मनेपद होने से भू+ए द्वित्व और अभ्यास ए→वुक् का आगम[1] होकर व+भू+व् (वुक्+ए→बभूवे

६६४. स्यसिज् इति—उपदेश में जो अच् वह है अन्त धातुओं और हन् आदि धातुओं को चिण् के समान अङ्ग कार्य

१. भुवो वुग् लुङ् लिटोः ६।४।८८॥

हनादीनां च चिणीवाङ्गकार्यं वा स्यात्स्यादिषु भावकर्मणोर्गम्यमानयोः स्यादीनामिडागमश्च । चिण्वद्भावपक्षेऽयमिट् । चिण्वद्भावाद् वृद्धिः । भाविता, भविता । भाविष्यते, भविष्यते । भूयताम् । अभूयत । भूयेत ।

से स्य' आदि (स्य' सिच् सीयुट् और तासि) परे होने पर, जबकि भाव और कर्म गम्यमान होते हैं (अर्थात् भाव और कर्म में लकार होता है) तथा 'स्य' आदि को इट् का आगम भी हो जाता है ।

टिप्पणी—'चिण्' का विवरण आगे दिया जा रहा है । चिण् परे रहते जैसे अङ्ग को वृद्धि आदि हो जाती है इसी प्रकार यहाँ चिण्वद्भाव होने से भी हो जाती है ।

चिण्वदिति—चिण्वद्भाव (अर्थात् चिण् के समान कार्य) होने के पक्ष में ही यह इट् होता है (जब चिण्वद्भाव नहीं होता तो इट् भी नहीं होता) । चिण् के समान कार्य होने से वृद्धि हो जाती है । जैसे—

भाविता-भविता—भू+लुट् (भाववाच्य) प्रथमपुरुष एकवचन । भू+तास्+डा' इस अवस्था में चिण्वद्भाव होने से तास् को इट् का आगम तथा ऊकार को वृद्धि (औ) होकर औ को आव् हो जाता है 'भावि तास् डा' यहाँ आस् (टि) का लोप होकर 'भाविता रूप बनता है ।

पक्ष में चिण्वद्भाव न होने पर 'आर्धधातुकस्येड्वलादेः' ७।२।३५ से इट् होकर ऊकार को गुण (ओ) तथा अव् आदेश होकर 'भविता' रूप होता है ।

भाविष्यते भविष्यते—भू+लृट् (भाववाच्य) प्रथमपुरुष एकवचन । भू+स्य+ते→चिण्वद्भाव होने से स्य को इट् का आगम तथा ऊकार को वृद्धि (औ) और औ को आव् होकर भाविष्यते । चिण्वद्भाव न होने पर भविष्यते

भूयताम्—भू+लोट् (भाववाच्य) प्र० पु० एक० । भू+य (यक्)+ताम् ।

अभूयत-भू+लङ् (भाववाच्य) प्र०पु० एक० । अ+भू+य (यक्)+त ।

भूयेत—भू+विधिलिङ् (भाववाच्य) प्र० पु० एक० । भू+य (यक्)+ई (सीयुट्[1])+त ।

१. लिङः सीयुट् ३।४।१०२॥

भाविपीष्ट, भविपीष्ट ।

६६५ । चिण् भावकर्मणोः ३।१।६६॥ च्ले
भावकर्मवाचिनि तशब्दे परे । अभावि । अभाविष्यत
अकर्मकोऽप्युपसर्गवशात् सकर्मकः । अनुभूयते आनन्दश्चै

---

भाविपीष्ट भविपीष्ट—भू + आशिषि लिङ् (भाववाच्य) प्र
भू + सीयुट् + सुट्[1] + त → भू + सी + स् + त—यहाँ चिण्वद्भा
सीयुट् को इट् का आगम तथा वृद्धि होकर भाविपीष्ट तथा चिण्
पर भाविपीष्ट रूप होता है ।

६६५ चिण् इति—च्लि के स्थान में चिण् होता है भा
शब्द परे होने पर ।

टिप्पणी—लुङ् लकार मे धातु तथा 'त' आदि प्रत्यय के
लुङि' ३।१।४३॥ सूत्र के अनुसार 'च्लि' हो जाता है उसके स्थान
'चिण्' आदेश होता है ।

अभावि—भू + लुङ् (भाववाच्य) प्र० पु० एक० । 'अ भू
इस दशा में चिण् भावकर्मणोः से च्लि के स्थान में चिण्
'चिण्' मे इ शेष रहता है तथा 'चिणो लुक्' ६।४।१०४॥ सूत्र
लोप हो जाता है । 'अ भू + इ' इस अवस्था मे ऊकार को वृद्धि
आव् होकर अभावि ।

अभाविष्यत-अभविष्यत—भू + लृङ् (भाववाच्य) प्र० पु० एक
+ स्य + त → चिण्वद्भाव होने पर अभाविष्यत । न होने पर अभवि

अकर्मक इति—(भू धातु) अकर्मक होते हुए भी (अनु) उपसर्ग
सकर्मक हो जाती है ।

टिप्पणी—(१) उपसर्ग के द्वारा धातु के अर्थ मे परिवर्तन हो
अतः अनुपूर्वक भू धातु का अर्थ होता है 'अनुभव करना' और इस
सकर्मक होती है । सकर्मक होने से कर्म मे भी क्रिया के रूप बन
(२) कर्म में लकार होने पर कर्म उक्त होता है, अतः कर्म में प्रथम
और कर्ता अनुक्त है अतः उसमें तृतीया होती है । (३) कर्मवाच्य

---

1. सुट् तिथोः ३।४।१०७॥

च । अनुभूयेते । अनुभूयन्ते । त्वमनुभूयसे । अहमनुभूये । अन्वभावि
अन्वभाविषाताम्, अन्वभविषाताम् । णिलोपः । भाव्यते भावयाञ्च

का अर्थ कर्म होता है । उस कर्म का युष्मद् अस्मद् से सामानाधिकरण्य होत
है तथा उसमे द्वित्व आदि सख्या की भी प्रतीति होती है इसलिये कर्मवाच्
की क्रिया तीनो पुरुषो तथा तीनों वचनों में होती है । जैसा कि उदाहरणो है
स्पष्ट है—

अनुभूयते—आनन्दश्चैत्रेण त्वया मया च (चैत्र के द्वारा, तुझ से और
मुझ से आनन्द का अनुभव किया जाता है)—अनुपूर्वक भू धातु 'अनुभव करना'
अर्थ में सकर्मक है । इससे कर्म में लकार होकर अनु भू + य (यक्) + ते →
अनुभूयते ।

टिप्पणी—कर्मवाच्य की क्रिया के पुरुष और वचन कर्म के अनुसार होते
हैं । यहां कर्म 'आनन्द' है जो प्रथमपुरुष तथा एकवचन है अतः 'अनुभूयते' में
प्रथमपुरुष का एकवचन होता है । इसी प्रकार—

अनुभूयेते—अनु भू + लट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० द्वि० । अनु भू+य+
आताम् ।

अनुभूयन्ते—अनु भू + लट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० बहु० । अनु भू+य+
झ (अन्त) ।

त्वमनुभूयसे—अनु भू + लट् (कर्म०) म० पु० एक० । अनु भू+य+से ।
यहाँ कर्म 'त्वम्' है अतः कर्मवाच्य की क्रिया में मध्यम पुरुष का एकवचन होता
है । इसी प्रकार द्विवचन मे युवाम् अनुभूयेथे, बहु० मे यूयम् अनुभूयध्वे ।

अहमनुभूये—अनु भू + लट् (कर्म०) उ० पु० एक० । अनु भू+य+इ ।
कर्म 'अहम्' है अतः कर्मवाच्य की क्रिया मे उत्तमपुरुष का एकवचन होता
है । इसी प्रकार द्वि० में 'आवाम् अनुभूयावहे' (हम दोनो को अनुभव किया जाता
है), वयम् अनुभूयामहे' ।

अन्वभावि—अन भ '
सिद्धि होती है अभावि के समान रूप

(कर्म०) प्र० पु० द्वि०

भावयाम्बभूवे, भावयामासे। चिण्वदिट् भाविता, भावी

अनु अट्+भू+णिच्[1]+आताम्→चिण्वद्भाव होने पर इट्
आय् आदेश होकर अभाविषाताम्। चिण्वद्भाव न होने पर इ
यो) तथा अय् आदेश होकर अभावयिषाताम्।

विशेष—प्रथम भू धातु (भावि) से कर्मवाच्य में ह
भावि+य+ते इस दशा में 'णेरनिटि'[2] ६।४।५१॥ 'णि
जाता है।

भाव्यते—भू+णिच्+लट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक०
ते इस अवस्था में णि (इ) का लोप होकर भाव्+य+ते
बनता है।

भावयाञ्चक्रे भावि+लिट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक०। भा
चक्रे णि के इकार को गुण (ए) तथा अय् आदेश होकर भावयाञ्च
इसी प्रकार 'भू' का अनुप्रयोग होने पर भावयाम्बभूवे तथा' अ
प्रयोग होने पर 'भावयामासे' रूप होता है।

भाविता-भावयिता—भावि+लुट् (कर्म०) प्र० पु० एक०
तास्+डा'→भावि+ता इस अवस्था में चिण्वद् भाव से इट् होता
इ+ता' यहाँ 'असिद्धवदत्राभात्' ६।४।२२॥ इस सूत्र के अनुसा
हुए के समान (असिद्धवत्) हो जाता है। इसलिये इस इट् के आगे
'णेरनिटि' से णि का लोप हो जाता है तथा 'भाविता' रूप बनता है
जब चिण्वद्भाव से इट् नहीं होता तब 'आर्धधातुकस्येड् वल
होता है वह 'इट्' असिद्ध के समान नहीं है अतः णि का लोप नहीं
इकार (णि) को गुण अय् आदेश होकर भावयिता' रूप बनता है।

टिप्पणी—'असिद्धवदत्राभात्' ६।४।२२। सूत्र से लेकर 'भस्य'
सूत्र तक जिनका विधान किया गया है वे आभीय (भ पर्यन्त होने व

---

१. च्लेः सिच् ३।१।४४। इससे च्लि के स्थान में सिच् हो जाता
२. जिसके आदि में इट् न हो ऐसा आर्धधातुक प्रत्यय परे रहते
लोप हो जाता है।

णिलोपः । भावयिता । भाविष्यते, भावयिष्यते । अभाव्यत । भाव्येत । भाविषीष्ट, भावयिषीष्ट । अभावि । अभाविषाताम्, अभावयिषाताम्

कहलाते हैं । यदि किसी निमित्त से एक आभीय कार्य किया जा चुका हो और उसी निमित्त से दूसरा आभीय कार्य प्राप्त हो तो पहला किया कार्य असिद्धवत् (न हुए के समान) हो जाता है । जैसे 'भावि+इ+ता' यहाँ तास् के निमित्त से 'स्यसिच्०' ६।४।६२ इस सूत्र से चिण्वदिट् होता है जो आभीय है । फिर आर्धधातुक प्रत्यय तास् के निमित्त से ही 'णेरनिटि' ६।४.५१ से णिलोप प्राप्त होता है वह भी आभीय है । इसीलिये असिद्धवदत्राभात् के अनुसार इट् असिद्ध सा हो जाता है ।

किन्तु 'भावयिता' में जो 'आर्धधातुकस्येड्वलादेः ७।२।३५' से इट् होता है वह 'आभीय' प्रकरण का नहीं है । अतः यह इट् असिद्ध नहीं होता और आर्धधातुक के आदि में इट् होने के कारण 'णेरनिटि' से णिलोप नहीं होता । इसी प्रकार अन्य स्थलों में भी जब चिण्वदिट् होता है तो णिलोप होता है, अन्यथा नहीं ।

भाविष्यते-भावयिष्यते—भावि+लृट् (कर्म०) प्र० पु० एक० । भावि+इट्+स्य+ते चिण्वदिट् होकर णिलोप हो जाता है भाविष्यते । अन्यत्र भावयिष्यते ।

अभाव्यत—भावि+लङ् (कर्म०) प्र० पु० एक० । अ+भावि+यक्+त । णिलोप ।

भाव्येत—भावि+विधिलिङ् (कर्म०) प्र० पु० एक० । भावि+य (यक्)+ई (सीयुट्)+त । णिलोप भाव्+य+ई+त भाव्येत ।

भाविषीष्ट-भावयिषीष्ट—भावि+आशिषि लिङ् (कर्म०) प्र० पु० एक० । चिण्वदिट् के पक्ष में णिलोप होता है । शेष भाविषीष्ट (भाव०) के समान ।

अभावि—भावि+लुङ् (कर्म०) प्र० एक० । अभावि+इ (चिण्)+त त का लोप होकर तथा चिण् के परे रहते 'णिच्' लोप होकर अभावि रूप बनता है ।

अभाविषाताम्-अभावयिषाताम्—भावि+लुङ् (कर्म०) प्र० पु० द्वि०

बुभूष्यते । बुभूषाञ्चक्रे । बुभूषिता । बुभूषिष्यते । बं
अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः स्तूयते विष्णुः स्ताविता, स्तं

---

अभावि + सिच् + आताम् → चिण्वद्भाव से इट् होने पर णि
अन्यत्र णि (इ) को गुण (ए) अय् आदेश होकर अभावयिष

बुभूष्यते—बुभूष + लट् (भाव०) प्र० पु० एक० ।
(बुभूष) से भाववाच्य में लट् होकर बुभूष + ते → यक् होकर
यहाँ षकार से आगे वाले अकार का लोप[1] होकर बुभूष्यते ।
बुभूषाञ्चक्रे-बुभूष + लिट् (भाव०) प्र० पु० एक० । बु

बुभूषिता—बुभूष + लुट् (भाव०) प्र० पु० एक० । बु
इट् का आगम तथा सन् के अकार का लोप होकर बुभूषिता

बुभूषिष्यते—बुभूष + लृट् (भाव०) प्र० पु० एक० ।
स्य को इट् का आगम तथा सन् के अ कार का लोप होक
बनता है ।

टिप्पणी—अकर्मक धातु सन्नन्त होकर भी अकर्मक ही
भाव में लकार होता है ।

बोभूय्यते – भू + यङ् + लट् (भाववाच्य) प्र० पु० ए
भू (बोभूय) धातु से भाववाच्य, लट् लकार प्रथम पुरु
बोभूय + ते इस अवस्था मे यक् होकर बोभूय + यते—यहं
का लोप[2] हो जाता है तथा बोभूय्यते रूप बनता है ।

बोभूयते—भू + यङ्लुक् + लट् (भाववाच्य) प्र० पु०
भू + (बोभू) धातु से भाववाच्य के लट् लकार प्रथमपुरुष के
+ य (यक्) ते → बोभूयते रूप बनता है ।

अकृद्विति—अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः ७।४।२५।। कृत् औ
यकारादि प्रत्यय परे रहते अजन्त अङ्ग को दी
< 'स्तु + य + ते' यहाँ 'स्तु' के उकार को दीर्घ होता है

१. अतो लोपः ६।४।४८।।
२. अतो लोपः ६।४।४८।।

स्तोष्यते । अस्तावि । अस्ताविषाताम, अस्तोषाताम् । ऋ
र्तीति गुण. । अर्यते । स्मृ स्मरणे । स्मर्यते । सस्मरे । उ

---

स्तूयते विष्णुः—(विष्णु की स्तुति की जाती है) 'स्तु' ध
च्य, लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में आत्मनेपद होकर
क् होकर स्तु+य+ते इस अवस्था में 'अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घ
। दीर्घ (ऊकार) होकर स्तूयते रूप बनता है।

स्ताविता-स्तोता—स्तु+लोट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक०
+डा→स्तु+ता इस अवस्था में 'स्यसिच्० इत्यादि से विकल्प
व तथा इट् होकर स्तु+इ+ता वृद्धि स्तौ+इ+ता-
ाविता । चिण्वद्भाव न होने पर उकार को गुण (ओ) होकर
नता है (स्तु धातु अनिट् है अत. यहाँ इट् नहीं होता)।

स्ताविष्यते स्तोष्यते—स्तु+लृट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक०
+ते→चिण्वद्भाव इट वृद्धि आव् आदेश होकर स्ताविष्यते
तोष्यते ।

अस्तावि—स्तु+लुङ् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । अट्-
+त—स्तु को वृद्धि आव् आदेश तथा 'त' लोप होकर अस्तावि ।

अस्ताविषाताम्-अस्तोषाताम्—स्तु+लुङ् (कर्म०) प्र० पु०
+स्तु+सिच्+आताम्→चिण्वद्भाव इट्, वृद्धि, आव् होकर
क्ष में—उकार को गुण (ओ) होकर अस्तोषाताम् रूप बनता है

अर्यते—गत्यर्थक ऋ धातु से कर्मवाच्य लट् लकार प्रथम
चन में 'ऋ+य (यक्)+ते, इस अवस्था में गुणो
।४।२६॥' इस सूत्र से ऋ को गुण (अर्) होकर अर्+य+
नता है।

स्मर्यते—स्मृ+लट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । स्मृ
संयोगादि धातु होने से 'गुणोऽर्तिसंयोगाद्यो.' से गुण होकर स्मर्यते

सस्मरे—स्मृ+लिट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । स्मृ
अभ्यासकार्य स+स्मृ+ए→स्मर्+ए→सस्मरे रूप बनता है।

च्चिण्वदिट् आरिता, अर्ता। स्मारिता, स्मर्ता। अनि
लोपः—स्रस्यते। इदितस्तु नन्द्यते। सम्प्रसारणम् इज्य

उपदेशेति—(स्यसिच्० इत्यादि सूत्र में) उपदेश श
चिण्वद्भाव तथा इट् हो जाता है। [ भाव यह है कि ऋ + र
में पर तथा नित्य होने से पहले गुण[1] हो जाता है और अर् + त
में अर् अजन्त नहीं है फिर भी चिण्वद्भाव तथा इट् होत
'स्यसिच्०' इत्यादि सूत्र में 'उपदेश' शब्द का ग्रहण किया गर
अर्थ है—'उपदेश में जो अच् तदन्त धातु को चिण्वदिट् होता है
उपदेश अवस्था में अजन्त ही है।]

आरिता-अर्ता—ऋ→लुट् (कर्मवाच्य प्र० पु० एक०। अ
→ऋ + ता→गुण (ऋ को अर्) होकर अर् + ता चिण्वद्भाव
वृद्धि (अ को आ[1]) होकर आर् + इ + ता = आरिता। चिण्वद्भ
न होने पर अर्ता।

स्मारिता-स्मर्ता—स्मृ + लुट् (कर्म०) प्र० पु० एक०। आरित
अनिदितामिति—अनिदितो हल उपधायाः क्ङिति ६।४।
नकार का लोप होता है।

स्रस्यते—स्रंस (गिरना) लट् (भाववाच्य) प्र० पु० एक०।
(यक्) + त→इस अवस्था में 'अनिदिताम्०' इत्यादि से नकार (
स्वार के रूप में है) का लोप होकर स्रस् + य ते→स्रस्यते।

इदितइति—जिस धातु का इत् (इकार) इत् संज्ञक होता है व
=इकारः इत्=इत्संज्ञकः यस्य तस्य) नकार का लोप नहीं होता
सूत्र में 'अनिदिताम्' कहा गया है)। इसलिये 'टुनदि समृद्धौ' धातु
वाच्य लट् प्र० पु० एक० में 'नन्द्यते' रूप बनता है। यहाँ न लोप नहीं

१. सार्वधातुकार्धधातुकयोः ७।३।८४॥

२. अत उपधायाः ७।२।११६॥

६६६ । तनोतेर्यकि ६।४।४४ यकारोऽन्तादेशो वा स्यात्. तायते, तन्यते ।

६६७ तपोऽनुतापे च ३।१।६५॥ तपश्च्लेश्चिण् न स्यात्. कर्मकर्तर्यनुतापे च । अन्वतप्त पापेन । घुमास्थेतीत्वम् । दीयते । धीयते ।

---

नद्+य+ते → न न् (नुम्[1]) द्+य+ते नन्द्यते ।

सम्प्रसारणम्—'यज्+यक्+ते यहाँ यज् धातु के यकार को 'वचिस्वपियजादीनां किति' ६।१।१५॥ से सम्प्रसारण (इकार) हो जाता है ।

इज्यते—'यज्+धातु से कर्मवाच्य लट् प्रथम पुरुष के एकवचन मे यज्+यक्+ते → सम्प्रसारण (यकार को इकार) इज् य ते → इज्यते ।

६६६ तनोतेरिति—तन् धातु के अन्त (नकार) को आकार आदेश होता है विकल्प से, यक् परे होने पर ।

तायते-तन्यते—तन् (विस्तार करना)+लट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । तन्+यक्+ते → अन्त को विकल्प से आकार होकर ता+य+ते → तायते । पक्ष मे तन्+य+ते → तन्यते ।

६६७ तप इति—तप धातु से परे च्लि को चिण् नही होता कर्मकर्ता और अनुताप अर्थ मे । अनुताप का अर्थ है पश्चात्ताप ।

अन्वतप्त पापेन—(पाप से दुःखी किया गया) अनु+तप्+लुङ् कर्मवाच्य । अथवा 'पापेन पुंसा अन्वतप्त' (पापी पुरुष के द्वारा पश्चात्ताप किया गया) इस प्रकार 'पाप' शब्द का अर्थ पापी[2] होता है तथा अकर्मक होने से भाव मे लुङ् होता है ।

अन्वतप्त—अनु+तप्+च्लि+त → च्लि के स्थान मे चिण्[3] होने का

१. इदितो नुम् धातोः ७।१।५८॥ जिस धातु का ह्रस्व इकार इत्संज्ञक होता है उसे नुम् का आगम होता है ।

२. पापमस्यास्तीति पापः । अर्श आदिभ्योऽच् ५।२।१२७ से अच् प्रत्यय । यहाँ अन्वतप्त का अर्थ पश्चात्ताप करना है ।

३. चिण् भावकर्मणोः ३।१।६६॥ से च्लि को चिण् प्राप्त होता है ।

ददे ।

६६८ । आतो युक् चिण्कृतोः ७।३।३३

युगागमः स्याच्चिण्वति ञ्णिति कृति च । दायिता, दाता दासीष्ट । अदायि । अदायिषाताम् । अग्यते ।

---

निषेध हो जाने से च्लि को सिच् होकर अनु+अ+तप्+सिच् झलि ८।२।२६॥ से सिच् का लोप होकर अन्वतप्त रूप बनता है

घुमास्थेति—घुमास्थागापाजहातिसां हलि ६।४।६६॥ (इन को ई होता है हलादि कित् ङित् आर्धधातुक परे रहते) इस सू +ते' यहाँ 'दा' के अकार को ईकार होता है । दा धातु (दाधाघ्वदाप् १।१।२०) ।

दीयते—दा+लट्(कर्मवाच्य) प्रथम पुरुष एकवचन । दा 'घुमास्थागापाजहातिसां हलि' से अकार को ईकार होकर बनता है ।

धीयते—धा (धारण, पोषण करना)+लट् (कर्मवाच्य) प्र० धा+य+ते ।

ददे—दा+लिट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक । दा+ए (ए अभ्यासकार्य द दा+ए→आकार' का लोप होकर द द्+ए बनता है ।

६६८. आत इति—आकारान्त धातुओं को युक् का आगम हो तथा ञित् णित् कृत्प्रत्यय परे होने पर ।

दायिता-दाता—दा+लुट् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । दा+ →दा+ता यहाँ 'स्यसिच०' इत्यादि से चिण्वद्भाव तथा इट् होने युक् चिण्कृतोः' से युक् का आगम हो जाता है दा+युक्+इट दायिता । पक्ष में दाता' रूप बनता है ।

दायिषीष्ट-दासीष्ट—दा+आशिषि लिङ् (कर्मवाच्य) प्र० पु चिण्वदिट् होने पर 'युक्' का आगम दायिषीष्ट । पक्ष में दासीष्ट ।

---

१. आतो लोप इटि च ६।४।६४॥

६६९ । भञ्जेश्च चिणि ६।४।३३॥ नलोपो वा स्यात् । अभाजि, अभञ्जि । लभ्यते ।

६७० । विभाषा चिण्णमुलोः ७।१।६९॥ लभेर्नुमागमो वा स्यात् । अलम्भि अलाभि ।

॥ इति भावकर्मप्रक्रिया ॥

---

अदायि—दा + लुङ् (कर्म०) प्र० पु० एक० । अ दा + च्लि + त→च्लि के स्थान में चिण् (चिण्भावकर्मणोः) और चिण् परे होने पर युक् का आगम होकर अ दा + य् + इ + त→त का लुक् होकर अदायि ।

अदायिषाताम्—दा + लुङ् (कर्म०) प्र० पु० द्वि० । अ दा + स् (सिच्) + आताम् । चिण्वद्भाव, इट् होकर युक् का आगम हो जाता है अ दा य् इ स् आताम्→अदायिषाताम् । चिण्वद्भाव न होने पर 'स्याघ्वोरिच्च' से आकार को इकार होकर अदिषाताम् (सिद्धान्त कौमुदी) ।

भज्यते—भञ्ज (तोड़ना) धातु से कर्मवाच्य लट् लकार प्रथमपुरुष के एकवचन में भञ्ज् + य + ते→नलोप[1] होकर भज्यते रूप बनता है ।

६६९. भञ्जेश्चेति—भञ्ज धातु के नकार का लोप होता है चिण् परे होने पर विकल्प से ।

अभाजि अभञ्जि—भञ्ज् + लुङ् (कर्मवाच्य) प्र० पु० एक० । अ भञ्ज् + चिण् + त→विकल्प से नकार का लोप होकर अ भज् + इ + त उपधा[2] (भज के भकार) की वृद्धि तथा 'त' का लोप होकर अ भाज् + इ→अभाजि । जब नकार का लोप नहीं होता तब 'अभञ्जि' यह रूप बनता है ।

लभ्यते—लभ + लट् (कर्म०) प्र० पु० एक० । लभ + यक + ते→लभ्यते यह रूप बनता है ।

६७०. विभाषेति—लभ धातु को विकल्प से नुम का आगम होता है, चिण् और णमुल् होने पर ।

---

१. अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति ६।४।२४॥

२. अत उपधायाः ७।२।११६॥

## अथ कर्मकर्तृ प्रक्रिया

**यदा कर्मैव कर्तृत्वेन विवक्षितं तदा सकर्मकाणाम कर्तरि भावे च लकारः।**

---

णमुल् का उदाहरण है—लाभं लाभम्, लम्भं लम्भम् ।

**अलम्भि-अलाभि**—लभ्+लुङ् कर्म०) प्र० पु० एक० ।। +त । विभाषा चिण्णमुलो.' के अनुसार नुम् का आगम होकर भ्+चिण+त→'त' का लोप होकर अ ल न् भ्+इ→नकार तथा परसवर्ण (मकार) होकर अलम्भि रूप बनता है। जब तब उपधा (अकार) से वृद्धि होकर अलाभि रूप बनता है।

टिप्पणी–संस्कृत साहित्य में कर्मवाच्य का प्रचुर प्रयोग हो है। कुछ अन्य धातुओं के कर्मवाच्य के रूप निम्न प्रकार से होते हैं

दृ–क्रियते। पै–पीयते। ग्रह–गृह्यते। घ्रा–घ्रायते। चि–चीयंते। जि–जीयते। नी–नीयते। पा–(पीना)–पीयते। पा–(रक्ष पायते। पू–पूयते। पृच्छ–पृच्छ्यते। मा–मीयते। वप्–उप्यते। वह्–उह्यते। वस्–उष्यते। वद्–उद्यते। वच्–उच्यते। शी–शय्यते शिष्यते। हन्–हन्यते। इत्यादि।

॥ इति भावकर्मप्रक्रिया ॥

यदेति—जब कर्म को ही कर्त्ता के रूप में कहना अभीष्ट हो सकर्मक धातुओं के भी अकर्मक हो जाने से (उनसे) कर्त्ता तथा भाव होते हैं।

भाव यह है कि जब क्रिया अत्यन्त सरलता से हो जाती है अ सौकर्यातिशय होता है तो इस भाव को प्रकट करने के लिये कर्त्ता के कथन नहीं किया जाता, अपितु अन्य कारकों को ही कर्त्ता के रूप किया जाता है, क्योंकि वे अपने कार्य में स्वतन्त्र हैं, अतः वे ही कर्त्ता हैं। जैसे–'असिः छिनत्ति' अर्थात् तलवार से योद्धा क्या काट रहा है स्वयं काट रही है। यहाँ 'असि' करण है यह कर्त्ता बन गया है और क

६७१। कर्मवत् कर्मणा तुल्यक्रियः ३।१।८७। कर्मस्थया क्रियया तुल्यक्रियः कर्त्ता कर्मवत् स्यात्। कार्यातिदेशोऽयम्। तेन यगात्मनेपदचिण्वदिट स्युः। पच्यते फलम्। भिद्यते काष्ठम्। अपाचि। अभेदि। भावे तु भिद्यते काष्ठेन।

॥ इति कर्म कर्तृप्रक्रिया ॥

---

में लकार होता है। इस प्रकार जब कर्म को छोड़कर अन्य कारकों को कर्त्ता के रूप में प्रकट किया जाता है तो कर्त्ता में लकार होता है।

किन्तु कर्म में विशेषता है। जब कर्म को कर्त्ता के रूप में कहना अभीष्ट होता है सकर्मक धातु भी अकर्मक हो जाती है और उससे कर्त्ता तथा भाव में लकार होते हैं। कर्त्ता में लकार होने पर भी कुछ धातुओं के रूप कर्मवाच्य के समान हो जाते हैं। यह आगे दिखलाया जा रहा है—

६७१. कर्मवदिति—कर्म में स्थित (कर्मस्थ) क्रिया के समान है, क्रिया जिसकी ऐसा कर्त्ता कर्मवत् (कर्म के समान) हो जाता है—

टिप्पणी—कर्मस्थ क्रिया वहाँ मानी जाती है जहाँ कर्म में क्रिया के द्वारा की गई कोई विशेषता दिखलाई देती है, जैसे पके हुए चावलों में या फटी हुई लकड़ियों में कुछ विशेषता हो जाती है। जहाँ क्रिया कर्मस्थ है तथा जब कर्म को कर्त्ता बना दिया जाता है, तब भी उसमें वही क्रिया रहती है जो कर्मदशा में थी। अतः एव वह कर्त्ता कर्म के तुल्य क्रिया वाला होता है और उसे कर्मवद्भाव हो जाता है। किन्तु गमन क्रिया से तो ग्राम आदि में कोई विशेषता उत्पन्न होती नहीं। अतः ऐसी क्रियाओं के कर्त्ता को कर्मवद्भाव नहीं होता।

कार्यातिदेश इति—यह कार्यातिदेश है। इसलिये कर्मवाच्य के समान यक्, आत्मनेपद और चिण्वदिट् (ये कार्य) यहाँ भी होते हैं। यह उसके समान होवे, इस प्रकार बतलाना अतिदेश कहलाता है। 'कर्म के तुल्य क्रिया वाला कर्त्ता कर्मवत् हो' यह कहना अतिदेश है। इसके दो अर्थ हो सकते हैं—(१) कर्मवाच्य में क्रिया का रूप बनाने में जो सूत्र (शास्त्र) लगते हैं वे ही इसका कर्मकर्तृ क्रिया रूप बनाने में लगाये जाते हैं—यह शास्त्रातिदेश होगा। (२) का क्रिया रूप बनाने में जो जो कार्य होते हैं वे ही इसका क्रियारूप बनाने

होते हैं—यह कार्यातिदेश होगा। यद्यपि शास्त्रातिदेश से भी सिद्धि हो सकती है तथापि मुख्य होने से कार्यातिदेश ही माना

पच्यते फलम्—(फल स्वयं ही पक रहा है)—'काल: फल कर्म है किन्तु पाकक्रिया के सौकर्यातिशय को प्रकट करने काल क्या पका रहा है फल तो स्वयं पक रहा है, यह बतलाने को कर्त्ता बना दिया जाता है। तब कर्त्ता में लकार होने पर तुल्यक्रियः' के अनुसार कर्मवद्भाव होता है और कर्मवाच्य आत्मनेपद होकर पच्यते रूप बनता है।

यहाँ कर्तृवाच्य होने से कर्त्ता उक्त है, अत 'फलम्' में (प्र मे) प्रथमा विभक्ति होती है। इसी प्रकार भिद्यते काष्ठम्।

अपाचि—पच् धातु से कर्मकर्तृ में लुङ् लकार प्रथमपुरुष 'अपच्+च्लि+त' इस अवस्था में कर्मवद्भाव होने से च्लि को है तथा 'त' का लोप और पच् के अकार (उपधा) को वृद्धि (अ अपाचि रूप बनता है। इसी प्रकार अभेदि।

भावे स्थिति—कर्म को कर्तृ रूप में कहने पर जब धातु से होता है तब तो 'भिद्यते काष्ठेन' इस प्रकार कर्त्ता में तृतीया विभ क्योंकि यहाँ कर्त्ता अनुक्त है।

॥ इति कर्मकर्तृप्रक्रिया ॥

लकारार्थप्रक्रियेति—जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया है व्याकरण में दस लकारों का विवेचन किया जाता है। उनके अर्थ कुछ आवश्यक बातें प्रस्तुत प्रकरण में बतलाई जा रही हैं—

लट्—वर्तमान काल में (वर्तमाने लट् ३।२।१२३॥) जैसे पठति।

लिट् जो आज का न हो (अनद्यतन) तथा कहने वाले को प्र (परोक्ष ऐसी क्रिया को प्रकट करने के लिये; (परोक्षे लिट् ३। जैसे—स किल युद्ध चकार।

लुट्—अनद्यतन भविष्यत् काल मे (अनद्यतने लुट् ३।३।१५।
श्वः पठिता—वह कल पढ़ेगा।

लृट्—सामान्य भविष्यत् काल मे (लृट् शेषे च ३।३।१३।
अद्य पठिष्यति, सः पठिष्यति।

लेट्—केवल वेद मे ही (इसका विविध अर्थों मे) प्रयोग होता

लोट्—विधि, आज्ञा आदि अर्थों मे (लोट् च ३।३।१६२।
पठतु। आशीर्वाद अर्थ मे भी (आशिषि लिङ् लोटौ ३।३।१७
पठतात्।

लङ्—अनद्यतन भूतकाल मे (अनद्यतने लङ् ३।२।१११), जै
अपठत्—उसने कल पढ़ा।

लिङ्—(१) 'विधिलिङ्' विधि प्रेरणा आदि अर्थों मे। इसके
आगे दिये जा रहे हैं।

(२) आशिषि लिङ्—इसका आशीर्वाद अर्थ मे प्रयोग वि
(आशिषि लिङ् लोटौ ३।३।१७३) आशीः का अर्थ है अप्राप्त इ
इच्छा। जैसे—चिरञ्जीव्यात् भवान्। तत्किमन्यदाशास्महे केवल
भूयाः। उत्तम पुरुष मे वक्ता की अभिलाषा को प्रकट करने के
प्रयोग किया जाता है। जैसे—कृतार्था भूयासम्।

लुङ्—सामान्य भूतकाल मे (लुङ् ३।१।११० (जैसे—सोऽग
(अव्यय) के साथ सब लकारो के विषय मे लुङ् का ही प्रयोग होता
लुङ ३।३।१७५) जैसे—भर्तुर्विप्रकृतापि रोषणतया मा स्म प्रतीप ग

लृङ्–क्रिया की अनिष्पत्ति (असिद्धि) होने पर हेतुहेतुमद्भाव (C
आदि को प्रकट करने के लिये भविष्यत् काल मे लृङ् लकार का प्र
है। (लिङ्-निमित्ते लृङ्-क्रियातिपत्तौ ३।३।१३९), जैसे—प्रभोश

६७२ अभिज्ञावचने लृट् ३।३।११२॥
भूतानद्यतने धातोर्लृट्। लङोऽपवादः॥ वम लिव
गोकुले वत्स्यामः। एवं बुध्यसे, चेतयसे इत्यादि प्र

घृतेन यदि मत्समीपमागमिष्यत् (काशिका)। सुवृष्टिश
सुभिक्षम् अभविष्यत् (यदि अच्छी वर्षा होगी तो सुकाल हं

संक्षेप में सब लकारों का अर्थ निम्न कारिका में दिया

लट् वर्तमाने लेट् वेदे भूते लुङ् लङ् लिटस्तथा।

विध्याशिषोस्तु लिङ्लोटौ लुट् लृट् लृङ् च भविष्यति

लकारों के अर्थ में विषय के कुछ अन्य बातें यहाँ बतल

६७२. अभिज्ञेति—स्मरणबोधक उपपद होने पर अन
से लृट् लकार होता है।

टिप्पणी—(१) यहाँ उपपद का अर्थ है समीप में स्थि
मानं पदमुपपदम्)। (२) अनद्यतन—जो आज का का न

लङ् इति—अनद्यतन भूत अर्थ में सामान्यतः लङ् लक
इस विशेष स्थल में लृट् का विधान किया गया है अतः यह
का अपवाद (बाधक) है।

स्मरसि कृष्ण, गोकुले वत्स्यामः—(हे कृष्ण, तुम्हे
गोकुल में निवास करते थे) यहाँ स्मरणबोधक 'स्मर
अनद्यतन भूत अर्थ में वस् धातु में लृट लकार हो जाता है
'... +मस्) यह लृट् लकार के उत्तम पुरुष बहुवचन का

एवं बुध्यसे इति—इसी प्रकार बुध्यसे, चेतयसे इत
...क रूप में) प्रयोग होने पर भी (अनद्यतन भूत में लृट्

# अथ संस्कृतव्याकरणस्थ-सूत्राणाम्
## अकारादिवर्णानुक्रमः

—:o:—